हे अम्ब, हे जगन्माता। माता पद की विवेचना प्रथम पद्य की व्याख्या में विस्तार से की गई है। यहाँ पर हम इतना कहे विना नहीं रह सकते कि पुत्र सैकड़ों अपराध कर सकता है, माता की उपेक्षा भी कर सकता है, परन्तु माता का वात्सल्यमय हृदय उसकी उपेक्षा नहीं कर सकता। जरा सा पुत्र ने करुण क्रन्दन किया। माँ प्रेम बिभोर हो दौड़ पड़ी। भगवान् श्री शङ्कराचार्य महाराज ने कहा है कि हे माता यदि मेरे ऊपर आपका परिपूर्ण अनुग्रह बना रहता है तो इसमें आश्चर्य की बात ही क्या है, अपराधपरायण विमुख सन्तान की भी उपेक्षा माता नहीं किया करती।

जगदम्ब विचित्रमत्र किं परिपूर्णा करुणाऽस्ति चेन्मयि।
अपराधपरं परावृतं नहि माता समुपेक्षते सुतम्।
देव्यपराधक्षमापन स्तोत्र।

पुराणों का मत है कि सन्तान से पद-पद पर अपराध होता ही रहता है। पर एक मात्र माँ के अतिरिक्त उसे कौन बरदास्त कर सकता है। अत एव तुम लोग तत्काल ही ऐकान्तिक भक्ति के साथ उस जगज्जननी माँ के शरण में जाओ, वही तुम लोगों का कार्य करेगी।

अपराधो भवत्येव तनयस्य पदे पदे।
कोऽपरः सहते लोके केवलं मातरं विना।
तस्माद् यूयं पराम्बां तां शरणं यात मातरम्।
निर्व्याजया चित्तवृत्त्या सा वः कार्यं विधास्यति।
श्रीमद्देवी भागवत, शिव पुराण।

शिवपुराणान्तर्गत उमा खण्ड में लिखा है कि जिस प्रकार बछड़ों को देख कर गायें घबड़ा कर दौड़ने लगती हैं, उसी प्रकार भवत्सदृश भक्तों को देख कर मैं व्याकुल हो जाती हूँ, और उनके त्रिविध सुख के संपादन के लिये व्यग्र हो उठती हूँ।

वत्सान् दृष्ट्वा यथा गावो व्यग्रा धावन्ति सत्वरम् ।
तथैव भवतो दृष्ट्वा धावामि व्याकुला सती ।
शिव पुराण ।

अन्त में भक्त भगवती से प्रार्थना करता है कि हे माता, शास्त्रकारों ने माँ और बेटे में एक साहचर्यात्मिका व्याप्ति का उल्लेख किया है। मेरी अभिलाषा है कि मुझे वह उपलब्ध होती रहे। जहाँ-जहाँ धुवाँ रहता है, वहाँ-वहाँ अग्नि रहती है, इस दृष्टान्त से साहचर्यात्मिका व्याप्ति का निदर्शन किया जाता है।

एषावयोरवितता किल देवि भूयाद्
व्याप्तिः सदैव जननीसुतयोरिवार्ये ।
श्रीमद्देवी भागवत ।

हे प्रकटितरदने हे स्पष्ट प्रतीयमान दशनच्छवि से सुशोभित। यहाँ पर श्वेत दशन कान्ति से सत्व गुण का, रक्त रसना से रजो गुण का और श्याम मुखकुहर से तमो गुण का निदर्शन किया गया है। अतः आप सत्वमय श्वेत दशनों से रजोमय रक्त रसना को दबा कर तमोमय तम ( अज्ञानान्धकार ) का उन्मूलन करती हैं, जिससे त्रिगुणात्मिका आपमें केवल सत्वगुण ही अवशिष्ट रह जाता है।

( २-४ ) मन्त्रोद्धार, स्वरूपवर्णन तथा फल स्तुति—

जो साधक 'दक्षिणे कालिके' इस नाम को जप कर आपकी उस चतुर्भुजमयी मूर्ति का ध्यान करते हैं, जिसके ऊर्ध्वगत वाम करकमल में कृपाण है, तथा अधोगत वाम करकमल में गलद् रक्तधाराविशिष्ट छिन्न मुण्ड, एवं इसी प्रकार ऊर्ध्वगत दक्षिण करकमल में अभयमुद्रा है, तथा अधोगत दक्षिण करकमल में वरमुद्रा, तो उस साधक को अनायास ही परमेश्वर त्र्यम्बक की आठों अणिमा आदि सिद्धियाँ उपलब्ध हो जाती हैं।

विश्वसार तन्त्र में लिखा है कि हे माता, आपका नाम 'दक्षिणे कालिके' है। इसके जापक को पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति होती है।

ततः स्वनाम्नः शृणु मातरेतत् फलं चतुर्वर्गमयं मनन्ति।

विश्वसार तन्त्र।

भगवती श्री कालिका के इस स्वरूप से एक विशिष्ट रहस्य की अभिव्यञ्जना होती है। भगवती श्री कालिका का कृपाण ज्ञान का प्रतीक है, जिसके द्वारा साधक के द्वारा विहित पापपुण्यमय सकाम अथवा अकाम कर्म के बन्धन का कर्तन होता है। इसके प्रतिपादन के लिये छिन्न मुण्ड का धारण कराया गया है। इसी प्रकार वर मुद्रा एवं अभय मुद्रा भी शरणागत दीनार्त परित्राण परायणता के प्रतीक हैं। शिव धर्मोत्तर में लिखा है कि ज्ञान रूपी खड्ग से सकाम अथवा निष्काम विहित कर्मों के बन्धन को काट कर साधक आत्मा का साक्षात्कार करता है।

तस्मात् ज्ञानासिना तूर्णम् अशेषं कर्मबन्धनम्।
कामाकामकृतं छित्वा शुद्धश्चात्मनि तिष्ठति।

शिव धर्मोत्तर।

योगिनी तन्त्र के आधार पर यह बलपूर्वक कहा जाता है कि पाप और पुण्य नामक पशुओं की बलि ज्ञान रूपी खड्ग से कर देनी चाहिये।

पापपुण्यं पशुं हत्वा ज्ञान खड्गेन शाम्भवि।

योगिनी तन्त्र।

इन सिद्धियों का सोदाहरण विवेचन मद्विरचित सरस्वती नाम्नी नाटिका में विस्तार से किया गया हैं। इन सिद्धियों के नाम हैं--

(१) अणिमा (२) महिमा (३) लघिमा (४) गरिमा (५) प्राप्ति (६) प्राकाम्य (७) ईशित्व (८) वशित्व।

(१) जिसके प्रभाव से विशालकाय ह्रस्वकाय में परिणत हो जाता है, उसे अणिमा सिद्धि कहते हैं।

लोकं विशालकायं लिलिपुटदेशीयह्रस्वत्वे ।
परिणमयन्ती, चित्रं प्रकुर्वती साऽणिमा सिद्धिः ।

( २ ) जिसके प्रभाव से क्षुद्र शरीर विशालकाय में परिणत हो जाता है, उसे महिमा सिद्धि कहते हैं।

क्षुद्रशरीरस्य सतः सुमेरुसदृशे विशालेऽङ्गे ।
विनिपातं निगदन्ती महिमा कस्य न विमोहाय ।

( ३ ) जिसके बल से गुरु ( भारी ) लघुरूप में परिणत हो जाता है, उसे लघिमा सिद्धि कहते हैं।

यो गुरुशरीरयुक्तो लघुतम आस्ते लघूकरणात् ।
लघिमासिद्धिसमेतं तं वन्दे वन्दितैर्वन्द्यम् ।

( ४ ) जिसके बल से लघु ( हलका ) गुरु ( भारी ) में परिणत हो जाता है, उसे गरिमा सिद्धि कहते हैं।

क्षुद्रकलेवरकलितो बलवीर्यैर्भवति दुर्लङ्घ्यः ।
यामाश्रित्य नतोऽहं तद्गरिमासिद्धिपदपद्मे ।

( ५ ) जिसके प्रताप से दूरगत पदार्थों का अधिगम अपने अङ्ग की वृद्धि के द्वारा किया जाता है, उसे प्राप्ति सिद्धि कहते हैं।

दूरगतान् अपि अर्थान् निजाङ्गवृद्ध्याधिगच्छतः पुंसः ।
एकासनमधिवसतः प्राप्तिः सिद्धिः प्रकर्षाय ।

(६) जिसके प्रताप से प्रकृति पर प्रभुता की प्राप्ति होती है उसे प्राकाम्य सिद्धि कहते हैं। इसके प्रभाव से पुरुष अप्रतिहतगति हो जाता है।

प्रकृतेः प्रभुतां ददती सिद्धिः प्राकाम्यनाम्नीयम् ।
अप्रतिरुद्धगमनकं नरं विधत्ते न सन्देहः ।

(७) जिसके आश्रय से पूर्वोक्त ६ सिद्धियां दूसरे पुरुष में भी परिणत की जाती हैं, उसे ईशित्व सिद्धि कहते हैं।

अणिमादीनां षण्णां योऽन्यस्मिन्नपि विभावयति ।
ईशित्वेन समेतं तं नररत्नं नमस्यामः ।

(८) जिसके आश्रय से प्रवल को भी, पूर्वोक्त सिद्धि समेत को भी, वश में किया जाता है, उसे वशित्व सिद्धि कहते हैं ।

प्रवलस्य वशीकरणं वशित्वरूपेण विख्यातम् ।

त्र्यम्बक—

त्र्यम्बक पद की विवेचना अनेकों प्रकार से की गई है। शिवपुराण में लिखा है कि ज्ञान, क्रिया एवं इच्छा ही भगवान् शिव के तीन नेत्र हैं, जिससे ये त्र्यम्बक अथवा त्रिलोचन कहे जाते हैं ।

ज्ञानक्रियेच्छारूपं हि शम्भोर्दृष्टित्रयं विदुः ।
शिव पुराण ।

महानिर्वाण तन्त्र में लिखा है कि भगवान् शङ्कर अथवा भगवती श्री कालिका के तीन नेत्र हैं सूर्य, चन्द्रमा और अग्नि ।

स्कन्द पुराण में लिखा है कि भगवान् शंकर त्रिदेव के—ब्रह्मा, विष्णु तथा रुद्र के जनक हैं, अतः ये त्र्यम्बक कहे जाते हैं ।

यजुर्वेद के भाष्यकार उव्वट तथा महीधर की धारणा है कि त्र्यम्बक पद त्रिलोचन के अर्थ में व्यवहृत है। नेत्रत्रितय का विवेचन 'गतासूनां बाहुप्रकर०' इस पद्य की व्याख्या में भी किया गया है।

जप्त्वा भावयन्ति—

अनेक विद्वानों का मत है फि जपात्मक तथा ध्यानात्मक दो क्रियायें एक साथ नहीं हो सकतीं। जप में संलग्न मनुष्य यदि भगवती श्री कालिका के स्वरूप की भावना करने लगेगा, तो उसका जप अन्य-मनस्कतया क्रियमाण होने से निष्फल-सा रहेगा, अतः जप कर ध्यान करना चाहिये। शास्त्रों में लिखा है कि साधक जब जप करते-करते परिश्रान्त हो जाय, तब ध्यान करने लगे, और जब ध्यान से

परिश्रान्त हो जाय तब जप करने लगे। इस प्रकार जप और ध्यान में संलग्न साधक को शीघ्र ही यौगिक सिद्धि समुपलब्ध होती है।

जपात् श्रान्तः पुनर्ध्यायेत् ध्यानात् श्रान्तः पुनर्जपेत्।
जपध्यानाभियुक्तस्य क्षिप्रं योगः प्रसिध्यति।
शिव पुराण।

कौलावली तन्त्र का कथन है कि साधक को चाहिये कि जप करने से पूर्व भगवती श्री कालिका का ध्यान करे, और फिर ध्यान के अन्त में जप करे। इस प्रकार जप और ध्यान में समासक्त साधक को शीघ्र ही सिद्धियां समुपलब्ध होती हैं।

जपस्यादौ शिवां ध्यायेत् ध्यानस्यान्ते पुनर्जपेत्।
जपध्यानसमायुक्तः शीघ्रं सिध्यति साधकः।
कौलावली तन्त्र।

भूति तन्त्र में लिखा है कि जिस-जिस मन्त्र की जो-जो देवता बतलाई गई है, उस-उस देवता का स्वरूप ध्यान कर मानसिक जप करे।

यस्य यस्य च मन्त्रस्य उद्दिष्टा या च देवता।
चिन्तयित्वा तदाकारं मनसा जपमाचरेत्।
भूति तन्त्र।

जप कर ध्यान करते हैं (जप्त्वा भावयन्ति) इस वाक्य में पूर्व-कालिक 'जप्त्वा' का प्रयोग अस्वारस्यसूचक-सा प्रतीत होता है, क्योंकि इससे यह द्योतित होता है कि जप कार्य करने के अनन्तर ध्यान कार्य किया जाता है। परन्तु उत्कृष्ट साधक जप कार्य एवं ध्यान कार्य एक साथ करता है। अतः यह वाक्य 'स्नात्वा भुक्त्वा ग्रामं गच्छति' (स्नान कर एवं भोजन कर गाँव को जाता है) के समान नहीं है, जहाँ पर एक क्रिया के सम्पादन के अनन्तर दूसरी क्रिया का सम्पादन होता है, पर यह मुखं व्यादाय स्वपिति (मुँह बा कर सोता

है ) के समान है, जहाँ पर मुख का बाना और सोना एक साथ होते हैं, अतः जप करना तथा ध्यान करना एक साथ ही पूर्वकालिक क्रिया की सत्ता में भी हो सकते हैं। यद्यपि न्यायमुक्तावलीकार के मत से मन की गति अत्यन्त सूक्ष्म है, काल की सूक्ष्मता तो निमेष से परिज्ञात होती है। अतः सुई से शत-पत्रों का भेदन एककालिक प्रतीक होने पर भी एक पत्र के भेदन के अनन्तर द्वितीय पत्र का भेदन तर्कसम्मत है, इसी प्रकार तृतीय पत्र, चतुर्थ पत्र आदि के भेदन भी हैं। अतः काल तथा मन की सूक्ष्मता के कारण दो क्रियाओं की सत्ता एक समय में प्रतीत होती है। परन्तु बात ऐसी नहीं है। एक काल में अनेक क्रियायें हो सकती हैं। देखना, सुनना, सूंघना, चलना आदि क्रियायें एक साथ होती रहती हैं। अतः एक काल में अनेक क्रियाओं की सत्ता हो सकती है। शाक्त दर्शन तो स्पष्ट रूप से अनेक क्रियाओं की सत्ता मान कर अनुष्ठान की प्रारम्भिक अवस्था में उनका निर्देश भी करता है। परन्तु यह कार्य ( दो अथवा अनेक क्रियाओं की सत्ता ) दुरूह है। साधारण साधक के लिए एक काल में जप करना और ध्यान लगाना कठिन है।

---

१. समय विवेचन—

| | |
|---|---|
| $\frac{१}{४}$ निमेष = १ त्रुटि $\frac{१}{१४७०००}$ से० | ३० मुहूर्त = १ दिन |
| २ त्रुटि = १ लव $\frac{१}{७३५००}$ से० | ३० दिन = १ मास |
| २ लव = १ यव $\frac{१}{३६७५०}$ से० | २ मास = १ ऋतु |
| १५ यव = १ काष्ठा $\frac{१}{२४५०}$ से० | ३ ऋतु = १ अयन |
| ३० काष्ठा = १ कला $\frac{१}{७५}$ से० | २ अयन = १ वर्ष |
| ३० कला = १ क्षण $\frac{२}{५}$ से० | ४३२०००० वर्ष = १ चतुर्युग |
| ३० क्षण = १ पल २४ से० | १००० चतुर्युग = १ दिन ब्रह्माका |
| ६० पल = १ नाडिका २४ मि० | १००० ,, = १ रात ब्रह्माकी |
| २ नाडिका = १ मुहूर्त ४८ मि० | २००० ,, = १ कल्प। |

वाचिक, उपांशु तथा मानसिक इन त्रिविध रूपों से जप की त्रिविधता सर्व सम्मत है।

१०० वाचिक जप = १ उपांशु जप।
१०० उपांशु जप = १ मानसिक जप।
मनसा मन्त्रवर्णस्य चिन्तनं मानसं स्मृतम्।
वाचिकस्य शतं ज्ञेयम् एकोत्तरमुपांशुना।
तस्मात् शतगुणं प्रोक्तं मानसं जपमुत्तमम्।
कौलावली तन्त्र।

जपित्वा के स्थान पर जप्त्वा का प्रयोग तान्त्रिक आर्ष है।

इस स्थल पर इन्द्रियों का एवं उनके द्वारा विहित कार्यकलापों का उल्लेख अनुचित न होगा। शास्त्रकारों ने मूलतः इन्द्रियों के दो भेद माने हैं कर्मेन्द्रिय और ज्ञानेन्द्रिय। कर्मेन्द्रिय द्वारा किसी बाह्य क्रिया का संपादन होता है, और ज्ञानेन्द्रिय द्वारा किसी आभ्यन्तर क्रिया का—अनुभूति का। अत एव इस ज्ञानेन्द्रिय को बुद्धीन्द्रिय भी कहते हैं।

कर्मस्वेतानि वर्तन्ते तेन कर्मेन्द्रियाणि तु।
बुद्धीन्द्रियाणि देवेशि वर्तन्ते बुद्धियोगतः।

बाह्य कार्य संपादन में समर्थ शारीरिक अवयवों के आधार पर पाँच कर्मेन्द्रियों की कल्पना की गई है। (१) वागिन्द्रिय, (२) हस्तेन्द्रिय, (३) पादेन्द्रिय (४) पायु-इन्द्रिय और (५) उपस्थ इन्द्रिय।

( १ ) वागिन्द्रिय--

संस्कृत ( शिष्ट समुदाय की भाषा ), प्राकृत ( जन साधारण की भाषा, अपभ्रंष्ट ( अशिक्षितों की भाषा ) एवं गीयमान अक्षरस्वरूप अनुनासिक पदावली इस प्रकार की चतुर्विध वाणी जिसके द्वारा उच्चरित होती है, उसे वाक् इन्द्रिय कहते हैं।

वागिन्द्रियं वदेद् वाणीं सा च वाणी चतुर्विधा ।
संस्कृता प्राकृती चैव अपभ्रष्टानुनासिका ।

( २ ) हस्तेन्द्रिय—

छेदन, भेदन, व्यधन, योजन, ग्रहण, दान और आयोधन ( युद्ध ) जिसके द्वारा संपादित होते हैं, उसे हस्त-इन्द्रिय कहते हैं ।

छेदनं भेदनं दानं व्यधनं शिल्पयोजनम् ।
ग्रहणं विजयश्चैव सर्वं हस्तेन्द्रिये स्थितम् ।

( ३ ) पादेन्द्रिय—

सम, निम्न एवं उन्नत प्रदेशों में, कण्टकाकीर्ण, लोष्ठपरिपूरित एवं बालुकामय स्थलों में, कर्दम पिच्छिल जलीय देशों में, राजमार्गों में एवं कूचों में, सोपानसमन्वित अट्टालिकाओं में एवं पर्वतीय प्रदेशों में तथा देश देशान्तरों में जिसके द्वारा गमनकार्य होता है, उसे पाद-इन्द्रिय कहते हैं ।

समनिम्नोन्नताश्चैव लोष्ठकण्टकबालुकाः ।
कर्दमो जलदुर्गाणि रथ्याट्टालकपर्वताः ।
पादेन्द्रियेण गम्यन्ते देशान्तरगमागमे ।

( ४ ) पायु-इन्द्रिय—

जिसके द्वारा मलमोक्ष एवं अपान वायु का संचार होता है, उसे पायु-इन्द्रिय कहते हैं ।

उत्सर्गे पर्दिते चैव पायुर्वै चेष्टते सदा ।

( ५ ) उपस्थेन्द्रिय—

जिसके द्वारा मिथुनजन्य अलौकिक आनन्द का उद्रेक होता है, उसे उपस्थ इन्द्रिय कहते हैं । इसके चक्कर में पड़ने के कारण लोक-शास्त्र की मर्यादा का अतिक्रमण हो जाता है, जिससे गम्यागम्य का विवेक नष्ट हो जाता है । इसका एक और कार्य भी है मूत्रपरित्याग ।

आनन्दकृद् उपस्थश्च गम्यागम्यप्रवर्तकः ।

इस प्रकार कर्मेन्द्रियों का उल्लेख कर अब ज्ञानेन्द्रियों का निरूपण करते हैं। आभ्यन्तर कार्य के संपादन में जिन पांच ज्ञानेन्द्रियों की व्यवस्था की गई है, वे हैं—(१) श्रवण-इन्द्रिय (२) चक्षुः इन्द्रिय (३) रसना-इन्द्रिय (४) नासिका-इन्द्रिय और (५) त्वग्-इन्द्रिय।

इनमें-से प्रथम चतुष्टय की स्थिति केवल शिर में है और अन्तिम त्वगिन्द्रिय की स्थिति संपूर्ण शरीर में। इन इन्द्रियों से किसी बाह्य कार्य का संपादन नहीं होता, किन्तु इन्हें स्व-स्व विषयक अनुभव का ही अधिगम होता है। अतः इनको ज्ञानेन्द्रिय कहते हैं।

(१) श्रवणेन्द्रिय—

षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत एवं निषध नामक स्वर सप्तक, गान्धार, मध्यम एवं षड्ज नामक ग्रामत्रय, २१ मूर्छनायें ४९ तान—इन सब को मिला कर स्वरमण्डल कहा जाता है। सूक्ष्म रूप से यह चराचर ध्वनि में व्याप्त हैं। इनके अतिरिक्त स्थूल ध्वनि भी हैं, जैसे—भेरी, पटह, शङ्ख, मृदङ्ग, पणव, बांसुरी, गोमुख, वीणा, सरंगी, जलतरङ्ग, पियानो, हारमोनियम, मजीरा, ढोलक, सीटी, ताली आदि मुख एवं हाथ से बजाने वाले वाद्यों की मधुर अथवा तीव्र ध्वनि; सजातीय अथवा विजातीय पदार्थ के संयोग अथवा वियोग से समुत्पन्न नाद; स्वतन्त्र समीर के सञ्चार से नदी, समुद्र, वृक्ष आदि में समुत्पन्न ध्वनि; पूर्वोक्त चतुर्विध वाणी (संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश तथा गीयमान अक्षर) के पद, चाहे वे व्यक्त हों चाहे अव्यक्त, चाहे वे सार्थक हों अथवा निरर्थक। इन सूक्ष्म और स्थूल ध्वनि को श्रवणेन्द्रिय ग्रहण करती है। संक्षेप में यह कहना अनुपयुक्त न होगा कि ध्वनि मात्र ही श्रवणेन्द्रिय का विषय है।

षड्जाख्यर्षभगान्धारमध्यमाः पञ्चमः प्रिये।
धैवतो निषधश्चैव स्वराः सप्त प्रकीर्तिताः।
गान्धारो मध्यमः षड्जः त्रयो ग्रामाश्च पार्वति।
सप्त स्वराः, त्रयो ग्रामाः, मूर्छनाश्चैकविंशतिः।

तान एकोनपञ्चाशद् इत्येतत् स्वरमण्डलम् ।
सूक्ष्मशब्दाः स्मृता ह्येते चराचररवस्थिताः ।
स्थूलांश्चैव प्रवक्ष्यामि यथावत् तान् निबोध मे ।
भेरीपटहशङ्खोत्थो मृदङ्गपणवोत्थितः ।
वेणुगोमुखशब्दश्च मन्दलो दर्दुरो ध्वनिः ।
तन्त्रीवाद्यानि चित्राणि करवाद्यानि यानि च ।
संयोगजवियोगोत्थाः काष्ठपाषाणवारिजाः ।
अपभ्रंशोऽनुनासिक्यः संस्कृतः प्राकृतो रवः ।
सप्तस्वरप्रतिष्ठानि व्यक्ताव्यक्तानि चैव हि ।
उक्तानुक्तानि गृह्णाति श्रवणेन्द्रिययोगतः ।
शब्दोऽस्य विषयो ह्येष येन बुध्येत पुद्गलः ।

( २ ) चक्षुरिन्द्रिय—

श्वेत, श्याम, रक्त, पीत, नील, हरित, नरंगी, बैंजनी, केशरिया, गुलाबी, मटमैला, गेरुआ, धूम्रक, कपिल, पिङ्गल, बभ्रु, बादली, वसंती आदि रंग विशेषों का, नर, नारी, पशु, पक्षी, सर्प आदि जीवधारियों का, नदी, नद, सागर, सरोवर, पर्वत आदि स्थिर एवं चर पदार्थों का, सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र, विद्युत्, तैलादि-दीपक एवं विद्युद्-दीपक ( बल्व ) आदि की ज्योति का, संक्षेपतः रंग, रूप, आकार एवं ज्योति का दर्शन जिस इन्द्रिय के द्वारा होता है, उसे चक्षुरिन्द्रिय कहते हैं, अथवा दूसरे शब्दों में यों कहिये कि रूप ही चक्षुरिन्द्रिय का विषय है ।

चक्षुरिन्द्रियकार्याणि कथ्यमानानि मे शृणु ।
सितं रक्तं च पीतं च कृष्णं हरितधूम्रकम् ।
कपिलं पिङ्गलं बभ्रु अन्यान्यपि विशेषतः ।
नरनारीपशुमृगान् ज्योतिः स्थावरजङ्गमम् ।
रूपाकृतिविविक्तानि चक्षुः पश्यति सर्वदा ।
रूपाख्यो विषयो ह्यस्य येनात्मा प्रतिबुध्यते ।

( ३ ) रसनेन्द्रिय

मधुर, अम्ल, लवण, कटु, तिक्त एवं कषाय—ये छ प्रकार के रस माने गये हैं। आम, अंगूर अमरूद, केला, सेव, सिंघाड़ा, संतरा, अनार आदि फलों की, बरफी, पेड़ा, कलाकंद, रसगुल्ला, जलेबी, इमिरिती आदि मिष्ठान्नों की, राब, खाँड़, गुड़, सक्कर, मिश्री आदि पदार्थों की मधुरता ( मिठास ) का, अमिया, निम्बू, अनार, इमली आदि की अम्लता ( खटास ) का, सैंधव, काला निमक, जवाखार आदि की लवणता का, सोंठ, पीपर, मिरच, नीम आदि की कटुता का, लाल मिरचा, लौंग मिरचा चिरायता आदि की तिक्तता का, आँवला, हर्र, बहेड़ा आदि की कषायता का परिज्ञान जिस इन्द्रिय के द्वारा विश्लेषीकरण पूर्वक होता है, अर्थात् जो इन्द्रिय वर्गीकरण पूर्वक इनका स्वाद जानती है, उसे रसनेन्द्रिय कहते हैं। वस्तुतः जिह्वा का विषय रस है।

मधुराम्लरसं चैव लवणं कटुतिक्तकम्।
कषायमिश्रं स्वादुं च जिह्वा वेदयते रसम्।
रसोऽस्य विषयो ह्येष येन बुध्येत पुद्गलः।

( ४ ) नासिकेन्द्रिय—

पुष्प, फल आदि की, इत्र, तैल आदि की, कस्तूरी, केशर, हींग आदि की सुगन्धि का; एवं सड़े हुए पदार्थों की तथा मलमूत्र आदि की दुर्गन्धि का परिज्ञान जिस इन्द्रिय के द्वारा होता है, उसे नासिकेन्द्रिय कहते हैं। द्विविध गन्ध के परिघ्राण की शक्ति नासिका के अग्रभाग में सन्निहित है। इस नासिकेन्द्रिय का विषय गन्ध है।

सुरभिर्दिव्यगन्धश्च दुर्गन्धश्चाप्यनेकधा।
उभौ जिघ्रति नासाग्रे विषयो गन्धसंज्ञितः।
येनाऽसौ बुध्यते घ्रेत्री अहङ्कारेण मोहितः।

( ५ ) त्वगिन्द्रिय—

कोमल, कठिन, कठोर, कर्कश, उष्ण, शीतल, चिकना, लिबलिबा,

खुरखुरा, कंकरीला, पथरीला, नोकीला आदि पदार्थों का; बाण, शक्ति, भाला, खड्ग आदि के आघात का; मुक्का, घूंसा, लात, लाठी आदि से ताड़न का; तथा तीक्ष्णधार वाले औजारों से छेदन का स्पर्शानुभव जिसके द्वारा अधिगत होता है, उसे त्वचा इन्द्रिय कहते हैं। इस इन्द्रिय का विषय स्पर्श है।

मृदुं च कठिनं चैव कर्कशं शीतलं तथा।
उष्णं च पिच्छिलं लोष्ठं कर्दमं वालुकास्तथा।
शरकुन्तासिघातानि ताडनं छेदनं तथा।
एतानि वै विजानाति स्पर्शनं च त्वगिन्द्रियम्।
स्पर्शोऽस्य विषयो ह्यस्य येन बुध्येत पुद्गलः।

इन उपर्य्युक्त दश इन्द्रियों में मन परिभ्रमण किया करता है। इसके परिभ्रमण का कारण है संकल्प और विकल्प। यह सदा अपनी चञ्चलता के कारण संदिग्धावस्था में पड़ कर अस्थिर रहा करता है। सिद्ध महापुरुषों के लिये भी इसका जीतना अति दुष्कर है। इसके कारण साधारण पुरुष तो पिशाचग्रस्त पुरुष के समान अनियन्त्रित एवं उच्छृङ्खल हो जाते हैं। बन्ध और मोक्ष का, पुण्य और पाप का, एवं धर्म और अधर्म का यही प्रधान कारण है।

संकल्पे च विकल्पे च दशधाक्षेषु धावति।
अनिवारितसन्देहम् अजय्यं सर्वदेहिनाम्।
म श्च कथितं ह्येतद् धर्माधर्मनिबन्धनम्।

तन्त्र शास्त्रों में मनसहित दश इन्द्रियों का विवेचन विशद रूप से किया गया है, जिससे साधक इन इन्द्रियों का पूर्ण परिज्ञान कर उनका निग्रह कर सके, मन पर विजय पा सके। जब राजयोग, हठयोग, वेदान्त आदि विषयों से दूर रह कर इन्द्रियों के वश करने का मार्ग प्रदर्शित करते हैं, तब तन्त्रमार्ग विषयों के बीच में रह कर मन के निग्रह का निर्देश भी करते हैं, वासना पर अधिकार करने का आदेश

देते हैं, क्योंकि कोई क्रियाकलाप न तो स्वयं दूषित है और न अदूषित। परन्तु यदि वासना दूषित है तो दोष लगता है अन्यथा नहीं। इसका स्पष्टीकरण आलिङ्गन क्रिया से करते हैं। जिस अङ्ग से पत्नी का आलिङ्गन एवं चुम्बन किया जाता है, उसीसे पुत्री का भी। परन्तु दोनों के आलिङ्गन एवं चुम्बन रूप क्रिया में महान् अन्तर है। उसका मूल कारण है भावना, जिस पर विजय प्राप्ति के लिये साधक को प्रयास करना चाहिये।

अत एव यदा यस्य भावना कुत्सिता भवेत्।
तदा दोषाय भवति नान्यथा दूषणं क्वचित्।
कौलावली तन्त्र।

मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः।
यथैवालिङ्गिता कान्ता तथैवालिङ्गिता सुता।
धर्मशास्त्र।

———

( ५ )

**वर्गाद्यं वह्निसंस्थं विधुरतिललितं तद्त्रयं कूर्चयुग्मं**
**लज्जाद्वन्द्वं च पश्चात् स्मितमुखि तदधष्ठद्वयं योजयित्वा।**
**मातर्ये त्वां जपन्ति स्मरहरमहिले भावयन्तः स्वरूपं**
**ते लक्ष्मीलास्यलीलाकमलदलदृशः कामरूपा भवन्ति।**

अन्वय

हे स्मितमुखि, हे मातः, हे स्मरहरमहिले, वह्निसंस्थं विधुरतिललितं वर्गाद्यं तत् त्रयमम्, ततः कूर्चयुग्म्, तत् पश्चात् लज्जाद्वयं च तदधः ठद्वयं योजयित्वा, ये साधकाः स्वरूपं (त्वत्स्वरूपं मनुस्वरूपं वा)

भावयन्तः जपन्ति, ते साधकाः लक्ष्मीलास्यलीलाकमलदलदृशः कामरूपाः भवन्ति ।

व्याख्या

( १ ) स्वरूपाख्यान—

हे स्मितमुखि, हे आनन्दमयो। भक्तों के ऊपर कृपापूर्ण दृष्टि के कारण जिसके मुखकमल पर जरा सी स्मितरेखा झलक रही है। अथवा परमानन्दस्वरूपिणी होने से स्मितमुखी होना स्वाभाविक है। हे माता। इस पद की विवेचना प्रथम एवं चतुर्थ श्लोक की व्याख्या में विस्तार से की गई है। हे स्मरहरमहिले, हे कामनाशक भगवान् भूतनाथ की पट्टमहिषी। इस पद से यह भासित होता है कि यद्यपि भगवान् शंकर ने काम का सर्वथा नाश कर कामारि की उपाधि पाई है, पर आपने अपने अपूर्व तप एवं सौन्दर्य के बल पर उनके हृदयासन पर पूर्ण अधिकार जमा लिया है। इस पद से एक दूसरे भाव को भी अभिव्यञ्जना होती है। स्मरहर की महिला होने के कारण आप अपने भक्तों के काम क्रोध आदि रिपुओं की भी नाशिनी हैं।

( २ ) मन्त्रोद्धार—

इस प्रकार भगवती श्री कालिका को संबोधित कर मन्त्र के उद्धार की विधि निरूपित करते हैं। पूर्वोक्त पद्य-चतुष्टय में १३ अक्षरों का—'क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके' का--उद्धार निरूपित किया जा चुका है, अब द्वाविंशत्यक्षरी विद्याराज्ञी मन्त्र के अवशिष्ट अक्षरों का उद्धार बतलाया जाता है।

यदि अनुस्वार सहित दीर्घ ईकार ( विधुरतिललितम् ) रकार ( वह्निसंस्थम् और वर्गादिभूत ककार के साथ संयुक्त हो जाता है, तो उससे 'क्रीं' इस बीज की निष्पत्ति होती है। ऐसी तीन क्रीं अर्थात् क्रीं क्रीं क्रीं, दो हूं ( कूर्चयुग्मम् ) अर्थात् हूं हूं तथा दो ह्रीं ( लज्जाद्वन्द्वम् ) अर्थात् ह्रीं ह्रीं के अनन्तर यदि स्वाहा ( ठद्वयम् ) का प्रयोग

कर दिया जाय, तो भगवती श्री कालिका के द्वाविंशत्यक्षरी विद्याराज्ञी नामक महामन्त्र का उद्धार होता है, अर्थात्—

'क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा' इस महामन्त्र का उद्धार होता है। तन्त्र शास्त्र का कथन है कि माया अथवा लज्जा ह्रीं का बोधक है और कूर्च हूं का।

माया लज्जा च ह्रींकारः हूंकारः कूर्च उच्यते।

तन्त्र।

( ३ ) फलस्तुति—

यामल तन्त्र के मत से क्रीं त्रितय क्रीं क्रीं क्रीं से ज्ञान चित् कला का कलन होता है, कूर्चद्वय ( हूं हूं ) से शब्दसमूह का परिज्ञान होता है, लज्जाद्वन्द्व ( ह्रीं ह्रीं ) से सृष्टि, स्थिति एवं प्रलय की विधात्री का बोध होता है, संबोधन पद से श्री भगवती के सान्निध्य का आभास होता है, और स्वाहा इस पद से जगन्माता द्वारा समस्त पातकों का नाश होता है।

बीजत्रया शाम्भवी सा केवलं ज्ञानचित्कला।
शब्दबीजद्वयेनैव शब्दराशिप्रबोधिनी।
लज्जाबीजद्वयेनैव सृष्टिस्थित्यन्तकारिणी।
सम्बोधनपदेनैव सदा सन्निधिकारिणी।
स्वाहया जगतां माता सर्वपापप्रणाशिनी।

यामल तन्त्र।

इस प्रकार निष्पन्न इस महामन्त्र का जप, आपके पूर्व निर्दिष्ट एवं वक्ष्यमाण स्वरूप की भावना करते हुए, अथवा आपके इस द्वाविंशत्यक्षरघटित रूप का ध्यान करते हुए, अथवा मन्त्रार्थ का चिन्तन करते हुए, जो साधक करते हैं, ( चाहे वे अधमाधम पातकी ही क्यों न हों ); वे कमला के करकमलगत क्रीडारूप कनक-कमल के समान कमनीय कटाक्षमयी कामनियों के लिये कामस्वरूप

हो जाते हैं, अर्थात् कमलनयनी कामनियाँ उन पर आसक्त हो जाती हैं। इस अन्तिम चरण की व्याख्या एक विभिन्न पद्धति से भी की गई है। भगवती श्री लक्ष्मी के नृत्यादि विहार के आधारभूत कमलाक्ष श्री विष्णु भगवान् के समान हो कर (लक्ष्मीलास्यलीलाकरः यः कमलाक्षः विष्णुः तद्रूपिणः) इच्छानुसार शरीर ग्रहण में समर्थ हो जाते हैं। इन विभिन्न अर्थों का तात्पर्य केवल इतना ही प्रतीत होता है कि उनके नेत्रों में लक्ष्मी की मादकता छा जाती है, तथा उनमें सुन्दरता की समभिवृद्धि हो जाती है।

इस महामन्त्र का एक आध्यात्मिक अर्थ—

जो साधक तेजोमय (वह्निसंस्थम्) एवं शैत्य सौन्दर्य से समन्वित आपके त्रिविध सत्व रज एवं तमोगुण से विशिष्ट (तत् त्रयम्) चिन्मय (वर्णाद्यम्) रूप का ध्यान करते हैं, तथा उसे शब्दब्रह्मरूप (कूर्चयुग्मम्), माया शम्बलित ब्रह्मरूप (लज्जाद्वन्द्वम्) तथा प्रकाश ब्रह्मरूप (ठ द्वयम्) मान कर अपने से उसकी अभिन्न भावना करते हैं, वे कमलाक्ष के सदृश हो कर कामरूप हो जाते हैं।

क्रम स्तोत्र से इसकी समता दर्शनीय हैं जहाँ पर कहा गया है कि जो मनुष्य बीजत्रय की अर्थात् 'क्रीं क्रीं क्रीं' की पुनः उपासना करता है, वह देवराज हो जाता है, इसी प्रकार जो कूर्चयुग्म की अर्थात् हूं हूं की पुनः आराधना करता है, वह नरसिंह रूप होकर सिद्ध हो जाता है, इसी प्रकार जो लज्जाद्वय का अर्थात् ह्रीं ह्रीं का पुनः जप करता है वह सिद्धि-संपन्न हो जाता है। इस मन्त्र के अन्त में स्वाहा इस पद का प्रयोग करने से मन्त्रोद्धार होता है।

बीज त्रयं वै पुनरप्युपास्य सुराधिपत्यं लभते मनुष्यः।
पुनस्तथा कूर्चयुग्मं जपन्ति भवन्ति सिद्धा नरसिंहरूपाः।
ततोऽपि लज्जाद्वयजापकत्वात् लभन्ति सिद्धिं मनसा जनास्ते।
अन्ते पदं क्षिप्य विभा विभावसोः तन्मन्त्रमुद्धारमिदं वदन्ति।

विश्वसार तन्त्र।

भैरव तन्त्र में लिखा है कि जो पुरुष स्पर्धाविहीन हो, विद्याराज्ञी का जप करता है, उसके भवन में लक्ष्मी देवी और उसके मुख में सरस्वती नैसर्गिक बैर भाव का परित्याग कर ३ पीढ़ियों तक स्थिरता पूर्वक निवास करती हैं। यह बात पत्थर की लकीर है।

स्पर्धामुद्धूय कमला वाग्देवी मन्दिरे मुखे।
पौत्रान्तं स्थैर्यमास्थाय निवसत्येव निश्चितम्।

भैरव तन्त्र।

इस व्याख्यालेखक के पूर्वज, दीक्षितवंश के आदि पुरुष, षोडश-शताब्दी के अन्त में विद्यमान श्री श्रीकान्त महाराज को भी यज्ञदेव ने ऐसा ही वरदान दिया है। आपके कुल में साधुपदा सरस्वती समासक्ति के साथ सदा निवास करें। लक्ष्मी भी सरस्वती के साथ बैर का परित्याग कर आपके घर से कभी विमुख न हों।

भवत्कुले तिष्ठतु सर्वदा सती सरस्वती साधुपदा दृढ़व्रता।
विहाय वैरं गिरया च शाश्वतं न जातु पद्मा विजहातु ते कुलम्।

कुछ लोगों के मत से भगवती श्री कालिका की द्वाविंशत्य-क्षरात्मिका विद्याराज्ञी की समाराधना भौतिक सिद्धि के ही लिये की जानी चाहिये। कर्पूरादि स्तोत्र में इसी का ही उल्लेख किया गया है, परन्तु ऐसी बात नहीं है।

(क) १, २, ६, ७, १०, १६, १७ तथा २१ में कवित्व की
(ख) २, ५, ६, १५, १६ तथा २२ में धनित्व की
(ग) २, ५ तथा २२ में सुरूपत्व की
(घ) १, ३, ८, १०, ११, १७, १९ तथा २२ में लौकिक

तथा

(ङ) १, ४, १०, ११, १४, १७, १८, १९, २० तथा २२ में पारलौकिक सिद्धियों की चर्चा चलाई गई है, अतः भगवती श्री कालिका की समाराधना से भौतिक एवं आध्यात्मिक सिद्धियाँ उपलब्ध होती

हैं। श्री विद्याराज्ञी की उपासना से मोक्ष एवं पारलौकिक सिद्धियाँ नहीं मिलतीं--ऐसा मानना घोर नास्तिकता है। विधिपूर्वक विनियोग के अनुसार कार्यसिद्धि होगी--ऐसा दृढ़ विश्वास होना चाहिये।

जप एवं ध्यान की महिमा अपार है। इसमें अर्थवाद की शङ्का घोर नास्तिकता की द्योतिका है। यह वह विषय नहीं है जो तर्क से प्रतिष्ठित न किया जा सके, परन्तु विस्तार भय से उसका उल्लेख न कर योग मार्ग के पथप्रदर्शक महर्षि भगवान् पतञ्जलि के योग सूत्र का निर्देश पर्याप्त समझते हैं जिसके विभूति पाद में इन सिद्धियों का स्पष्ट संकीर्तन किया है। पुराण आदि धर्म ग्रन्थों के अनुसार साधारण साधक को भी अधोलिखित सिद्धियां अनायास ही मिल जाती है।

भोजनाधिक्य में सामर्थ्य, दीर्घ श्वास ग्रहण, अतन्द्रिता, शीघ्र-गामिता, उत्साह, स्वरमधुरता, सम्पूर्ण रोगों का नाश, बल, तेज, सुरूपता, धैर्य, बुद्धि, युवत्व, स्थिरता, प्रसन्नता इत्यादि।

बहुभोजनसामर्थ्यं, चिरादुच्छ्वसनं तथा।
लघुत्वं, शीघ्रगामित्वम्, उत्साहः, स्वरसौष्ठवम्।
सर्वरोगक्षयश्चैव, वलं, तेजः सुरूपता।
धृतिः मेधा, युवत्वं च, स्थिरता च, प्रसन्नता।
धर्मशास्त्र।

तन्त्र का मत है कि जो पुरुष श्रद्धा से परिपूर्ण हो कर अथवा श्रद्धा से रहित हो कर भगवती श्री कालिका का स्मरण करता है, वह दुर्गति रूपी दुर्ग पर विजय पा कर परम पद की, निर्वाण की प्राप्ति करता है।

श्रद्धयाऽश्रद्धया वापि, यः कश्चित् मानवः स्मरेत्।
दुर्गं च दुर्गतिं जित्वा स याति परमां गतिम्।
कालीकुल सर्वस्व।

मननशील मनीषियों के मत से भगवती श्री कालिका महामहा ब्रह्म विद्या की शिक्षिका है, जिसकी समुपलब्धि से महाअधम पुरुष को भी निर्वाण मुक्ति की समवाप्ति हो जाती है।

महामहाब्रह्मविद्याविद्येयं कालिका मता।
यामासाद्य च निर्वाणमुक्तिमेति नराधमः।
तन्त्र।

ध्यानकालिक भावना—

भगवती कालिका का ध्यान करते समय साधक को इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि मैं ही काली हूँ। तभी वह वास्तविक साधना का अधिकारी होगा।

सर्वदा कालीरूपम् आत्मानं विभावयेत्।
कालिकोपनिषद्।

जो पुरुष अपने को कालिका मान कर तथा गुरु महाराज को साक्षात् शिव समझ कर भगवती श्री कालिका का ध्यान करता है, वह साक्षात् श्री सदाशिव ही हो जाता है।

आत्मानं कालिकात्मानं भावयन् स्तौति यः शिवाम्।
शिवोपमं गुरुं ध्यात्वा स एव श्रीसदाशिवः।

जो पुरुष 'अहं ब्रह्मास्मि' मैं ब्रह्म हूँ इस प्रकार की भावना करता हुआ आत्मचिन्तन करता है, उसे भगवती श्री कालिका से उन फलों की उपलब्धि होती है, जिनको गणना नहीं की जा सकती। इसलिये साधक को चाहिये कि वह सदा अपने शरीर को आराधनीय भगवती का रूप समझे, तथा संपूर्ण ब्रह्माण्ड को भगवती ही का रूप समझे।

क्षणं ब्रह्माहमस्मीति यः कुर्याद् आत्मचिन्तनम्।
तस्मै दद्यात् फलं देवी तस्यान्तं नैव गण्यते।
आत्मदेहं स्वेष्टरूपं सदैव परिचिन्तयेत्।
ब्रह्माण्डं च तथा सर्वं स्वेष्टरूपं विचिन्तयेत्।
योगिनी तन्त्र।

वस्तुतः भगवती श्री कालिका के स्वरूप की भावना तीन पद्धतियों से होती है (१) अवयवात्मक प्रतिमा से, (२) मन्त्रात्मक मूर्ति से

तथा ( ३ ) वासनात्मक मानसिक विग्रह से। इसीलिये भगवती के त्रिविध रूप की कल्पना की गई है, स्थूल, सूक्ष्म और पर। करचरणावयव विशिष्ट स्थूल रूप का दर्शन चक्षुरिन्द्रिय से होता है। मन्त्रात्मक सूक्ष्म रूप का बोध श्रवण तथा वाक् इन्द्रियों से होता है और वासनात्मक पर रूप का परिज्ञान मन से होता है।

यहाँ पर मन्त्रात्मक सूक्ष्म रूप के विषय में यह कथन अस्थानीय न होगा कि मन्त्रार्थ का परिचिन्तन देवता के स्वरूप का परिचिन्तन है। देवता का शरीर मन्त्रात्मक है, अतः देवता मन्त्र से वाच्य है। मन्त्र वाचक है और देवता मन्त्र से वाच्य। अतः वाच्य और वाचक में अभेद होने के कारण मन्त्र और देवता में भी अभेद माना जाता है। संक्षेप में यह कहना उपयुक्त होगा कि मन्त्ररूप वाचक के परिज्ञान हो जाने पर वाच्य रूप भगवती प्रसन्न हो जाती हैं।

मन्त्रार्थं देवतारूपचिन्तनं परमेश्वरि।
मन्त्रात्मकस्य देहस्य मन्त्रवाच्येन देवता।
वाच्यवाचकभेदेन अभेदो मन्त्रदेवयोः।
मन्त्रवाच्या देवता च मन्त्रा हि वाचकः स्मृतः।
वाचकेऽपि च विज्ञाते वाच्य एव प्रसीदति।

शाक्तानन्द तरङ्गिणी।

इस स्थल पर इस प्रश्न का उठना स्वाभाविक है कि द्वाविंशत्यक्षरी के किस-किस अक्षर से भगवती के किस-किस अवयव का बोध होता है। इस प्रश्न का उत्तर उत्तरा तन्त्र में मिल जाता है। इसकी तालिका यह है—

क्रीं से मस्तक, क्रीं से ललाट, क्रीं से नेत्रत्रितय, हूं से नासिका, हूं से नेत्रयुगल, ह्रीं से कर्णद्वय, ह्रीं से ग्रीवा, द से चिबुक, क्षि से दन्तावली, णे से ओष्ठद्वय, का से स्तनद्वन्द्व, लि से पृष्ठ, के से बाहु, क्रीं से उदर, क्रीं से नाभि, क्रीं से नितम्ब,

हूं से योनि, हूं से जङ्घाद्वितय, ह्रीं से जानुयुग्म, ह्रीं से गुल्फ, स्वा से पदपद्म और हा से नख।

क्रींकारो मस्तकं देवि, क्रींकारश्च ललाटकम्।
नेत्रत्रयं च क्रींकारो हूंकारेण च नासिका।
हूंकारो मुखपद्मं स्यात् ह्रींकारः कर्णयुग्मकम्।
ह्रींकारेण भवेद् ग्रीवा दकारश्चिबुकं भवेत्।
क्षिकारेण भवेद् दन्तो णेकारेणौष्ठयुग्मकम्।
काकारेण स्तनद्वन्द्वं लिकारः पृष्ठदेशकः।
केकारेण भवेद् बाहुः क्रींकारेणोदरं भवेद्।
क्रींकारो नाभिदेशः स्यात् क्रींकारश्च नितम्बकः।
हूंकारो योनिरूपः स्यात् हूंकारेणोरुयुग्मकम्।
ह्रींकारो जानुयुग्मं स्यात् ह्रींकारो गुल्फदेशकः।
स्वाशब्देन पदद्वन्द्वं हाशब्दैर्नखरं तथा।
शाक्तानन्द तरङ्गिणी।

तन्त्रान्तरों में विद्याराज्ञी—

इस पूर्वोक्त द्वाविंशत्यक्षरी विद्याराज्ञी का उल्लेख अनेक तन्त्रों में किया गया है। कालिका श्रुति में लिखा है कि सहस्रार चक्र में इस ब्रह्मरूपिणी मन्त्रमयी दक्षिणकालिका की समवाप्ति होती है। ककार रकार ईकार और विन्दु ( कामरेफेन्दिराविन्दु ) की समष्टि स्वरूप क्रीं को त्रिगुणित कर उसके अनन्तर कूर्चद्वन्द्व का प्रयोग करे। कूर्च हूं, हकार ( व्योम ) ऊकार ( षष्ठ स्वर ) तथा विन्दु के मिलन से निष्पन्न होता है। इसको द्विगुणित कर भुवनाबीज द्वय का प्रयोग करे। भुवना का अर्थ है हकार ( व्योम ), रकार ( ज्वलन ), ईकार ( इन्दिरा ), एवं अनुस्वार ( शून्य ) के संयोग से निष्पन्न ह्रीं। इस ह्रीं को दो वार प्रयोग कर दक्षिणे कालिके का प्रयोग करे। तदनन्तर पूर्वोक्त बीज सप्तक को क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं को कह कर स्वाहा

(वृहद्भानुजाया) का प्रयोग करे। यह मन्त्र सम्पूर्ण मन्त्रों में सर्वश्रेष्ठ है।

अथहैनां ब्रह्मरन्ध्रे ब्रह्मरूपिणीमाप्नोति सुभगाम् कामरेफेन्दिरा-विन्दुसमष्टिरूपिणीम्। एतत् त्रिगुणितम् आदौ। तदनु कूर्चद्वयम्। कूर्चबीजं तद् व्योमषष्ठस्वरविन्दुमेलनरूपम्। तदेव द्विरुचार्य। तदनु भुवनाद्वयम्। भुवना तु व्योमज्वलनेन्दिराशून्यमेलनरूपा। तद्द्वयम् उच्चार्य। दक्षिणे कालिके चेत्यभिमुखं गता। तदनु बीज-सप्तकम् उच्चार्य वृहद्भानुजायाम् उच्चरेत्। अयं सर्वमन्त्रोत्तमोत्तमः।

कालिका श्रुति।

काली तन्त्र में भी पूर्वोक्त पद्धति से द्वाविंशत्यक्षरी का उद्धार कर उसे विद्याराज्ञी इस नाम से प्रतिष्ठित किया है।

कामत्रयं वह्निसंस्थं रतिविन्दुविभूषितम्।
कूर्चयुग्मं तथा लज्जायुग्मं च तदन्तरम्।
दक्षिणे कालिके चेति पूर्वबीजानि चोच्चरेत्।
अन्ते वह्निवधूं दद्याद् विद्याराज्ञी प्रकीर्तिता।

काली तन्त्र।

निरुत्तर तन्त्र में भी उपर्य्युक्त पद्धति से द्वाविंशत्यक्षरी का उल्लेख कर इसे दक्षिणा कालिका मन्त्र से अभिहित किया है। उसका कथन है कि इसके परिज्ञान से ही मनुष्य जीवन्मुक्त हो जाता है। यह सर्व मन्त्रात्मिका विद्या है, इसके प्रभाव से सृष्टि, स्थिति एवं प्रलय हुआ करते हैं।

अथ वक्ष्ये महेशानि दक्षिणाकालिकामनुम्।
येन विज्ञानमात्रेण जीवन्मुक्तः प्रजायते।
ब्रह्मानलयुतं देवि नादविन्दुसमन्वितम्।
वामनेत्रेण संयुक्तं चित्स्वरूपं परात् परम्।

एकाक्षरी सिद्धविद्या मन्त्रराज्ञी कुलेश्वरि ।
त्रिगुणा च कूर्चयुग्मं लज्जायुग्मं ततः परम् ।
दक्षिणे कालिके चेति सप्त बीजानि योजयेत् ।
अन्ते वह्निवधूं दद्याद् विद्याराज्ञी प्रकीर्तिता ।
सर्वमन्त्रमयी विद्या सृष्टिस्थित्यन्तकारिणी ।
निरुत्तर तन्त्र ।

वीर तन्त्र में भी इसी पद्धति से मन्त्रोद्धार कर यह प्रतिपादित किया गया है कि जो कोई सकल मनोरथों के पूरक तथा सम्पत्ति के दायक इस मन्त्र का चिन्तन करता है, उसके वश में सम्पूर्ण सिद्धियाँ हो जाती हैं, इसमें सन्देह का स्थान नहीं है ।

वर्गाद्यं वह्निसंयुक्तं रतिविन्दुसमन्वितम् ।
त्रिगुणं च, ततः कूर्चयुग्मं लज्जाद्वयं ततः ।
दक्षिणे कालिके चेति पूर्ववच्च ततः पुनः ।
ठद्वयेन समायुक्तं मन्त्रमेतं विदुर्बुधाः ।
य एनं चिन्तयेन्मन्त्रं सर्वकामसमृद्धिदम् ।
तस्य हस्ते सदैवास्ति सर्वसिद्धिर्न संशयः ।
वीर तन्त्र ।

विश्वसार तन्त्र में भी इसी पद्धति से मन्त्रोद्धार किया गया है । इसका विवेचन हम श्लोकपञ्चक की व्याख्या में पूर्णतया कर आये हैं ।

शाक्तप्रमोद के संकलनकर्ता महापण्डितों ने दक्षिण कालिका का मन्त्रोद्धार एक विभिन्न पद्धति से प्रदर्शित किया है । उनका मत है कि काली बीज के अनन्तर लज्जा बीज, और तदन्तर कूर्चद्वन्द्व होना चाहिये, इसके अनन्तर दक्षिणे कालिके कह कर तथा पूर्व निर्दिष्ट बीज सप्तक की पुनरावृत्ति कर स्वाहा का प्रयोग करना चाहिये । अर्थात् क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं स्वाहा ।

इनके मत से मन्त्र का यह स्वरूप होना चाहिये। इसकी सिद्धि के लिए आपने किसी तन्त्र से ये श्लोक उद्धृत किये हैं।

काली बीजत्रयं प्रोक्त्वा लज्जाबीजद्वयं ततः।
हूंकारौ द्वौ ततः पश्चाद् दक्षिणे कालिके ततः।
कालीबीजत्रयं तस्मात् लज्जाबीजद्वयं पठेत्।
द्वौ च स्वाहान्तहूंकारौ कालीमन्त्र उदाहृतः।

परन्तु इनका यह कालीमन्त्र काली के उपासकों को कितना ग्राह्य होगा यह एक विवेचनीय विषय है। कर्पूरस्तवराज, कालिकोपनिषद् काली तन्त्र, निरुत्तर तन्त्र, वीर तन्त्र, विश्वसार तन्त्र आदि तन्त्रों से विपरीत होने के कारण इसकी मान्यता सन्देहावरण से आच्छन्न है। तान्त्रिक विद्वानों ने श्री काली के अनन्तर श्री तारा और तदनन्तर श्रीत्रिपुरसुन्दरी का ही उल्लेख किया है। अत एव इन तीनों के बीजाक्षर भी इसी क्रम से होने चाहिये। क्रीं इस काली बीज के अनन्तर हूं इस तारा बीज की स्थिति और तदनन्तर ह्रीं इस त्रिपुरसुन्दरी बीज की सत्ता तर्कप्रतिष्ठित है। इसका यह आशय नहीं है कि इस शाक्त-प्रमोद के द्वारा निर्दिष्ट मन्त्र का मैं अपलाप कर रहा हूँ, परन्तु इस मन्त्र की सत्ता मान लेने पर भी इसे विद्याराज्ञी से भिन्न मानने के लिये हमें विवश होना पड़ता है। इसी प्रकार—

'समाः स्वस्थीभूतां जपति विपरीतां यदि सदा'

इस पद्य में निर्दिष्ट 'विपरीताम्' का अर्थ बीजों का वैपरीत्य है।

'ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं' इस विंशतिवर्णात्मक मन्त्र की निष्पत्ति होती है, इसे यदि ॐ (तारः प्रणवः आद्यो यस्य सः ताराद्यः) से संयुक्त कर दिया जाय, तो यह एकविंशत्यक्षरात्मक कालिका मन्त्र बन जाता है, और यदि इसके अन्त में स्वाहा जोड़ दिया जाय, तो इस त्रयोविंशत्यक्षरात्मक मन्त्र की संज्ञा मन्त्रराज हो जाती है।

अथान्यां संप्रवक्ष्यामि विद्यां विंशतिवर्णिकाम् ।
ह्रीं ह्रीं हूं युगलं त्रिः क्रीं दक्षिणे कालिके वदेत् ।
त्रिः क्रीं हूं हूं शक्तियुग्मं वर्णन्यासादि पूर्ववत् ।
एकविंशत्यक्षरोयं ताराद्यः कालिकामनुः ।
स्वाहान्तश्च त्रयोविंशत्यक्षरं मन्त्रराजकम् ।
ध्यानपूजादिकं सर्वं दक्षिणावदुपाचरेत् ।
विश्वसार तन्त्र ।

इसी एकविंशत्यक्षरात्मक मन्त्र की संज्ञा विद्यारत्न दी गई है ।

विद्यारत्नं प्रवक्ष्यामि श्रुत्वा कर्णावतंसवत् ।
मायाद्वयं कूर्चयुग्मम् ऐन्द्रान्तं मादनत्रयम् ।
मायाविन्द्वीश्वरयुतं दक्षिणे कालिके पदम् ।
संहारक्रमयोगेन बीजसप्तकमुद्धरेत् ।
एकविंशत्यक्षराढ्यः ताराद्यः कालिकामनुः ।
काली तन्त्र ।

इन पूर्वोक्त पद्यों में 'ऐन्द्रान्तं मादनत्रयं, मायाविन्द्वीश्वरयुतम्' की व्याख्या अपेक्षित है । लकार के समीपस्थ रकार से ( ऐन्द्रान्तम् इन्द्रस्य लकारस्य समीपम् ऐन्द्रम् रेफः सः अन्ते यस्य तादृक् ), तथा ईकार और विन्दु से ( मायाविन्द्वीश्वरयुतम् ) ककार की त्रिरावृत्ति ( मादनत्रयम् ), अर्थात् क्रीं क्रीं क्रीं ।

मन्त्रत्रैविध्य--

जिन मन्त्रों के अन्त में हूं, फट् हो, वे पुंदेवता मन्त्र कहे जाते हैं, जिन मन्त्रों के अन्त में स्वाहा हो, वे स्त्री देवता विद्या कही जाती हैं और जिन मन्त्रों के अन्त में नमः हो, वे नपुंसक मन्त्र कहे जाते हैं । इस प्रकार मन्त्र की त्रिविधता सर्वमान्य है, और मन्त्र इस पद से त्रिविध मन्त्रों का बोध होता है ।

मन्त्राः पुंदेवता ज्ञेया विद्याः स्त्रीदेवताः स्मृताः।
पुंस्त्रीनपुंसकात्मानो मन्त्राः सर्वे समीरिताः।
पुंमन्त्रा हुं फडन्ताः स्युः द्विठान्ताश्च स्त्रियो मताः।
नपुंसका नमोन्ताः स्युः इत्युक्ता मनवस्त्रिधा।
शारदा तिलक।

(१) विनियोग—

अस्य श्री विद्याराज्ञीमन्त्रस्य महाकाल ऋषिः, उष्णिक् छन्दः, दक्षिणकालिका देवता, ह्रीं बीजम्, हूं शक्तिः, क्रीं कीलकम् पुरुषार्थ-चतुष्टयसिद्धये, तत्तत्कामनासिद्धये वा, भगवती श्री दक्षिणकालिका-प्रीत्यर्थं वा पेज विनियोगः। कृताञ्जलिः पठेत्। ततः अङ्गुष्ठेन शिरसि— ॐ महाकालाय नमः। मध्यमानामिकाभ्यां मुखे—ॐ उष्णिक् छन्दसे नमः। अङ्गुष्ठरहिताङ्गुलिभिः हृदये—श्रीमद्दक्षिणकालिकायै देवतायै नमः। संलग्नाङ्गुष्ठानामिकारूपतत्वमुद्रया गुह्ये—ॐ ह्रीं बीजाय नमः। मध्यमाङ्गुल्या पदद्वये—ॐ हूं शक्तये नमः। हस्तद्वयतलयोः सर्वाङ्गे - ॐ क्रीं कीलकाय नमः।

(२) करन्यास—

ॐ क्रां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ क्रीं तर्जनीभ्यां स्वाहा। ॐ क्रूं मध्यमाभ्यां वषट्। ॐ क्रैं अनामिकाभ्यां हुं। ॐ क्रौं कनिष्ठाभ्यां वौषट्। ॐ क्रः करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्।

(३) अङ्गन्यास

ॐ क्रां हृदयाय नमः इति तर्जनीमध्यमानामिकाभिः हृदये न्यसेत्।
'ॐ क्रीं शिरसे स्वाहा' इति तर्जनीमध्यमाभ्यां शिरसि न्यसेत्।
'ॐ क्रूं शिखायै वषट्' इति मुष्टिबद्धहस्ताङ्गुष्ठेन शिखायां न्यसेत्।
'ॐ क्रैं कवचाय हुं' इति हस्तद्वयसर्वाङ्गुलीभिः सर्वाङ्गे न्यसेत्।
'ॐ क्रौं नेत्रत्रयाय वौषट्' इति तर्जनीमध्यमानामिकाभिः नेत्रत्रये न्यसेत्।
'ॐ क्रः अस्त्राय फट्' इति दक्षहस्ततर्जनीमध्यमाभ्यां वामहस्ततले तालत्रयं दद्यात्।

( ४ ) वर्णन्यास—

| | |
|---|---|
| अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ नमः | हृदये |
| ए ऐ ओ औ अं अः क ख ग घ नमः | दक्षभुजे |
| ङ च छ ज झ ञ ट ठ ड ढ नमः | वामभुजे |
| ण त थ द ध न प फ ब भ नमः | दक्षिणजङ्घायाम् |
| म य र ल व श ष स ह क्ष नमः | वामजङ्घायाम् । |

---

[ ६ ]

**प्रत्येकं वा द्वयं वा त्रयमपि च परं बीजमत्यन्तगुह्यं**
**त्वन्नाम्ना योजयित्वा सकलमपि सदा भावयन्तो जपन्ति ।**
**तेषां नेत्रारविन्दे विहरति कमला, वक्त्रशुभ्रांशुबिम्बे**
**वाग्देवी, देवि मुण्डस्रगतिशयलसत्कण्ठि पीनस्तनाढ्ये ।**

अन्वय

हे देवि, हे मुण्डस्रगतिशयलसत्कण्ठि, हे पीनस्तनाढ्ये, ये साधकाः प्रत्येकं वा, द्वयं वा त्रयं चापि अत्यन्तगुह्यं परं बीजं त्वन्नाम्ना योजयित्वा सकलम् अपि भावयन्तः सदा जपन्ति, तेषां नेत्रारविन्दे कमला विहरति, वक्त्रशुभ्रांशुबिम्बे वाग्देवी च विहरति ।

व्याख्या

( १ ) स्वरूपाख्यान—

हे देवि, अर्थात् हे प्रकाशस्वरूपे । इससे यह प्रतीत होता है कि शरणागत साधक को अपने अज्ञानान्धकार के निराकरण के लिये

विशेष प्रयास न करना पड़ेगा। हे मुण्डमालस्रगतिशयलसत्कण्ठि अर्थात् हे मुण्डमालिनी, पञ्चाशद्वर्णाभिव्यञ्जित शब्द ब्रह्ममयी। सद्यः छिन्नता के कारण परिस्रवद्रुधिरपरिपूर्ण ५० नरमुण्डों की आपादपद्मलम्बिनी माला से आप सुशोभित हैं। यह माला साधारण गुण से ग्रथित न हो कर अन्योन्य केशकलापमय गुण से ग्रथित है।

सद्यश्छिन्नगलद्रक्तनृमुण्डै रक्तभूषितैः।
अन्योन्यकेशग्रथितैः पादपद्मप्रलम्बितैः।
पञ्चाशद्भिर्महामालाशोभितां परमेश्वरीम्।
तन्त्र चूडामणि।

पञ्चाशन्मुण्डघटितमालाशोणितलोलिताम्।
विरूपाक्ष ध्यान।

चञ्चत्पञ्चाशदुग्रग्रथितनरशिरोमालिकाकान्तकण्ठे।
तारा स्तोत्र।

पञ्चाशद्वर्णमुण्डालीगलद्रुधिरचर्चिताम्।
निरुत्तर तन्त्र।

वस्तुतः ये नरमुण्ड ५० अक्षरों के प्रतीक हैं जो कि महाप्रलय में बीज रूप से भगवती के कण्ठ का समाश्रयण करते हैं। ये शब्द ब्रह्म विभूषित सर्वमन्त्रात्मक परमानन्द ब्रह्म का परिज्ञान कराते हैं। ये अकार से लगाकर क्षकार पर्यन्त ५० अक्षरमातृका अव्यय (अपरिवर्तन शील) तथा अपरिच्छिन्न होने पर भी भगवती के कण्ठ का समाश्रयण करती हैं। इनके वर्ण श्वेत, रक्त, पीत और कृष्ण हैं।

मम कण्ठे स्थितं बीजं पञ्चाशत्वर्णमद्भुतम्।
कामधेनु तन्त्र।

परानन्दमयं ब्रह्म शब्दब्रह्मविभूषितम्।
आत्मनो देहमध्ये तु सर्वमन्त्रात्मकं प्रिये।
निरुत्तर तन्त्र।

अकारादिक्षकारान्ता पञ्चाशन्मातृका ऽक्षरा।
अव्यया अपरिच्छिन्ना त्रिपुराकण्ठसंस्थिता।
शुक्लाभा रक्तवर्णाभा पीताभा कृष्णरूपिणी।
राधा तन्त्र।

पञ्चाशद्वर्णैं रचिताङ्गभागां धृतेन्दुखण्डां कुमुदावदाताम्।
वराऽभये पुस्तकमक्षसूत्रं भजे गिरं संदधतीं त्रिनेत्राम्।
सरस्वती ध्यान।

मद्विरचित 'गरलपान' नामक महाकाव्य में भगवान् नीलकण्ठ के कृष्णकण्ठत्व की कल्पना दर्शनीय है। महाप्रलय के समय श्याम वर्णात्मिका श्रुतिमालिका को जब कहीं स्थान न मिला, तो उसने भगवान् शंकर के कण्ठ का समाश्रयण कर लिया, क्योंकि कण्ठ के अतिरिक्त श्रुति-निवास के लिए कहीं स्थान भी नहीं मिल सकता। वर्णों की श्यामता के कारण नीलकण्ठ का कण्ठ नील हो गया है।

जगल्लये स्थानमपेक्षमाणा वर्णैः स्वकैर्मेचकतां दधानाः।
विहाय शम्भो तव कम्बुकण्ठं विभान्ति कुत्रावलयः श्रुतीनाम्।
गरलपान।

तन्त्र शास्त्र में ५० अक्षर माने गये हैं। १६ स्वर, २५ स्पर्श, ४ अन्तस्थ, ४ ऊष्म और १ क्ष। यद्यपि प्राचीनों के मत से १ जिह्वा-मूलीय, १ उपध्मानीय तथा १ गजकुम्भाकृति की सत्ता से अक्षरों की सत्ता ५३ हो जाती है।

स्वराः षोडश विज्ञेयाः स्पर्शास्तु पञ्चविंशतिः।
अन्तस्थाश्चतुःसंख्याका उष्माणश्चैव तन्मिताः।
जिह्वामूलीयकश्चैक ऊपध्मानीयकस्तथा।
गजकुम्भाकृतिश्चैक इत्येवं वर्णसंहतिः।
एवं वर्णा द्विपंचाशन्मातृकायामुदाहृताः।
क्षकारं त्वागमाचार्या बीजार्थमधिकं विदुः।

तथापि यदि जिह्वामूलीय, उपध्मानीय और गजकुम्भाकृति का परित्याग कर दें, तो केवल ५० अक्षर अवशिष्ट रह जाते हैं, जिनका यहाँ ग्रहण किया गया है।

वर्णन्यास विधान में भी ( पृष्ठ ४८ ) ५० ही अक्षरों का उल्लेख किया गया है।

हे पीनस्तनाढ्ये, दुग्ध की अधिकता के कारण अत्यन्त पीन स्तनों से सुशोभित अर्थात् मातृदुग्धामृत प्रदान से संपूर्ण संसार का पालन करने वाली, एवं ज्ञानामृत प्रदान से साधकों को मोक्ष देने वाली।

( २ ) मन्त्रोद्धार तथा फलस्तुति —

इस प्रकार माता को सम्बोधित कर विविध मन्त्रोद्धार का उल्लेख करते हैं।

जो साधक आपके नाम से अर्थात् दक्षिणे कालिके इस पद से संयुक्त तथा अत्यन्त गोपनीय पूर्वोक्त बीजत्रितय में-से किसी एक बीज से, किन्हीं दो बीजों से अथवा तीनों बीजों से निष्पन्न मन्त्र का, अथवा श्लोकपञ्चक द्वारा प्रतिपादित द्वाविंशत्यक्षरात्मिका विद्याराज्ञी नामक मन्त्र का सर्वदा जप करते हैं, उनके नयनकमलों में लक्ष्मी विहार करती है और मुखारविन्द में सरस्वती निवास करती है अर्थात् वे धनसंपन्न एवं विविध विद्या विभूषित हो जाते हैं। नेत्रा-रविन्दे कमला विहरति' इस वाक्य से इस अर्थ की भी अभिव्यञ्जना होती है कि वे न केवल स्वयं ही दिव्य दृष्टि संपन्न हो कर निधान-दर्शी होते हैं, पर उनकी कृपा दृष्टि जिन अकिञ्चनों पर पड़ जाती है, वे भी धनैश्वर्य संपन्न हो जाते हैं।

जप के समय निर्दिष्ट बीज मन्त्रों से आपके स्वरूप की अभेद भावना माननी चाहिये, बीज मन्त्रों से प्रतिपादित आपके स्वरूप का ध्यान करना चाहिये, सगुण ( सकल ) शब्द ब्रह्म के रूप का विवेचन

करना चाहिये, तथा कारण सूक्ष्म और स्थूल देह का, प्राज्ञ तैजस और विश्व नामक व्यष्टि रूप का, तथा ईश सूत्र और विराट् नामक समष्टि रूप का श्रवण मनन और निदिध्यासन से चिन्तन करना चाहिये।

प्राज्ञस्तु कारणात्मा स्यात् सूक्ष्मदेही तु तैजसः।
स्थूलदेही तु विश्वाख्यः त्रिविधः परिकीर्तितः।
एवमीशोऽपि संप्रोक्तः ईशसूत्रविराट्पदैः।
प्रथमो व्यष्टिरूपस्तु समष्ट्यात्मा परः स्मृतः ।
देवी गीता।

तन्त्रान्तरों में विविध मन्त्र—

अब सर्वविद्या मन्त्र के भेदों का निरूपण करते हैं। क्रीं हूं ह्रीं-- इस बीज त्रितय में से किसी एक बीज को, किन्हीं दो बीजों को अथवा तीनों बीजों को मूलतः अथवा आपके नाम से संपुटित कर जो मनुष्य जपता है, वह सांसारिक सुखों की समुपलब्धि कर मोक्ष पथ का पथिक होता है दूसरा नहीं।

अथाहुः सर्वविद्यामन्त्रे भेदांस्तु। प्रथममेकं, द्वयं वा त्रयं वा नाम-संपुटितं वा कृत्वा यो जपति, तस्यास्ति गतिः नान्यस्य गतिरस्तीति।

कालिका श्रुति।

कुमारी तन्त्र में भी उपर्य्युक्त विषय का प्रतिपादन किया गया है।

कामाक्षरं वह्निसंस्थं रतिबिन्दुविभूषितम्।
मन्त्रराजमिदं ख्यातं दुर्लभं पापकर्मणाम्।
भोगमोक्षैकनिलयं कालिकाबीजमुत्तमम्।
एकं द्वयं त्रयं वापि निजबीजवदुत्तमम्।
दक्षिणे कालिके नाम पुटितं वा यथोदितम्।
निजबीजं तथा कूर्चं लज्जाबीजमिति त्रयम्।

एकद्वित्र्यादिपूर्वं स्यात् संबोधनपदद्वयम् ।
पुटितं वा यथापूर्वं बीजैरेकादिकैरिति ।
नाम ठद्वयमित्याद्या भेदाः स्युर्दक्षिणागताः ।
कुमारी तन्त्र ।

विविध मन्त्र--

'प्रत्येकं वा द्वयं वा०' इस पद्य में जिन मन्त्रों का निर्देश किया गया है, उसमें से कतिपय मन्त्रों का उल्लेख करते हैं।

(१) क्रीं दक्षिणे कालिके ।
( २ ) हूं दक्षिणे कालिके ।
(३) ह्रीं दक्षिणे कालिके।
( ४ ) क्रीं हूं दक्षिणे कालिके ।
(५) क्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके ।
( ६ ) हूं क्रीं दक्षिणे कालिके ।
(७) ह्रीं क्रीं दक्षिणे कालिके ।
( ८ ) हूं ह्रीं दक्षिणे कालिके ।
(९) ह्रीं हूं दक्षिणे कालिके ।
( १० ) क्रीं हूं ह्रीं दक्षिणे कालिके ।
( ११ ) क्रीं हूं ह्रीं दक्षिणे कालिके स्वाहा ।

निजबीजं ततः कूर्चं लज्जाबीजं ततः परम् ।
दक्षिणे कालिके चेति तदन्ते वह्निसुन्दरी ।
एकादशाक्षरी विद्या चतुर्वर्गफलप्रदा ।
काली तन्त्र ।

( १२ ) क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके स्वाहा ।

मूलबीजद्वयं ब्रूयात् ततः कूर्चद्वयं वदेत् ।
लज्जायुग्मं समुद्धृत्य संबोधनपदद्वयम् ।
स्वाहान्ता कथिता विद्या चतुर्वर्गफलप्रदा ।
काली तन्त्र ।

( १३ ) क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं हूं ह्रीं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके स्वाहा ।

मूलत्रयं ततः कूर्चत्रयं मायात्रयं तथा ।
संबोधनपदद्वन्द्वम् अन्ते च वह्निसुन्दरी ।

एषा विद्या महादेवि कालीसान्निध्यकारिणी ।
काली तन्त्र ।

( १४ ) ॐ ह्रीं क्रीं मे स्वाहा ।

प्रणवं पूर्वमुद्धृत्य हृल्लेखाबीजमुद्धरेत् ।
रतिबीजं समुद्धृत्य पपञ्चमभगान्वितम् ।
ठद्वयेन समायुक्ता सिद्धविद्या मयोदिता ।
काली तन्त्र ।

( १५ ) नमः आं आं क्रीं क्रीं फट् स्वाहा कालि कालिके हूं ।
नमः पाशाङ्कुशे द्वेधा फट् स्वाहा कालि कालिके ।
दीर्घतनुच्छदः काली-मनुः पञ्चदशाक्षरः ।
अनया सदृशी विद्या त्रैलोक्ये नापि विद्यते ।
[ पाशः = आं । अंकुशः = क्रीं । दीर्घतनुच्छदः = हूं ]
काली तन्त्र ।

———

## ध्यान-निरूपण

गतासूनां बाहुप्रकरकृतकाञ्चीपरिलसन्—
नितम्बां दिग्वस्त्रां त्रिभुवनविधात्रीं त्रिनयनाम्।
श्मशानस्थे तल्पे शवहृदि महाकालसुरत—
प्रसक्तां त्वां ध्यायन् जननि जडचेता अपि कविः।

अन्वय

हे जननि गतासूनां बाहुप्रकरकृतकाञ्चीपरिलसन्नितम्बां दिग्वस्त्रां त्रिभुवनविधात्रीं श्मशानस्थे शवहृदि तल्पे महाकालसुरतप्रसक्तां त्रिनयनां त्वां ध्यायन् जडचेता अपि कविः भवति।

व्याख्या

पूर्वोक्त ६ पद्यों में दक्षिणकालिका के मन्त्रोद्धार का निरूपण कर अब ध्यान के लिये उनके स्वरूप का कीर्तन करते हैं।

मातः, त्रिपुरहरवधु, ध्वान्तधाराधररुचिरुचिरे (१) महेशि, चन्द्रार्धचूड़े, घोरशावावतंसे (२), विगलितचिकुरे, दक्षिणे कालिके, सृक्कद्वन्द्वास्रधाराद्वयधरवदने (३) त्रिजगदघहरे, अम्ब, प्रकटितरदने, वामे करकमलतले ऊर्ध्वं कृपाणम्, ततः अधः छिन्नमुण्डम्, सव्ये करकमलतले ऊर्ध्वम् अभीतिम्, ततः अधः वरं च (इति) तव विमलतनुम् (४), स्मितमुखि, मातः, स्मरहरमहिले (५) देवि, मुण्डस्रगतिशयलसत्कण्ठि, पीनस्तनाढ्ये (६)।

यद्यपि पूर्वोक्त पद्यान्तर्गत इन संबुद्ध पदों से भगवती के स्वरूप का यत् किञ्चित् आभास मिल जाता है, तथापि बीजोद्धार के प्रसङ्ग में गौण रूप से प्रयुक्त इन स्वरूपबोधात्मक संबुद्ध पदों से भगवती का

ध्यान कदाचित् कोई भाग्यशाली ही कर सकता है। यह सम्भवित है कि बीजोद्धारपरक वचनों के बोध हो जाने पर स्तोत्रपाठक का ध्यान इन स्वरूपबोधक पदों की ओर जा सकता है, पर इसमें एक यह बड़ी विप्रतिपत्ति है कि भगवती के स्वरूपबोधक इन १८ संबुद्ध पदों का प्रयोग ६ पद्यों में हुआ है जिससे बीजोद्धार विवेचना में व्यस्त व्यक्ति का ध्यान पूर्व पद्य में प्रयुक्त स्वरूपबोधक पदार्थ की ओर जाता ही नहीं। यदि एक स्थल पर इन १८ पदों का प्रयोग होता, तो कुछ और बात थी। वस्तुतः ये उपर्युक्त पद वक्ष्यमाण ध्यान के पूरक हैं।

हे जगज्जननी, त्रिभुवन के पार्थिव, चर, अचर, स्थावर जंगम जीवों की उत्पादयित्री, ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर, सदाशिव एवं महाकाल के उत्पादन द्वारा त्रिलोकी की सृष्टिकर्त्री, भगवति कालिके, जो पुरुष, चाहे वह मन्दबुद्धि ही क्यों न हो, चाहे वह विषयरागोपहत ही क्यों न हो, परन्तु यदि आपके वक्ष्यमाण स्वरूप का ध्यान करता है, चिन्तन से उसका प्रत्यक्षीकरण करता है, तो वह कवि हो जाता है, क्रान्तिदर्शी हो जाता है, महाज्ञानी हो जाता है, एवं 'कविं पुराणम् अनुशासितारम्' 'कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभूः' इन वैदिक मन्त्रों में कविनाम से व्यवहृत परब्रह्म के समान हो जाता है, परब्रह्म स्वरूप हो जाता है।

दक्षिण कालिका के स्वरूप का वर्णन—

प्राणविहीन ( मृत ) जीवों के करों से विरचित काञ्ची (करधनी) से सुशोभित नितम्ब स्थल की सत्ता में भी आप दिगम्बरी हैं, वसन विहीना हैं, मायावरण से शून्य हैं, मायातीत हैं, माया से परे हैं, फिर भी कल्प के आरम्भ में जीवों के पूर्वसञ्चित कर्मों के अनुसार पुनर्जन्म भोग मोक्ष आदि की देने वाली हैं। आप सूर्य चन्द्र एवं अग्नि स्वरूप अथवा भूत वर्तमान तथा भविष्यत् के परिचायक नेत्रत्रितय से अलङ्कृत हैं।

शशिसूर्याग्निभिर्नेत्रैरखिलं कालिका जगत् ।
संपश्यति यतस्तस्मात् कल्पितं नयनत्रयम् ।
महानिर्वाण तन्त्र ।

श्री शङ्कराचार्यजी के मत से दिननायक, संध्या एवं रजनीनायक ये तीन आपके नेत्र हैं क्योंकि सूर्य स्वरूप आपके दक्षिण नेत्र से दिन की उत्पत्ति होती है, चन्द्र स्वरूप आपके वाम नयन से रात्रि का निर्माण होता है, और ललाटवर्तिनी आपकी तृतीय दृष्टि से सन्ध्या का सृजन होता है। यह दिन रात के मध्य में संचरण किया करती है।

अहः सूते दक्षं तव नयनमर्कात्मकतया
त्रियामां वामं ते सृजति रजनीनायकमयम् ।
तृतीया ते दृष्टिर्दरदलितहेमाम्बुजरुचिः
समाधत्ते सन्ध्यां दिवसनिशयोरन्तरचरीम् ।
सौन्दर्य लहरी ।

इस प्रकार आपके स्वरूप का निरूपण कर अब आपकी स्थिति का निदर्शन करते हैं—

'महाप्रलय के समय अनेकानेक ब्रह्माण्ड जल रहे हैं, जिन्हें देख कर ऐसा प्रतीत होता है श्मशान भूमि में अनेकों चितायें दहक रही हैं। उनमें से एक के ऊपर उत्तानवदन शवरूप सदाशिव शय्या बन कर पड़े हुए हैं। उनके हृदय पर दक्षिण अथवा वाम पदपद्म को रख कर तत्रस्थ महाकाल के साथ आप विपरीत रति में संलग्न हैं।' इस स्थल पर कई प्रश्न उठते हैं—

( १ ) मृत पुरुषों के करप्रकर से काञ्ची का निर्माण ।
( २ ) महाश्मशान में तल्प की कल्पना ।
( ३ ) शवरूप सदाशिव पर पदपद्म का न्यास ।
( ४ ) शववाहनत्व ।
( ५ ) महाकाल के साथ विपरीत रति ।

योनि का दर्शन चुम्बन एवं अवलेहन आदि घृणित कृत्यों के सम्पादन करने पर भी ये निर्विकल्प रह कर जप किया करते हैं। ये अपने गले में मुण्डमाला धारण करते हैं, और अपने पाणिपङ्कज में कपाल, जिसका उपयोग ये पात्र के रूप में करते हैं। इनकी जपमाला नृदन्त-सम्भूत है जिसका मेरु राजदन्त है। मृदु, कोमल, चूडक अथवा अचूडक शव पर, अथवा योनित्वक्, कामरूप, सुरत, सिन्दूर, पर्वत आदि पर आसन जमा कर तथा कामिनियों के केश कलापों से निर्मित कङ्कण को धारण कर ये नृदन्तसम्भूत माला से जप करते हैं। ये पञ्च मकार का--मद्य, मांस, बाल मीन, मुद्रा एवं परकान्ता के साथ मैथुन का सेवन करते हैं, एवं पाशविमुक्त होने के कारण सम्पूर्ण वर्णों के साथ समानता का व्यवहार करते हैं।

वामाचारं प्रवक्ष्यामि कालिकासाधनं परम्।
यं विधाय कलौ शीघ्रं मान्त्रिकः सिद्धिभाग् भवेत्।
रुद्रयामल।

धर्माधर्मपरिज्ञानात् सकलेऽपि पवित्रता।
विण्मूत्रं स्त्रीरजो वापि नखास्थि सकलं प्रिये।
विचारयेन्मन्त्रवित्तु पवित्राण्येव सुव्रते।
ज्ञानार्णव तन्त्र।

......निर्विकल्पः सदा भवेत्।

सद्यो मद्यं पिवेद् देवि मातङ्गीभिर्विहारवान्।
योनिं चुम्बन् लिहन् पश्यन् जपं कुर्यादनन्यधीः।
दन्ताक्षमालया देवि राजदन्तेन मेरुणा।
मुण्डमाला गले धार्या कपालं पाणिसङ्गतम्।
पुरश्चर्यार्णव।

माला नृदन्तसम्भूता पात्रं तु नरमुण्डकम्।
आसनं सिद्धचर्मादि कङ्कणं स्त्रीकचोद्भवम्।

द्रव्यमासवतत्त्वाढ्यं भक्ष्यं मांसादिकं प्रिये।
चर्वणं बालमत्स्यादि मुद्रा वीणारवः कथा।
मैथुनं परकान्ताभिः सर्ववर्णसमानता।
वामाचार इति प्रोक्तः सर्वसिद्धिप्रदः शिवे।
रुद्रयामल तन्त्र।

आसनम्—

मृदु कोमलकं देवि चूडकं वाप्यचूडकम्।
शवं वीरासनं कृत्वा योनिस्त्वगासनं च वा।
कामरूपासनं देवि सुरतासनमेव च।
सिन्दूरासनकं देवि पर्वतासनमेव च।

मृदु, अचूडक, कोमल—

अर्वाक् षण्मासतो गर्भच्युतमाहुर्मृदुं बुधाः।
चूडोपनयनैर्हीनमेतच्चाचूडकं विदुः।
निवृत्तचूडको बालो हीनोपनयनः शिवे।
यो मृतः पञ्चमे वर्षे तमेव कोमलं विदुः।

राजदन्त—

सम्मुखं यौ उभौ दन्तौ राजदन्तौ प्रकीर्तितौ।
करालास्यमहाकाल्या दानवा भक्षिताः पुरा।
त्रैलोक्यग्रासिनौ दन्तौ राजदन्ताविति स्मृतौ।
राजदन्तेति संज्ञा वै देव्या पूर्वं कृता प्रिये।
यौ दैत्यचर्वकौ दन्तौ मम कार्यकरावुभौ।
तस्मात् प्रीतेन मनसा मेरुकार्ये नियोजितौ।
शक्तिसङ्गम तन्त्र।

इस मकारपञ्चक के सेवन से साधन को केवल अनेक अलौकिक सिद्धियों की ही उपलब्धि नहीं होती, पर मोक्षलक्ष्मी के दर्शन का

आभास भी मिलने लगता है। मद्यपान से ऐश्वर्यमयी परम प्रसन्नता का, मांस भक्षण से नारायणता का, मत्स्यभोजन से कालीप्रत्यक्षता का, मुद्रा सेवन से संसार-समर्चित विष्णुरूपता का, और मैथुनानन्द से महायोगी शङ्करसमानता का अधिगम करने लगता है।

मद्यं मासं तथा मत्स्यं मुद्रा च मैथुनं प्रिये।
पञ्च तत्त्वमिदं प्रोक्तं निर्वाणप्रथमाङ्कुरम्।
ऐश्वर्यं परमं हृष्टं मद्यपानेन शैलजे।
मांसभक्षणमात्रेण नरो नारायणो भवेत्।
मत्स्यभोजनमात्रेण कालीप्रत्यक्षता भवेत्।
मुद्रासेवनमात्रेण भूपूज्यो विष्णुरूपधृक्।
मैथुनेन महायोगी मम तुल्यो न संशयः।
निर्वाण तन्त्र।

कुलरहस्यकार का मत है कि मद्य से ऐश्वर्य की उपलब्धि होती है, और मैथुन से मुक्ति की।

ऐश्वर्यदायकं मद्यं मैथुनं मुक्तिदायकम्।
कुलरहस्य।

निगमकल्पद्रुम का कथन है कि साधक प्रथम मकार से भैरव, द्वितीय मकार से महाभैरव, तृतीय मकार से शिव, चतुर्थ मकार से रुद्र और पञ्चम मकार से भगवान् शङ्कर बन जाता है।

केवलेनाद्ययोगेन साधको भैरवो भवेत्।
द्वितीयेन च तत्त्वेन महाभैरवतां व्रजेत्।
तृतीयेन च तत्त्वेन साधकः शिवरूपधृक्।
चतुर्थेन च तत्त्वेन रुद्ररूपधरः स्वयम्।
परेण परतां याति तव तुल्यो न संशयः।
निगमकल्पद्रुम।

यह वामाचार पांच भागों में विभक्त है (१) कौलिक (२) वाम (३) चीनक्रम (४) सिद्धान्त (५) शावर।

कौलिकोऽङ्गुष्ठतां प्राप्तो वामः स्यात् तर्जनीसमः।
चीनक्रमो मध्यमः स्यात् सिद्धान्तो योऽवरो भवेत्।
कनिष्ठः शावरो मार्ग इति वामस्तु पञ्चधा।

कतिपय आचार्यों के मत से यह पञ्च क्रम में विभक्त है (१) महानील क्रम (२) निष्कल नील क्रम (३) गन्धर्व क्रम (४) सौभाग्य क्रम (५) ब्रह्ममार्ग क्रम। इन में से अन्तिम तीन साधन उच्चकोटिक वीर साधक के लिये हैं।

यह वामाचार का संक्षिप्त विवरण है, जिसकी स्थल-स्थल पर हमने कटु आलोचना की है। आचार के विषय में वामाचारियों की उपर्युक्त एवं अधोलिखित घोषणाओं से अनैतिकता, सामाजिक उच्छृङ्खलता एवं आचारहीनता का प्रचार अवश्यम्भावी है।

वीरसाधनकं कर्म शिवापूजा बलिस्तथा।
सिन्दूरतिलको देवि वेश्यालापो निरन्तरम्।
वेश्यागृहे निशाचारो रात्रौ पर्यटनं तथा।
शक्तिपूजा योनिदृष्टिः खड्गहस्तो दिगम्बरः।
मुक्तकेशो वीरवेशः कुलमूर्तिधरो नरः।
कालीभक्तो भवेद् देवि नान्यथा क्षोभमाप्नुयात्।
पूजनपद्धति।

विवेकशील साधकों का मत है कि यदि केवल मद्यपान से सिद्धि का अधिगम हो जाता, तो सभी नीच मद्यपों को आज सिद्धियाँ मिल गई होतीं, यदि केवल मांस भक्षण से किसी ने पुण्यार्जन किया होता, तो आज सभी मांसाशी पुण्यात्मा बन गए होते, और यदि केवल शक्तिसम्भोग से कोई मोक्ष मार्ग का पथिक बना होता, तो आज

सभी विषयी कामुक मुक्त हो गए होते। अतः यह सिद्ध है कि केवल मद्य मांस और मैथुन से सिद्धियाँ नहीं मिलतीं।

मद्यपानेन मनुजो यदि सिद्धिं लभेत वै।
मद्यपानरताः सर्वे सिद्धिं गच्छन्तु पामराः।
मांसभक्षणमात्रेण यदि पुण्या गतिर्भवेत्।
लोके मांसाशिनः सर्वे पुण्यभाजो भवन्ति हि।
शक्तिसम्भोगमात्रेण यदि मोक्षो भवेत वै।
सर्वेऽपि जन्तवो लोके मुक्ताः स्युः स्त्रीनिषेवणात्।
कुलार्णव तन्त्र।

आनन्दमय प्रवृत्तिपथ का अनुप्राणक यह वाममार्ग निवृत्तिमार्ग का पोषक है। इस कलि युग में आचारवाद की चर्चा परिहासजनक है। अनाचार से संपृक्त नैतिकता के उपदेशक मुग्ध जनता पर अपना क्या प्रभाव डाल सकते हैं—यह किसी से तिरोहित नहीं। इस समय तो पिता का पुत्री से, ससुर का पतोहू से, चाचा फूफा आदि का भतीजी से, गुरु का शिष्या से, अध्यापक का विद्यार्थिनी से, भाई का बहन से, जेठ का अनुजवधू से, देवर का भौजाई से, जीजा का साली से, ननदोई का सरहज से, मित्र का सुहृत्सहधर्मिणी से, पुत्र का विमाता से, भतीजे का चाची, बुआ, मामी आदि से, जामाता का सास से, एवं सहवासी का सहवासिनी से अनुचित संम्बन्ध के संवाद समाचार पत्रों में प्रकाशित हुआ करते हैं, एवं जनश्रुतियों के द्वारा सुने और देखे भी जाते हैं। अनैतिकता का यह व्यापार प्रच्छन्न रूप से सर्वत्र दृष्टिगोचर हो रहा है। इसके नियन्त्रण के उपाय उपदेश नहीं हैं, क्योंकि प्रतिरोध से आत्मा में विद्रोह की भावना जागृत हो उठती है। पुराणों में वर्णित ऋषि भी जब इससे असंपृक्त न रह सके, तो वर्तमान कालिक पुरुषों को संयम का उपदेश असंगत है, अतः शाक्ताचार्यों ने इसमें एक चक्रस्तम्भक ( Brake ) लगा दिया है कि समर्चन समय के अतिरिक्त पञ्च मकार का उपयोग न करो। उनका कथन

है कि हम आपके इस कार्य के प्रतिरोधक नहीं, परन्तु पञ्च मकार के सेवन के समय भगवती का ध्यान कीजिये, जप कीजिये। इससे इन विषय वासनाओं से आपकी विरति हो जायगी, आप दिव्य मार्ग के पथिक हो जायेंगे, अथवा वासनाओं की पूर्ण तृप्ति के अभाव में आप दक्षिणाचारी बन जायेंगे।

इससे स्पष्ट है कि पीयूषपाणि वैद्य के समान ये शाक्ताचार्य पथ्य अपथ्य पर विशेष बल न देकर ओषधि सेवन के लिये आग्रह करते हैं, और विश्वास दिलाते हैं कि इससे भवरोग की निवृत्ति हो जायगी।

( २ ) पशु भाव अथवा दक्षिणाचार—

अधिकतर वीर तान्त्रिकों का मत है कि दक्षिणाचार आद्य भाव है, प्रारम्भिक अवस्था में इसका पालन इस लिये और भी आवश्यक है कि इससे सदाचार के प्रति साधक जागरूक रहता है। इस मार्ग का अनुयायी प्रातः काल स्नान, सन्ध्यावन्दन आदि श्रौत स्मार्त कृत्यों का सम्पादन करता है, मध्याह्न के समय यह जप करता है, क्योंकि कौलमत प्रतिपादक तन्त्रों ने रात्रिजपाधिकार अपने ही अनुयायियों को दे रक्खा है, परन्तु उनके इस एकाधिकार का प्रत्याख्यान अनेक स्थल पर मिलता है, अतः दक्षिणाचारदीक्षित साधक रात्रि में भी जप कर सकता है। महाकाल महाराज ने पशु पद से दक्षिणाचार का सङ्केत किया है। अत एव साधक व्याघ्रचर्म, मृगचर्म, और्णासन, चित्रासन, वेत्रासन, पर्यङ्कासन आदि किसी आसन पर आसन जमा कर जप करता है। इसकी जपमाला रुद्राक्ष माला अथवा स्पटिक माला है। इसका भोजन है रवड़ी मलाई खीर इत्यादि और इसकी शक्ति है प्रेयसी स्वकीया और इसका मादक द्रव्य है विजया।

प्रभाते स्नानसन्ध्यादि मध्याह्ने जप ईश्वरि।
और्णासनमात्मार्थं भक्ष्यं पायसशर्करम्।
माला रुद्राक्षसम्भूता पात्रं पाषाणसम्भवम्।
भोगः स्वकीयकान्ताभिः दक्षिणाचार इत्ययम्।

यदि साधक कामनाओं से विरहित हो कर एवं सम्पूर्ण धर्मों का परित्याग कर अपने इष्ट में, भगवती दक्षिण कालिका में भक्ति रखता है तो वह दक्षिणाचारी कहलाता है, और उसका आचार दक्षिणाचार कहलाता है। जिस जिस वर्ण का जो-जो आचार वेद से प्रतिपादित है, उनका पालन करना उसका धर्म है। अतः अपने अपने धर्म में निरत रह कर जो साधक पञ्च तत्त्वों के अनुकल्प से पूजन करता है, शिवस्वरूप हो कर पराशक्ति की उपासना करता है, वह दक्षिणाचारी कहलाता है।

सर्वधर्मान् परित्यज्य इष्टभक्तिश्च जायते।
स एव दक्षिणाचारः कामसंकल्पवर्जितः।
सर्वोल्लास तन्त्र।

यस्य यस्य च वर्णस्य यदाचारं महेश्वरि।
स्वधर्मं तद् विजानीयात् श्रुत्युक्तं परिकीर्तितम्।
भैरव तन्त्र।

स्वधर्मनिरतो भूत्वा पञ्चतत्त्वैः प्रपूजयेत्।
स एव दक्षिणाचारः शिवो भूत्वा यजेत् पराम्।
समयाचार तन्त्र।

इस सर्वसत्कृत दक्षिणाचार का विरोध वाम तन्त्रों में यत्र तत्र उपलब्ध होता है। निरुत्तर तन्त्र का कथन है कि दिव्य भाव अथवा वीर भाव के विना काली का पूजन न करना चाहिये। यदि कोई इस निर्देश का उल्लङ्घन कर पूजन करता है, तो वह नरकगामी होता है और सदैव दुःखी रहता है। यदि पश्वाचारी भगवती कालिका का पूजन करता है, तो वह प्रलयपर्यन्त रौरव नरक में निवास करता है। अत एव स्मरण, कीर्तन, केलि, प्रेक्षण, गुह्यभाषण, संकल्प, अध्यवसाय एवं क्रियानिष्पत्ति स्वरूप अष्टविध मैथुन से, तथा तद्विषयिणी कथा एवं गोष्ठी से उसे दूर रहना चाहिये।

दिव्यभावं वीरभावं विना देवीं प्रपूजयेत् ।
पूजने नरकं याति तस्य दुःखं पदे पदे ।
पशुभावरतो देवि यदि कालीं प्रपूजयेत् ।
रौरवं नरकं याति यावदाभूतसंप्लवम् ।
स्मरणं कीर्तनं केलिः प्रेक्षणं गुह्यभाषणम् ।
संकल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिष्पत्तिरेव च ।
एतन्मैथुनमष्टाङ्गं प्रवदन्ति मनीषिणः ।
मैथुनं तत्कथालापं तद्गोष्ठीं परिवर्जयेत् ।

निरुत्तर तन्त्र ।

कुब्जिका तन्त्र एवं नित्य तन्त्र ने तो यहाँ तक कहा है कि पशुभाव निरत होने पर साधक पशुरूपी ही होता है, अत एव रात्रि के समय मन्त्र जाप के लिये उसे माला का कभी भी स्पर्श न करना चाहिये । इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि रात्रि में सन्ध्या में एवं अपराह्न में पशु साधक को श्री भगवती का पूजन न करना चाहिये ।

पशुभावरता ये च केवलं पशुरूपिणः ।
रात्रौ मन्त्रं च मालां च न स्पृशेत्तु कदाचन ।

कुब्जिका तन्त्र ।

रात्रौ नैव यजेद् देवीं सन्ध्यायां वा पराह्णके ।

नित्य तन्त्र ।

परन्तु उपर्य्युक्त कथन की निःसारता प्रकट करने के लिए 'पशु' पद ही पर्य्याप्त है । 'न खलु पशुरोषः समुचितः' इस पद्यांश से पशुभाव के द्वारा श्री भगवती की आराधना अभिव्यञ्जित होती है । पिच्छिला तन्त्र का कथन है कि पशु साधक अनुकल्प से देवी का पूजन करे अनुकल्प से तन्त्र मार्ग के अनुसार देवी की आराधना करे ।

अथवा चानुकल्पैर्वा पूजयेत् परमेश्वरीम् ।
अनुकल्पैर्यजेद् देवीं तन्त्रमार्गानुसारतः ।

पिच्छिला तन्त्र ।

( १ ) मद्य के अनुकल्प—

कांस्य पात्र में स्थित नारियल का जल, गुड संमिश्रित तक्र, गुड संमिश्रित अदरख, और पायस—ये सब चतुर्वर्ग फलप्रद मद्य के अनुकल्प हैं। दूध, ताम्बूल, ताम्रकूट, त्वरिता, ताडिता, अफीम, ताड़ी धतूरा और विजया—ये आठ आनन्ददायक सुरा के अनुकल्प हैं।

नारिकेलोदकं कांस्ये तक्रं गुडसमन्वितम्।
आर्द्रकं गुडसंयुक्तं सिद्धान्नं दग्धदुग्धकम्।
मद्यानुकल्पं परमे चतुर्वर्गफलप्रदम्।
पिच्छिला तन्त्र।

तदभावेऽपि गोक्षीरं द्विजो दद्याद् युगे युगे।
ताम्बूलं ताम्रकूटं च त्वरिता ताडिता तथा।
अहिफेनः खर्जुरसः धत्तूरं सम्बिदा तथा।
एते चाष्टौ सुराः प्रोक्ताः साधकानन्ददायिकाः।
निरुत्तर तन्त्र।

गोक्षीरं वह्निना पाच्यं खर्जूरस्य रसं प्रिये।
गुडं तस्य मद्यतुल्यं ताम्बूलं चूर्णसंयुतम्।
व्यञ्जनं लवणैर्युक्तम् आमान्नं घृतसंयुतम्।
खर्जूरस्य रसं चैव शर्करं गव्यसंयुतम्।
महिषोद्भवं मद्यतुल्यं विभावस्य मतं पशोः।
भाव चूडामणि।

( २ ) मांस के अनुकल्प—

नमकीन अरदख की पिन्नी, तिल, आँटा, उड़द और लहसुन—ये सब मांस के अनुकल्प माने गए हैं। पशुभेद से मांस के अनुकल्प 'सलोमास्थि स्वैरं पलल०' इस श्लोक की व्याख्या में लिखे गए हैं।

लवणार्द्रकपिन्नाकस्तिलगोधूममाषकाः ।
लशुनं च महेशानि मांसप्रतिनिधिः स्मृतः ।
निरुत्तर तन्त्र ।

गोधूमं लोहितं चार्द्रं तिलं श्वेतं महेश्वरि ।
शरत्पक्वं व्रीहिणं च लोहितं व्रीहिणं शिवे ।
कूष्माण्डं मांसवज्ज्ञेयं विभावस्य मतं पशोः ।
भाव चूड़ामणि ।

( ३ ) मीन के अनुकल्प—

नारियल, बेल, आँवला और हर्रे—ये जलाने पर मत्स्य के अनुकल्प कहे गए हैं ।

नारिकेलं श्रीफलं च धात्रीफलहरीतकीम् ।
दग्धं चेत् परमेशानि पशोर्मत्स्यं हि कल्पनम् ।
भाव चूडामणि ।

( ४ ) मुद्रा के अनुकल्प—

लवण और जल के विना भुने हुए चावल या चने मुद्रा के अनुकल्प हैं ।

विना लवणतोयाभ्यां भर्जितं व्रीहिणं शिवे ।
मुद्रानुकल्पं परमे विभावस्य मतं पशोः ।
भाव चूडामणि ।

मुद्राभावेऽपि चणकं भर्जितं परमेश्वरि ।
निरुत्तर तन्त्र ।

ग्रन्थान्तरों में मुद्रा का एक विभिन्न ही स्वरूप प्रदर्शित किया गया है । अङ्गुली आदि के सन्निवेश से यदि देवविशेष प्रमुदित किया जाता है, तो उसे मुद्रा कहते हैं । इसका फल है इष्ट देवता की प्रसन्नता, पाप का द्रावण ( नाश ) तथा सर्व अभिलषित पदार्थों की उपलब्धि । मुद्रा की निरुक्ति इस प्रकार की गई है । मुदं हर्षं राति ददाति इति मुद्रा, अर्थात् जिससे हर्ष की उपलब्धि हो ।

योजनात् सर्वदेवानां द्रावणात् पापसंहतेः।
तस्मान्मुद्रेति सा ख्याता सर्वकामार्थसाधिनी।
तन्त्रसार।

तन्त्रसार में इनकी संख्या २४ कही गई है और स्वच्छन्द तन्त्र में १८। जपान्त में विधीयमान ८ और मुद्राओं का भी उल्लेख है।

तन्त्रसार के अनुसार—

सम्मुख, सम्पुट, वितत, विस्तृत, द्विमुख, त्रिमुख, चतुर्मुख, पञ्चमुख, षण्मुख, अधोमुख, व्यापकाञ्जलिक, शकट, यमपाश, ग्रथित, सम्मुखोन्मुख, प्रलम्ब, मुष्टिक, मत्स्य, कूर्म, वाराह, सिंहाक्रान्त, महाक्रान्त, मुद्गर, पल्लव।

स्वच्छन्द तन्त्र के अनुसार—

कपाल, खट्वाङ्ग, खड्ग, स्फर, अङ्कुश, पाश, नाराच, पिनाक, अभय, वर, घण्टा, त्रिशूल, दण्ड, वज्र, डमरु, मुद्गर, वीणा, परशु।

जपान्त में विधीयमान ८ मुद्रायें—

सुरभि, ज्ञान, वैराग्य, योनि,
शङ्ख, पङ्कज, लिङ्ग, निर्वाण।

इन उपर्युक्त मुद्राओं के लक्षण—

( १ ) सम्मुख—

सम्मुखं संहतौ हस्तौ उत्तानाकुञ्चिताङ्गुली।

( २ ) सम्पुट—

सम्पुटं पद्मकोशाभौ करौ अन्योन्यसंहतौ।

( ३ ) वितत—

विततं संहतौ हस्तौ उत्तानौ आयताङ्गुली।

( ४ ) विस्तीर्ण—

विस्तीर्णं संहतौ पाणी मिथो मुक्ताङ्गुलिद्वयौ ।

( ५ ) द्विमुख—

कनिष्ठानामिकायुक्तौ हस्तौ द्वौ द्विमुखं भवेत् ।

( ६ ) त्रिमुख—

तदेव मध्यमायुक्तं त्रिमुखं परिकीर्तितम् ।

( ७ ) चतुर्मुख—

तदेव तर्जनीयुक्तं चतुर्मुखमुदीरितम् ।

( ८ ) पञ्चमुख—

तदेव स्यात् पञ्चमुखं मिलिताङ्गुष्ठकं यदि ।

( ९ ) षण्मुख—

तिर्यक्संयुज्यमानाग्रौ संयुक्ताङ्गुलिमण्डलौ ।
हस्तौ षण्मुखमित्युक्ता मुद्रा मुद्राविशारदैः ।

( १० ) अधोमुख—

आकुञ्चिताग्रौ संयुक्तौ न्युब्जौ हस्तौ अधोमुखम् ।

( ११ ) व्यापकाञ्जलिक—

उत्तानौ तादृशौ एव व्यापकाकुञ्चितौ करौ ।

( १२ ) शकट—

अधोमुखौ बद्धमुष्टी मुक्ताग्राङ्गुष्ठकौ करौ ।
शकटं नाम कथितम् ।

( १३ ) यमपाश—

यमपाशमतः परम् ।
बद्धमुष्टिकयोः पाण्योरुत्ताना वामतर्जनी ।
कुञ्चिताग्रान्यया मुक्ता तर्जन्या न्युब्जवक्त्रया ।

( १४ ) ग्रथित—

उत्तानसन्धिसंलीढबद्धाङ्गुलिदलौ करौ।
सम्मुखौ घटितौ दीर्घाङ्गुष्ठौ ग्रथितमुच्यते।

( १५ ) सम्मुखोन्मुख—

सन्धितोर्ध्वाङ्गुलिर्वामस्तादृशो दक्षिणेन तु।
अधोमुखेन संयुक्तः सम्मुखोन्मुखमुच्यते।

( १६ ) प्रलम्ब—

उत्तानोन्नतकोटी च प्रलम्बः कथितौ करौ।

( १७ ) मुष्टिक—

मुष्टी चान्योन्यसंयुक्तौ उत्तानौ मुष्टिको भवेत्।

( १८ ) मत्स्य—

मत्स्यस्तु सम्मुखीभूतौ युक्तानामिकनिष्ठकौ।
ऊर्ध्वसंयुक्तवक्त्राग्राशेषाङ्गुलिदलौ करौ।

( १९ ) कूर्म—

अधोमुखः करो वामस्तादृशा दक्षिणेन तु।
पृष्ठदेशे समाक्रान्तः कूर्मो नामाभिधीयते।

( २० ) वाराह—

ऊर्ध्वमध्ये वामभुजः कक्षाभ्यामाश्रयेत् करे।
वाराहः कथ्यते।

( २१ ) सिंहाक्रान्त—

कक्षसमीपाश्रयके करे।

सिंहाक्रान्तं समाख्यातम्।

( २२ ) महाक्रान्त—

कर्णार्पितकरौ उभौ।
किञ्चिदाकुञ्चिताग्रौ च महाक्रान्तं ततः परम्।

( २३ ) मुद्गर—

ऊर्ध्वं किञ्चिद्गतौ पाणी मुद्गरो नाम तर्जनी ।
ग्रस्ता दक्षिणहस्तेनेत्याहुर्मुद्राविशारदाः ।

( २४ ) पल्लव—

अधोमुखः स्थितो मूर्ध्नि पल्लवो दक्षिणः करः ।
तन्त्रसार ।

स्वच्छन्द तन्त्र के अनुसार—

( १ ) कपाल—

उत्तानम् अञ्जलिं कृत्वा कपालं परिकीर्तितम् ।

( २ ) खट्वाङ्ग—

तिर्यक्कृत्वा करं वामं कनिष्ठाद्यङ्गुलित्रयम् ।
अङ्गुष्ठेनाक्रमेद् देवि ऋज्वीं कृत्वा प्रदेशिनीम् ।
पराङ्मुखं करं कृत्वा स्कन्धदेशे न्यवेशयेत् ।
खट्वाङ्गं कीर्तितं ह्येतत् ।

( ३ ) खड्ग—

खड्गमुद्रां निबोध मे ।
अङ्गुष्ठेनाक्रमेद् देवि सकनिष्ठामनामिकाम् ।
मध्यमां तर्जनीं चोर्ध्वं खड्गमुद्रा प्रकीर्तिता ।

( ४ ) स्फर—

मुष्टिं बध्वा कनिष्ठां च प्रसार्येत वरानने ।
आत्मनः सम्मुखं कृत्वा स्फरस्ते कथितो मया ।

( ५ ) अङ्कुश—

मुष्टिं बध्वा तु देवेशि तर्जन्यूर्ध्वं तु कुञ्चयेत् ।
अङ्कुशः कथितो ह्येषः ।

( ६ ) पाश—

पाशमुद्रां निबोध मे ।
तर्जनीं वर्तुलां कृत्वा मूले ऽङ्गुष्ठस्य योजयेत् ।
पाशस्तु कथितो ह्येष दुष्टजालनिबन्धकः ।

( ७ ) नाराच—

मुष्टिं बध्वा वरारोहे सम्प्रसार्य प्रदेशिनीम् ।
नाराचस्तु समाख्यातः समासात्तव भैरवि ।

( ८ ) पिनाक—

मुष्टिं बध्वा प्रसार्येत तर्जन्यङ्गुष्ठकं प्रिये ।
अग्रे निकुञ्चयेत् किञ्चित् पिनाकं परिकीर्तितम् ।

( ९ ) अभय—

अग्रप्रसारितो हस्तः श्लिष्टशाखो वरानने ।
पराङ्मुखं तु तं कृत्वा त्वभयः परिकीर्तितः ।

( १० ) वर—

वामं भुजं प्रसार्यैव जानूपरि निवेशयेत् ।
प्रसृतं दर्शयेद् देवि वरः सर्वार्थसाधकः ।

( ११ ) घण्टा—

घण्टाकारं करं वामं कृत्वा चैव त्वधोमुखम् ।
दक्षहस्तस्य तर्जन्या घृषेद् घण्टा प्रकीर्तिता ।

( १२ ) त्रिशूल—

कनिष्ठिकां समाक्रामेद् अङ्गुष्ठेन समाहितः ।
प्रसार्य चाङ्गुलीस्तिस्रः त्रिशूलं परिकीर्तितम् ।

( १३ ) दण्ड—

दण्डो वै मुष्टिबन्धेन ।

( १४ ) वज्र—

वज्रमुद्रां निबोध मे ।
वामहस्तमधः कृत्वा उत्तानं तु समाहितः ।
दक्षं चाधोमुखं कृत्वा त्वङ्गुष्ठं च कनिष्ठिकाम् ।
उभयोरपि सङ्घृष्य वज्रमुद्रां प्रदर्शयेत् ।

( १५ ) डमरु—

डमरुं मुष्टिबन्धेन दक्षहस्तस्य सुव्रते ।
सुषिरेण समायुक्तं दर्शयेत्तु वरानने ।

( १६ ) मुद्गर—

मुद्गरं तु प्रवक्ष्यामि हस्तौ द्वौ सम्प्रसारयेत् ।
मुद्गरः कथितो ह्येषः ।

( करौ ऊर्ध्वमुखौ कार्यौ अन्योन्यान्तरिताङ्गुली ।
अनामे मध्यपृष्ठस्थे तर्जन्यौ मूलपर्वतः ।
मध्ये द्वे तु युते कार्ये कनिष्ठे परुषावधि ।
तर्जन्यौ मध्यपार्श्वस्थे विरले परिकल्पिते ।
मुद्गरः त्रिशिखो ह्येष क्षणादेवोपकारकः ।
श्रीपूर्वशास्त्र । )

( १७ ) वीणा—

वल्लकीं च निबोध मे ।
हस्तौ प्रसारयेद् देवि उत्तानौ तु समाहितः ।
अनामे कुञ्चयित्वा तु वीणा मुद्रा प्रकीर्तिता ।

( १८ ) परशु—

प्रसारयेद् अङ्गुलीस्तु कनिष्ठानाममध्यमाः ।
अङ्गुष्ठेनाक्रमेद् आद्यां परशुः समुदाहृतः ।
स्वच्छन्द तन्त्र ।

( ५ ) मैथुन का अनुकल्प—

पशुभाव से आराधक के लिये मैथुन के स्थान पर चिन्तन का निर्देश किया गया है। साधक सहस्रार महापद्म में शिवशक्ति के अविनाभाव का चिन्तन करै, और तद्गलित अमृत से परा अम्बा की उपासना करै।

पशूनां मैथुनं नास्ति चिन्तनं परिकल्पितम्।
सहस्रारे महापद्मे शिवशक्तिसमन्वितम्।
तेनामृतेन परमे तर्पयेत् परदेवताम्।
भाव चूडामणि।

अनेक तान्त्रिकों का मत है कि पशुभावनिरत साधक मद्य के स्थान पर विजया का, मांस मीन मुद्रा के स्थान पर दूध, दही, खीर, पूड़ी, कचौड़ी, मलाई, रबड़ी, आलू, कटहल, तरोई आदि का और गणिका एवं परकीया के स्थान पर प्रेयसी स्वकीया का सेवन कर श्री भगवती दक्षिणकालिका की समाराधना करै।

मातृकाभेद तन्त्र का सिद्धान्त है कि विजया का पान कर ध्यान करने से आराध्य देवता का साक्षात्कार होता है। इसके सेवन से सांसारिक एवं पारलौकिक सिद्धियों का अधिगम होता है। मन्त्र सिद्धि, पूजा सिद्धि, जप सिद्धि एवं ज्ञान सिद्धि के साथ ही साथ मोक्ष सिद्धि की भी उपलब्धि होती है। अतः यह निःसन्देह कहा जा सकता है कि इसके सेवन से संसार में क्या-क्या नहीं उपलब्ध होता।

विजयाग्रहणं कृत्वा ध्यानं यः कुरुते नरः।
तदा ध्यानमयी मूर्तिः प्रत्यक्षा भवति ध्रुवम्।
मातृकाभेद तन्त्र।

सेवनादस्य देवेशि किं न सिध्यति भूतले।
मन्त्रसिद्धिस्तथा पूजाजपसिद्धी वरानने।

ज्ञानसिद्धिर्महेशानि सेवनान्मोक्षमाप्नुयात् ।
सत्यं सत्यं महेशानि सत्यमेव न संशयः ।
आनन्द पटल ।

मातृकाभेद तन्त्रकार ने विजया पान का एक मन्त्र भी दिया है । वह मन्त्र है—

'ॐ भङ्गे भङ्गे महाभङ्गे महाभङ्गे भैरवाणां स्तम्भय स्तम्भय
वद वद वाग्वादिनि मम जिह्वाग्रे स्थिरीभव सर्वशत्रुवशङ्करी स्वाहा' ।

अन्त में इन तन्त्रकारों ने यह उद्घोषित कर दिया कि मदिरा से विजया सर्वतोभाव से श्रेष्ठ है ।

[1]विजयासवयोर्मध्ये विजयैव गरीयसी ।

यहाँ पर तान्त्रिकों की विजयानिर्माणपद्धति एवं उसकी महिमा दर्शनीय है ।

दुग्धाम्बुघृतमाध्वीकसैन्धवैर्लवणेन वा ।
सितयाथ गुडेनापि पक्वैः कदलिकैरपि ।
अमूल्यं मधुरं द्रव्यं पक्वाम्रं पनसादिकम् ।
तेन सर्वेण विजयां स्वीकुर्यात् साधकोत्तमः ।

दुग्धयोगेन विजया केवलानन्ददायिनी ।
महातेजस्करी चक्षुर्दोषादिकविनाशिनी ।
सा पुनर्जलयोगेन सर्वाजीर्णविनाशिनी ।
घृतेन मधुना धत्ते वाग्देवीवशकारिणी ।

प्रतिभामुत्तमां धत्ते धिषणां चातिनिर्मलाम् ।
पित्तदोषान् श्लेष्मदोषान् मधुना सह नाशयेत् ।
सैन्धवेन महावह्निप्रदा स्याल्लवणेन च ।
सितयाथ गुडेनैव शूलघ्नी पित्तनाशिनी ।

---

१ संविदासवयोर्मध्ये संविदैव गरीयसी ।

अतीसारापशमनी श्वासकाशप्रमर्दिनी ।
आमवातसमुद्भूतग्रहणीविनिवारिणी ।
सर्वैः सुमधुरैर्युक्ता सर्वामयविनाशिनी ।
बलपुष्टिप्रदा चैव मधुरस्वरदायिनी ।

ज्ञानविज्ञानदात्री च शीलमार्गप्रदर्शिनी ।
बहुमूत्रं मूत्रघातं शर्करां च प्रणाशिनी ।
प्रकाशितं तव स्नेहात् सर्वतन्त्रेषु गोपितम् ।

× × ×

त्रैलोक्यविजयापत्रं सबीजं घृतभर्जितम् ।
त्रिकटु त्रिफला शृङ्गी कृष्णधान्याकसैन्धवम् ।
शुण्ठी तालीशपत्रं च कङ्कोलं नागकेशरम् ।
यमानीद्वयं मेथी च जीरकद्वयमेव च ।

एतानि समभागानि रौद्रे शुष्काणि चूर्णयेत् ।
गृहीत्वा चूर्णमेतेषां संविच्चूर्णं तु तत्समम् ।
उभयोश्च समां दत्वा सितां तन्मिश्रयेद् दृढम् ।
मिश्रयित्वा चतुर्थांशं समं मधु घृतं तथा ।

पुनः शिलातले पिष्ट्वा त्रिसुगन्धिं च मिश्रयेत् ।
स्वर्णादिपत्रे पुरतः स्थापयित्वा ततः क्रमात् ।
चतुर्भिर्मन्त्रभिस्तासां शोधनं समुपाचरेत् ।
सेवनादस्य देवेशि किं न सिध्यति भूतले ।

एवमभ्यासतो देवि प्रत्यहं वत्सरं ततः ।
तेजस्वी बलवान् वाग्मी मेधावी प्रियदर्शनः ।
रूपयौवनसम्पूर्णो नानागुणसमाश्रयः ।
भविष्यति न सन्देहो द्रव्यस्यास्य निषेवणात् ।
आनन्द पटल ।

मद्‌विरचित पद्मावती महाकाव्य ( पञ्चम सर्ग ) में विजया-निर्माण की एक सुगम पद्धति प्रदर्शित कर इसके पान का फल बतलाया गया है—जगत्प्रपञ्च का विस्मरण।

बातामपुष्परसपिष्टककेशराढ्यां,
द्राक्षासितामरिचपाटलपुष्पगात्रीम्।
एलाचयां रतिजयां विजयां निपीय,
को नाम विस्मरति नैव जगत्प्रपञ्चम्।
पद्मावती महाकाव्य।

इस विजया के सेवन करते समय अधोलिखित गीत का गान अवश्य करना चाहिये।

जय जय विजये जय जय विजये।
शतसुमनःसमुदीरितगाने, बातामालिविबर्धितमाने।
पिष्टकदाने सुमधुरपाने द्राक्षान्दोलितहृदये। जय जय०।
एलाललितसुरभिसञ्चारे मरिचमनोहररसविस्तारे!
क्षीरपयोनिधिविहितविहारे केशरसुषमानिलये। जय जय०।
सितसितया समलङ्कृतवेशे भावविशेषकृताभिनिवेशे।
काशीमथुराकनखलदेशे विहितनिवासे सदये। जय जय०।
सरस्वती नाटिका।

इन अवतरणों से विजया मदिरा के समकक्ष अथवा उससे अधिक महत्त्वशालिनी सिद्ध होती है। मांस मीन एवं मुद्रा का सेवन साधकों की रुचि पर निर्भर होना चाहिए, क्योंकि स्मार्तमतावलम्बियों के मत से मांस आदि का सेवन अधार्मिक कृत्य नहीं है। परन्तु हमारी सम्मति से इनके अनुकल्प दूध, दही, खीर, पूड़ी, कचौड़ी, मलाई, रबड़ी, आलू, कटहल, तरोई आदि अधिक रुचिकर हैं। फिर भी 'भिन्नरुचिर्हि लोकः' का सिद्धान्त माननीय है।

स्वकीया शक्ति--

तन्त्र का सिद्धान्त है कि शक्ति दो प्रकार की होती है, ब्रह्मदत्ता और रुद्रदत्ता। अग्नि को साक्षी कर परिणीता पत्नी को ब्रह्मदत्ता कहते हैं और कामतः मनोरथमयी साधना के लिए नियुक्त को रुद्रदत्ता कहते हैं। शिवशक्ति की साधना के लिये रुद्रदत्ता का उपयोग करना चाहिए और वैदिक कार्यों के सम्पादन के लिए ब्रह्मदत्ता का। भगवती के वाक्य में श्रद्धा रख कर इस विषय में सन्देह नहीं करना चाहिए ।

ब्रह्मदत्ता रुद्रदत्ता द्विविधा स्त्री महेश्वर।
ब्रह्मदत्ताऽग्निना हुत्वा शिवदत्ता तु कामतः।
शिवकार्ये शिवा योज्या परा योज्याऽन्यकर्मणि।
सन्देहो नैव कर्तव्यो मम वाक्यानुसारतः।
निगमकल्पद्रुम।

प्राणतोषिणी का कथन है कि स्वकीया परिणीता अनन्यभावा प्रेयसी सदा आनन्दमयी है। इसके अङ्गों में समस्त तीर्थों का निवास होता है। अत एव जो मनुष्य इसके सहवास का परित्याग कर अन्यासक्त हो कर जप करता है, उसका केवल जप ही व्यर्थ नहीं होता, पर वह उन्मत्त भी हो जाता है।

सदानन्दमयी नारी स्वकीयाऽपरगोचरा।
यस्या अङ्गे महेशानि सर्वतीर्थानि सन्ति वै।
तां विहाय महेशानि अन्यस्थाने जपेद् यदि।
तस्य सर्वं निष्फलं स्याद् उन्मत्तो भवति ध्रुवम्।
प्राणतोषिणी।

तन्त्रशास्त्र में परिणीता स्त्री को आद्या शक्ति कहते हैं। इस आद्या शक्ति के आश्रय से मन्त्र की साधना करनी चाहिये, जो व्यक्ति ऐसा नहीं करता उसका नाश हो जाता है।

आद्या शक्तिः स्वदाराः स्यात् तामेवाश्रित्य साधयेत् ।
आद्याशक्ति विना पूजा अभिचाराय कल्पते ।
कौलिकार्चन दीपिका ।

इसमें सन्देह नहीं कि परिणीता पत्नी के अतिरिक्त अन्य शक्ति की सेवा करने से, उसका उपभोग करने से तान्त्रिक वीर साधक भी परस्त्रीगमनरूप पातक का भागी होता है ।

परिणीतां विना वीरः शक्तिसेवां समाचरन् ।
परस्त्रीगामिनां पापं प्राप्नुयान्नात्र संशयः ।
महानिर्वाण तन्त्र ।

अतः प्रवल कलिकाल में मानवगण के निर्वीर्य हो जाने पर मैथुन (शेषतत्व) अपनी परिणीता एवं सर्वदोषविवर्जिता पत्नी से ही करना चाहिये, क्योंकि इसमें किसी प्रकार के दोष की, पाप की उद्भावना नहीं ।

शेषतत्वं महेशानि निर्वीर्ये प्रबले कलौ ।
स्वकीया केवला ज्ञेया सर्वदोषविवर्जिता ।
तन्त्र ।

इतना ही नहीं, इन तन्त्र शास्त्रों में लतासाधना के लिये स्वशक्ति का निर्देश भी साक्षात् स्वपद से उपात्त है ।

शक्तिमानीय यत्नेन सुशीलां प्रियवादिनीम् ।
स्वशक्तिं परशक्तिं वा दीक्षितां गुरुसन्निधौ ।
यामल तन्त्र ।

आनीय प्रमदां कान्तां सुशीलां चारुहासिनीम् ।
गुरुभक्तिरतां देवि कुलसाधनतत्पराम् ।
दीक्षितां परकान्तां वा स्वकीयां वा महेश्वरि ।
बृहद्योनि तन्त्र ।

स्वेष्टदेवीं यजेत् चक्रे स्वस्त्रियं स्वेष्टभाविनीम् ।
कालिका कल्प ।

स्वशक्तिः परशक्तिः वा दीक्षिता चेद् यजेत् शिवाम् ।
कालिका विलास ।

स्वकान्तां परकान्तां वा सुन्दरीं यौवनान्विताम् ।
दिग्दण्डरात्रिपूर्णे तु समानीय प्रयत्नतः ।
शाक्तानन्दतरङ्गिणी ।

इस मार्ग के साधक की वासनायें शान्त हो जाती हैं, कामनाओं के प्रति उसकी विरति हो जाती है। संसार में देखा जाता है कि यदि मिश्री अधिक काल तक चूसी जाती है, तो उसमें कटुता आ जाती है, यदि सुन्दरी नितम्बिनी का सेवन अधिक समय तक आसक्ति से किया जाता है, तो उससे वैराग्य हो जाता है, उससे पार्थक्य की अभिलाषा का उदय होता है।

धत्ते पौण्ड्रकशर्कराऽपि कटुतां कण्ठे भृशं चर्विता
वैरस्यं वरनायिकाऽपि तनुते सतया दृढं सेविता।
स्तुतिकुसुमाञ्जलि ।

दिव्यभाव अथवा कुलाचार

जो साधक षट्चक्रों की अधिष्ठातृदेवी कुलस्त्रियों की, आज्ञाचक्र में हंसपीठस्थ कुलगुरु की तथा कुलकुण्डलिनीस्वरूपा कुलदेवी की नित्य समर्चा करता है, वह कुलाचारी अर्थात् दिव्यमार्गी कहा जाता है, और उसकी साधनापद्धति को कुलाचार अथवा दिव्याचार कहते हैं। इस मार्ग के पथिक योगिवर्य ही होते हैं।

कुलाचारं प्रवक्ष्यामि सेव्यं योगिभिरुत्तमैः ।
कुलस्त्रियं कुलगुरुं कुलदेवीं महेश्वरि ।
नित्यं यः पूजयेद् विश्वं स कुलाचार उच्यते ।
रुद्रयामल ।

यह दिव्य साधक पतञ्जलि, गोरक्षनाथ आदि के योग मार्ग से अभिन्न पर भिन्न रूप से प्रतीयमान योग मार्ग से शक्ति-साधना करता है। यह मकारपञ्चक का सेवन तो करता है, पर इसके मकारपञ्चक भौतिक मकारपञ्चक नहीं हैं। इस स्थल पर मकार-पञ्चक की व्याख्या अनुपयुक्त न होगी।

मद्य—

शरच्चन्द्रचन्द्रिका के समान प्रकाशमयी चैतन्यस्वरूपा कुल-कुण्डलिनी शक्ति मूलाधार से उठ कर बारम्बार ब्रह्मरन्ध्र तक जाती है। वहाँ पर जब यह सहस्रार में परब्रह्म से संयुक्त होती है, तो सामरस्य सुख का उद्भव होता है, इस सहस्रार ( व्योमपङ्कज ) से अमृत का निर्झरण होता है। इस दिव्य पेय को जो खेचरीमुद्रा से पान करते हैं, वे वस्तुतः सुरा ( सुधा ) पायी है। इस सुरा के अति-रिक्त जो माध्वी, पैष्टी, ह्विस्की आदि आसवसेवी हैं, वे शराबी हैं, क्योंकि तन्त्र में शिवशक्ति सामरस्य समुद्भुत रस का नाम मद्य है, ह्विस्की आदि का नहीं।

आमूलाधारमाब्रह्मरन्ध्रं गत्वा पुनः पुनः।<br>
चिच्चन्द्रकुण्डलीशक्तिः सामरस्यसुखोदयः।<br>
व्योमपङ्कजनिस्यन्दसुधापानरतो नरः।<br>
सुधापानमिदं प्रोक्तमितरे मद्यपायिनः।<br>
कुलार्णव तन्त्र।

न मद्यं माधवीमद्यं मद्यं शक्तिरसोद्भवम्।<br>
शक्तिसङ्गम तन्त्र।

मांस—

जो साधक विवेकरूपी तलवार से पापपुण्यरूपी पशुओं का हनन कर, परा शक्ति में अपने चित्त का लय कर देता है, वह सच्चा मांसाशी कहा जाता है।

पुण्यापुण्यपशुं हत्वा ज्ञानखड्गेन योगवित् ।
परे लयं नयेच्चित्तं पलाशी स निगद्यते ।
कुलार्णव तन्त्र ।

भैरवयामलकार का कथन है कि जो विद्वान् साधक विवेकरूपी तलवार से काम, क्रोध, लोभ, मोह, आदि पशुओं को काट कर परात्मसुख की उपलब्धि के लिए इनके मांस का भक्षण करता है, विषय-विकारों से विरहित हो कर काम, क्रोध आदि का परित्याग करता है, वही विज्ञानवेत्ता है, वही धरातलदेवता है और वही पुण्यात्मा है। सज्जन को पशुमांस न खाना चाहिये।

कामक्रोधसुलोभमोहपशुकांश्छित्वा विवेकासिना
मांसं निर्विषयं परात्मसुखदं खादन्ति तेषां बुधाः ।
ते विज्ञानपरा धरातलसुरास्ते पुण्यवन्तो नराः
नाश्नीयात् पशुमांसमात्मविमते हिंसां परं सज्जनः ।
भैरव यामल ।

काम क्रोध आदि के प्रतीकों का उल्लेख 'सलोमास्थि स्वैरं०' इस पद्य की व्याख्या में विस्तार से किया गया है।

मीन—

जो दिव्यभावापन्न साधक मन से इन्द्रियों का निग्रह कर उन्हें परमात्मा में लगा देता है, वह वास्तविक मीनभोजी है, इससे अतिरिक्त पुरुष प्राणिहिंसक हैं। आगमसार के मत से मनुष्य-शरीर में गङ्गा यमुना नाम्नी दो नाडियाँ हैं जिन्हें इडा और पिङ्गला कहते हैं। इनमें श्वास और प्रश्वास रूपी दो मत्स्य विचरा करते हैं, जो साधक इन दोनों मत्स्यों को, श्वास और प्रश्वास को कुम्भक क्रिया से पकड़ कर खा जाता है, वह सच्चा मत्स्यसाधक है।

मनसा चेन्द्रियगणां संयम्यात्मनि योजयेत् ।
मत्स्याशी स भवेद् देवि शेषाः स्युः प्राणहिंसकाः ।
कुलार्णव तन्त्र ।

गङ्गायमुनयोर्मध्ये मत्स्यौ द्वौ चरतः सदा ।
तौ मत्स्यौ भक्षयेद् यस्तु स भवेन् मत्स्यसाधक : ।
आगमसार ।

मुद्रा—

सहस्रार पद्म की कर्णिका में आत्मा का निवास है। यह पारद के समान मुद्रित अवस्था में विचरण करती है। यह करोड़ों सूर्य के समान प्रकाशमान है, तथा करोड़ों चन्द्र के समान शीतल है। यह अत्यन्त कमनीय है। यदि इस आत्मा को कुण्डलिनी से संयुक्त करने का ज्ञान साधक के हृदय में उदित होता है, तो वह सच्चा मुद्रासाधक है।

सहस्रारे महापद्मे कर्णिकामुद्रितश्चरेत् ।
आत्मा तत्रैव देवेशि केवलः पारदोपमः ।
सूर्यकोटिप्रतीकाशः चन्द्रकोटिसुशीतलः ।
अतीव कमनीयश्च महाकुण्डलिनीयुतः ।
यस्य ज्ञानोदयस्तत्र मुद्रासाधक उच्यते ।
आगमसार ।

भैरव यामल का कथन है कि जो पुण्यात्मा दिव्यभावापन्न साधक आशा, तृष्णा, जुगुप्सा, भय, घृणा, मान, लज्जा एवं क्रोध-इन अष्ट मुद्राओं को सम्यक्तया ब्रह्माग्नि में पचा कर सावधानता से इनका भक्षण करते हैं, वे पशु-हित विमुख रुद्र के समान हो जाते हैं। इन अष्ट मुद्राओं से अष्ट पाशों की समानता अभिव्यञ्जित होती है। पशु-पद भी इस अभिव्यञ्जना का सहायक है।

आशा तृष्णा जुगुप्सा भयविशदघृणामानलज्जाप्रकोपाः
ब्रह्माग्नावष्ट मुद्राः परसुकृतजनः पाच्यमानाः समन्तात्।
नित्यं संभक्षयेत् तानवहितमनसा दिव्यभावानुरागी
योऽसौ ब्रह्माण्डभाण्डे पशुहितविमुखो रुद्रतुल्यो महात्मा।

मैथुन--

आत्मा तथा परा शक्ति के मिथुनात्मक संयोगानन्द का नाम मैथुन है। अतः इस मैथुन से भिन्न भौतिक मैथुन करने वालों को नितम्बिनी-सेवक कहते हैं।

परशक्त्यात्ममिथुनसंयोगानन्दनिर्भरः ।
य आस्ते मैथुनं तत् स्याद् इतरे स्त्रीनिषेवकाः।
आगमसार।

परम पद में स्थित सूक्ष्मस्वरूप सुषुम्णा नाड़ी का सेवन करना चाहिये। इस मनोहारिणी कान्ता का आलिङ्गन करना चाहिये। परन्तु चर्मावनद्ध भौतिक परकीया अथवा वाराङ्गना का भूल कर भी आलिङ्गन न करना चाहिये। विश्ववन्द्य योगिराज को सुखमय भवन में इस सुषुम्ना का सदा आलिङ्गन करना चाहिये और श्वासप्रश्वासमयी सूर्यचन्द्ररूपिणी इडापिङ्गला के योग में इसके साथ मैथुन करना चाहिये, मनुष्य-रमणी की योनि में कभी भी मैथुन न करना चाहिये।

या नाड़ी सूक्ष्मरूपा परमपदगता सेवनीया सुषुम्णा
सा कान्ताऽऽलिङ्गनार्हा न मनुजरमणी सुन्दरी वारयोषित्।
कुर्याच्चन्द्रार्कयोगे युगपवनगते मैथुनं नैव योनौ
योगीन्द्रो विश्ववन्द्यः सुखमयभवने तां परिष्वज्य नित्यम्।

वीरभाव के उपासक एक श्लोक कहा करते हैं कि--

मातृयोनौ क्षिपेल्लिङ्गं भगिन्याः स्तनमर्दनम्।
गुरोर्मूर्ध्नि पदं दत्वा पुनर्जन्म न विद्यते।

इस श्लोक के साधारण अर्थ से बीभत्सता एवं अनैतिकता का

उदय मन में हुए विना नहीं रह सकता। 'माता की योनि में लिङ्ग प्रक्षेपण से, सहोदरा के स्तनों के मर्दन से तथा गुरु के मस्तक में पद-स्थापन से पुनर्जन्म नहीं होता', यह अर्थ माननीय नहीं। इसका सुसंगत अर्थ दिव्याचारियों के मत से किया गया है। लिङ्ग पद का अर्थ है जीवात्मा, मातृयोनि का अर्थ है मूलाधारस्थित स्वयम्भूलिङ्गसहित त्रिकोण, जीवात्मा की सहोदरा होने के कारण कुण्डलिनी है भगिनी, द्वादशदल कमलचक्र है गुरु का निवास, और उसके ऊपर है सहस्रारचक्र जो जीवात्मा का गन्तव्य लक्ष्य है। अत एव इस श्लोक का अर्थ है—

'जीवात्मा मूलाधारस्थित स्वयम्भूलिङ्गसमवेत त्रिकोण पर आ कर कुण्डलिनी से संयुक्त हो कर ऊपर की ओर चले, तदनन्दर द्वादशदलचक्र के ऊपर पैर रख कर सहस्रारचक्र में पहुँच कर शिवशक्ति का दर्शन करे।'

इसी प्रकार—

'मातृयोनिं परित्यज्य विहरेत् सर्वयोनिषु।'

आदि वचनों की सुसंगति करनी चाहिये। मातृयोनि का अर्थ है माला का सुमेरु। अतः उसका उल्लङ्घन नहीं करना चाहिये। अन्य गुटिकाओं में जप करना चाहिये।

जिस प्रकार क्षिति के विना स्थिति नहीं, जल के विना पिपासा-भाव नहीं, सूर्य के विना अन्धकारनाश नहीं, वह्नि प्रयोग के विना पाक नहीं, चन्द्र के विना सुधावृष्टि नहीं और गर्भ के विना उत्पत्ति नहीं, उसी प्रकार तत्त्वज्ञान के विना मुक्ति भी सम्भवित नहीं। वह दिव्याचार से ही सम्भवित है।

क्षितिं विना यथा नास्ति स्थितिरेव महेश्वरि।
तोयं विना यथा नास्ति पिपासानाशकारणम्।
तमोहन्ता यथा नास्ति भास्करेण विना प्रिये।

विना वह्निप्रयोगेण यथा किञ्चिन्न पच्यते।
विना चन्द्रेण देवेशि सुधावृष्टिर्न जायते।
महोद्गर्भं विना कान्ते चोत्पत्तिर्नैव जायते।
तत्त्वज्ञानं विना देवि तथा मुक्तिर्न जायते।
निर्वाण तन्त्र।

आचारत्रय की संक्षिप्त विवेचना

आचार तीन हैं वामाचार, दक्षिणाचार और दिव्याचार।

( i ) वामाचार--

घोर प्रवृत्तिमार्ग के पोषक इस वामाचार के उपासक पञ्च मकार से, मद्य मांस मीन मुद्रा एवं मैथुन से भगवती की उपासना करते हैं। इनकी शक्ति है परकीया अथवा वारयोषित्। इनके दो भेद होते हैं—प्रच्छन्न वाममार्गी ( गृहस्थ ) और अवधूत कौल। इस मार्ग के अनुयायियों को कभी-कभी क्षणिक सिद्धि भी उपलब्ध हो जाती है।

( ii ) दक्षिणाचार--

इस दक्षिणाचार के अनुयायी श्रुतिस्मृतिविहित आचार का पालन करते हैं। मद्य के स्थान पर ये विजया का प्रयोग करते हैं। इनकी शक्ति स्वकीया ही होती है। कुछ लोग पञ्च मकार के अनुकल्प से भगवती का पूजन करते हैं। इसके दो भेद होते हैं सरक्त और विरक्त। इसमें विरक्त दिव्यपथ का पथिक बन जाता है।

( iii ) दिव्याचार—

इस निवृत्तिपथ के पथिक भौतिक पञ्च मकार का सेवन नहीं करते। इनकी उपासना योगमार्ग से अभिन्न है। इनकी शक्ति कुण्डलिनी है।

—:०:—

[ १० ]

**समन्तादापीनस्तनजघनदृग्यौवनवती-**
**रतासक्तो नक्तं यदि जपति भक्तस्तव मनुम् ।**
**विवासास्त्वां ध्यायन् गलितचिकुरस्तस्य वशगाः**
**समस्ताः सिद्धौघा भुवि चिरतरं जीवति कविः ।**

अन्वय

हे मातः यदि नक्तं तव भक्तः समन्तादापीनस्तनजघनदृग्यौवनवतीरतासक्तः तव मनुं जपति, अथवा यदि गलितचिकुरः विवासाः त्वां ध्यायन् तिष्ठति तदा समस्ताः सिद्धौघाः तस्य वशगाः भवन्ति, स च कविः सन् भुवि चिरतरं कालं व्याप्य जीवति ।

अथवा

हे मातः यदि नक्तं गलितचिकुरः विवासाः, समन्तादापीतस्तनजघनदृग्यौवनवतीरतासक्तः तव भक्तः त्वां ध्यायन् तव मनुं जपति, तदा समस्ताः सिद्धौघाः तस्य वशगाः भवन्ति, स च कविः सन् भुवि चिरतरं कालं व्याप्य जीवति ।

व्याख्या

हे माता, यदि रात्रि के समय आपका भक्त सम्यक्तया पीन पुष्ट पयोधरों से, विपुल जघनों से एवं विशाल नयनों से परिपूर्ण यौवनवती सुन्दरी के साथ सुरतानन्द में समासक्त हो कर, आपके मन्त्र का द्वाविंशत्यक्षरी विद्याराज्ञी का जप करता है, अथवा मुक्तकेश एवं दिगम्बर हो कर योनिस्वरूपा आपका ध्यान करता है, तो समस्त

सिद्धगण उसके वशीभूत हो जाते हैं, और वह परम प्रकाण्ड पण्डित हो कर अथवा क्रान्तिदर्शी कवि हो कर चिरकाल तक जीवित रहता है।

इस उपर्य्युक्त व्याख्या से साधना द्वैविध्य का भान होता है पुरश्चरणप्रकरण में श्री महाकाल महाराज ने भी 'समासक्तो नक्तं स्वयमपि रतानन्दनिरतः जनो यो ध्यायेत् त्वाम्...' (१८) 'परं नक्तं नग्नो निधुवनविनोदेन च मनुं जपेत्...' (२०) तथा सुपुष्पैराकीर्णं कुसुमधनुषो मन्दिरमहो पुरो ध्यायन् ध्यायन् यदि जपति भक्तस्तव मनुम्... (१७) इन पद्यों में साधना द्वैविध्य का निदर्शन किया है।

फेत्कारिणी तन्त्र से भी उपर्युक्त सिद्धान्त का समर्थन होता है, उसका कथन है कि यदि दिगम्बर साधक रात्रि के समय नग्न हो कर मैथुनानन्द में निरत हो कर अथवा मुक्त केश हो कर आपका जप करता है, तो उसे समस्त पुरुषार्थ एवं सिद्धियां समुपलब्ध होती हैं।

रात्रौः नग्नः शयानश्च मैथुने समवस्थितः।
अथवा मुक्तकेशश्च तस्य सर्वार्थसिद्धयः।

फेत्कारिणी तन्त्र।

ताराकर्पूर से इसकी समता दर्शनीय है

समुत्तुङ्गापीनस्तनजघनराजत्कुलवधू–
व्यवायव्यासक्तो जपति तव भक्तो यदि मनुम्।
गलद्वासःकेशो जननि मनुजो मेदनितले
स सिद्धीशः शक्त्या जयति सुचिरं सर्वसुजनम्।

ताराकर्पूर स्तोत्र।

कुछ तान्त्रिकों के मत से मुक्तकेशत्व और दिगम्बरत्व—ये भिन्न साधना के निदर्शक नहीं हैं। अत एव उनके मत से इसका अर्थ होगा कि यदि रात्रि के समय आपका भक्त मुक्तकेश एवं दिगम्बर हो कर तथा सम्यक्तया पीनस्तनी विपुलजघना विशालनयना तरुणी के

साथ रतासक्त हो कर आपके मन्त्र का जप करता है तो समस्त सिद्धगणों को अपने वश में करके वह चिरजीवी कवि हो जाता है। कवि पद का विवेचन पूर्व में ( पृ० ५६ में ) किया जा चुका है।

इस प्रकार वामाचार अथवा दक्षिणाचार परक अर्थ का निरूपण कर अब दिव्याचारपरक अर्थ का प्रतिपादन करते हैं।

हे माता, यदि सर्वभूतनिद्रास्वरूपा निशा में भी जागरूक दिव्याचाररत आपका योगी साधक विश्वस्थित अखिल जीवों की उत्पादयित्री एवं पालयित्री, सदा षोडशवर्षीया, पीनोन्नतपयोधरा कुलकुण्डलिनी शक्ति के साथ विहार करता है, जीवात्मा को परमात्मा में लीन करता है, महाऽऽवरणविरहित हो कर ( विवासाः ) एवं चित्त चपलता से शून्य हो कर (गलितचिकुरः) और परमशिव के (महाकाल के) साथ सामरस्यानन्द में निरत हो कर आपका ध्यान करता है, तथा द्वाविंशत्यक्षरी विद्याराज्ञी नामक महामन्त्र का जप करता है, तो वह दिव्यौघ, सिद्धौघ एवं मानवौघ सदृश चिरजीवी तथा तत्त्वज्ञानी ( कवि ) हो जाता है।

घेरण्ड संहिता का कथन है कि दिव्य साधक योनि मुद्रा से स्वयं शक्तिमय हो कर शृङ्गार रस से परमात्मा के साथ विहार करे। इस प्रकार आनन्दमय होने पर ही जीवात्मा का परमात्मा के साथ ऐक्य स्थापित हो सकता है।

योनिमुद्रां समासाद्य स्वयं शक्तिमयो भवेत्।
सुशृङ्गाररसेनैव विहरेत् परमात्मनि।
आनन्दमयः संभूय ऐक्यं ब्रह्मणि सम्भवेत्।
घेरण्ड संहिता।

गोरक्ष संहिता का मत है कि जीवात्मा के साथ कुलकुण्डलिनी शक्ति को सहस्रार चक्र में ले जा कर तथा स्वयं शक्तिमय हो कर

परम शिव के साथ सङ्गम (वाह्य रति) की तथा विविध सुखमय विहार ( आभ्यन्तर रति ) की भावना करे। यही परम पद है।

जीवेन सहितां शक्तिं समुत्थाय शिरोम्बुजे।
स्वयं शक्तिमयो भूत्वा परशिवेन सङ्गमम्।
नानासुखं विहारं च चिन्तयेत् परमं पदम्।
गोरक्ष संहिता।

कुण्डलिनी के विषय में तन्त्रकल्पद्रुम का कथन है कि साधक को इष्टदेवस्वरूपिणी कुण्डलिनी देवी का ध्यान करना चाहिये। यह सूक्ष्मरूपा हो कर भी पीनस्तनी षोडशवर्षीया नवजलधरश्यामा सृष्टिस्वरूपा है तथा सृष्टिस्थितिलयात्मिका है।

ध्यायेत् कुण्डलिनीं देवीम् इष्टदेवस्वरूपिणीम्।
सदा षोडशवर्षीयां पीनोन्नतपयोधराम्।
श्यामां सूक्ष्मां सृष्टिरूपां सृष्टिस्थितिलयात्मिकाम्।
तन्त्रकल्पद्रुम।

---

[ ११ ]

**समाः स्वस्थीभूतां जपति विपरीतां यदि सदा**
**विचिन्त्य त्वां ध्यायन्नतिशयमहाकालसुरताम्।**
**तदा तस्य क्षोणीतलविहरमाणस्य विदुषः**
**कराम्भोजे वश्या हरवधु महासिद्धिनिवहाः।**

अन्वय

हे हरवधु यदि साधकः स्वस्थीभूतः सन् विपरीताम् स्वस्थीभूताम् अतिशयमहाकालसुरतां त्वां विचिन्त्य समाः व्याप्य सदा ध्यायन् तव

मनुं जपति, तदा क्षोणीतलविहरमाणस्य विदुषः कराम्भोजे महासिद्धि-निवहाः वश्याः भवन्ति ।

व्याख्या

हे हरवधु अर्थात् तत्त्वज्ञान के प्रदान से साधकों के आधिभौतिक आधिदैविक आधिमानसिक तापत्रितय के विनाशक भगवान् त्रिपुरारि की पट्टमहिषी दक्षिणकालिका, यदि साधक निश्चलचित्त हो कर विपरीत रति से महाकाल के साथ सुरत में अत्यन्त समासक्त एवं सुरता-नन्द से तृप्ति के कारण निश्चलीभूत आपका ध्यान करता है, तथा एक वर्ष पर्यन्त सदा आपके पूर्वोक्त अथवा ध्याननिरूपित रूप की भावना करता है, और इसके साथ ही साथ आपके द्वाविंशत्यक्षरी मन्त्र का जप करता है, तो पृथ्वीतल पर विहार करने वाले उस विद्वान् के करकमल में महासिद्धियाँ अधीन हो कर निवास करने लगती हैं, अर्थात् उस साधक को सम्पूर्ण सिद्धियाँ उपलब्ध हो जाती हैं। सिद्धियों का निरूपण चतुर्थ पद्य में किया जा चुका है।

कहने का तात्पर्य यह है कि ऐसे साधक को पाण्डित्य के साथ समस्त भौतिक ऐश्वर्यों की उपलब्धि होती है और शरीर त्याग के अनन्तर चतुर्विध अथवा पञ्चविध मुक्तियों में से किसी एक मुक्ति की प्राप्ति होती है।

इस साधना में शक्ति की आवश्यकता नहीं। यह साधना एकाकी की जाती है। कतिपय तान्त्रिकों के मत से 'विपरीताम्' इस पद के आधार पर बीजों के वैपरीत्य से एक विभिन्न मन्त्र की कल्पना की जाती है। इसका विवेचन मन्त्रोद्धार प्रकरण ( पृष्ठ ४५ ) में किया जा चुका है।

जप के समय साधक में अधोलिखित दश गुणों का होना अनिवार्य है।

---

(१) सालोक्य, (२) सामीप्य ३) सारूप्य (४) तादूप्य (५) कैवल्य।

शान्ति, शुचिता, मिताहारत्व, भूमिशय्या, भक्ति, जितेन्द्रियता, निर्द्वन्द्वता, स्थिरबुद्धिता, मौन, आत्मनिग्रह

शान्तः शुचिर्मिताहारो भूशायी भक्तिमान् वशी।
निर्द्वन्द्वः स्थिरधीर्मौनी संयतात्मा जपेत् शिवे।
कुलार्णव तन्त्र।

जप—

भ्वादि गणीय जप् धातु से भाव में अप् प्रत्यय करने पर जप पद की निष्पत्ति होती है। इसका अर्थ होता है जप करना, अर्थात् स्वेष्ट देवता की ओर चित्त लगा कर मन्त्र की आवृत्ति करना।

यस्य यस्य च मन्त्रस्य उद्दिष्टा या च देवता।
चिन्तयित्वा तदाकारं मनसा जपमाचरेत्।
भूतिशुद्धि तन्त्र।

तन्निष्ठः तद्गतप्राणः तच्चित्तः तत्परायणः।
तत्पदार्थानुसन्धानं कुर्वन् मन्त्रं जपेत् प्रिये।
कुलार्णव तन्त्र।

यह तीन प्रकार का होता है—वाचिक, उपांशु और मानस।

(१) वाचिक—

जिस जप में मन्त्र का उच्चारण वाणी के द्वारा किया जाता है, उस जप को वाचिक जप कहते हैं।

(२) उपांशु—

जिस जप में दशन जिह्वा तथा ओष्ठ का सञ्चालन तो होता हो, और समीपस्थ पुरुष को ध्वनि का भास भी होता हो, पर वर्ण की प्रतीति न होती हो, उस जप को उपांशु जप कहते हैं।

(३) मानस—

जिस जप में जिह्वा ओष्ठ आदि किञ्चिन्मात्र भी न चलते हों,

तथा मुख के विकार से किसी प्रकार भी अक्षरों का आभास समीपस्थ पुरुष को भी न हो सकता हो, उस जप को मानस जप कहते हैं। इस मानस जप में मन्त्रवर्ण का चिन्तन मन में किया जाता है।

जपः स्यादक्षरावृत्तिर्वाचिकोपांशुमानसैः।
मन्त्रमुच्चारयेद् वाचा वाचिकः स जपः स्मृतः।
जिह्वौष्ठौ चालयेत् किञ्चिद् देवतागतमानसः।
किञ्चिच्छ्रवणयोग्यः स्याद् उपांशुः स जपः स्मृतः।
धिया यदक्षरश्रेणीं वर्णस्वरतदात्मिकाम्।
उच्चरेद् अर्थमुद्दिश्य मानसः स जपः स्मृतः।

तन्त्र सार।

ध्वनिर्घोषविकारेण निःश्वासोपांशुलक्षणः।
निर्विकारेण वक्त्रेण मनसा मानसः स्मृतः।

अत्रि स्मृति।

विना शब्दं जपो यस्तु चलज्जिह्वाद्विजच्छदः।
उपांशुं तं जपं प्राहुः मनसा मानसं बुधाः।

स्मृति।

मनसा मन्त्रवर्णस्य चिन्तनं मानसं स्मृतम्।

कौलावली तन्त्र।

यत् समीपस्थोऽपरो न शृणोति, तद् उपांशु। यत्र जिह्वौष्ठं मनागपि न चलति, स मानसः।

मन्वर्थमुक्तावली।

१०० वाचिक जप = १ उपांशु जप।
१०० उपांशु जप = १ मानस जप।

वाचिकस्य शतं ज्ञेयम् एकोत्तरमुपांशुना।
तस्मात् शतगुणं प्रोक्तं मानसं जपमुत्तमम्।

कौलावली तन्त्र।

विधियज्ञाज् जपयज्ञो विशिष्टो दशभिर्गुणैः ।
उपांशुः स्यात् शतगुणः साहस्रो मानसः स्मृतः ।
मनुस्मृति ।

(क) इन दो पद्यों में साधनात्रितय का निर्देश है ।

(१) नितम्बिनी के साथ सुरत में समासक्त हो कर साधना करे ।

(२) नितम्बिनी की योनि का ध्यान कर साधना करे ।

(३) नितम्बिनी से असंयुक्त हो कर एकाकी साधना करे ।

(ख) भगवती की आराधना में गलितचिकुरत्व एवं दिगम्बरत्व अपेक्षित हैं ।

(ग) किसी भी आचार से साधना की जा सकती है ।

(घ) इस स्थल पर एक विचित्र प्रश्न उठे विना नहीं रह सकता जिसके लिए ९ से लगा कर २० तक के सभी पद्यों के प्रतिपाद्य विषय का परिज्ञान अत्यन्त अपेक्षित है ।

९ पद्य में साधना अथवा स्तुति का उपक्रम है ।
१०-११ पद्यों में साधना का प्रतिपादन है ।
१२-१४ पद्यों में भगवती की स्तुति है ।
१५-१६ पद्यों में रेतोऽभिलिप्त पदार्थ से श्मशान में हवन का निर्देश है ।
१७ पद्य में योनिध्यान में निमग्न होकर जप का विधान है ।
१८ पद्य में सुरतासक्ति के साथ ध्यान का कथन है ।
१९ पद्य में बलिविधान है ।
२० पद्य में हविष्याशन से एवं सुरत से जप का निर्देश है ।

इस तालिका के परिशीलन करने के अनन्तर मन में यह विचार उठता है कि ११ वें पद्य के अनन्तर १७,१८ एवं २० वें पद्यों का उल्लेख और तदनन्तर १५, १६ एवं १९ पद्य के अनन्तर स्तुतिपरक

पद्यों का उल्लेख तर्कसम्मत होता। पर ऐसा क्यों नहीं है। यह एक विवेचनीय प्रश्न है।

मननशील मनीषियों के मत से इस क्रम में व्युत्क्रम की कल्पना महापातकजननी है। साधनाप्रतिपादन के अनन्तर स्तुति अनिवार्य है। १५ से लगा कर २० तक के पद्य पुरश्चरणनिदर्शक हैं। इनका उल्लेख साधना के साथ अनुपयुक्त है। जिस साधना का उल्लेख १० वें पद्य में किया गया है, उसी का पुरश्चरणरूप में निदर्शन १७ वें, १८ वें एवं २० वें पद्यों में किया गया है। इसका विवेचन सूक्ष्म दृष्टि से करना चाहिये।

— —

## स्तुति-प्रकरण

[ १२ ]

**प्रसूते संसारं जननि जगतीं पालयति च,**
**समस्तं क्षित्यादि प्रलयसमये संहरति च।**
**अतस्त्वां धातापि त्रिभुवनपतिः श्रीपतिरपि,**
**महेशोऽपि प्रायः सकलमपि किं स्तौति भवतीम्।**

अन्वय

हे जननि, भवती संसारं प्रसूते, जगतीं च पालयति, प्रलयसमये समस्तं क्षित्यादि च संहरति, अतः त्वां धाता अपि त्रिभुवनपतिः श्रीपतिः अपि, महेशः अपि प्रायः भवतीं स्तौति, मादृशः जनः भवतीं सकलम् अपि किं स्तौति।

व्याख्या

हे माता, आप जगत्प्रपञ्च का प्रसव करती हैं, अर्थात् जिस प्रकार जननी के गर्भ से अर्भक की प्रसूति होती है, उसी प्रकार आपसे भी जगत् का जन्म होता है। प्रसव के अनन्तर आप अपनी सन्तति के समान इस विश्व का पालन करती हैं. तथा प्रलय के समय कार्य-कारणविशिष्ट समस्त क्षिति आदि पञ्च भूतों का संहार करती हैं, अपने में, स्वकारण देह में लीन कर लेती हैं। इन उपर्युक्त तीन वाक्यों से यह अभिव्यञ्जित होता है कि आप ही सृष्टिकर्त्री प्रजापति शक्ति हैं, पालनकर्त्री वैष्णवी शक्ति हैं तथा संहारकर्त्री शाङ्करी शक्ति हैं।

अत एव जब विधाता (ब्रह्मा), त्रिभुवनस्वामी लक्ष्मीपति तथा महादेव महेश्वर भी पूर्णतया आप की स्तुति करने में असमर्थ हैं, तब मत्सदृश पण्डितंमन्य आपकी स्तुति पूर्णतया कैसे कर सकता है। आपके स्वरूपाख्यान की चर्चा कैसे चला सकता है, अर्थात् जब सृष्टि-स्थितिप्रलयकारक ब्रह्मा विष्णु महेश आपकी महिमा कीर्तन के अवसर पर कुछ न कह कर मौनावलम्बन ही श्रेयस्कर समझते हैं, तो मत्सदृश अल्पज्ञ का क्या कहना है।

श्री सप्तशती का कथन है कि विश्व का धारण जगत् का सृजन, संसार का पालन एवं त्रिलोकी का भक्षण आप ही करती हैं।

त्वयैतद् धार्यते विश्वं त्वयैतत् सृज्यते जगत्।
त्वयैतत् पाल्यते देवि त्वमत्स्यन्ते च सर्वदा।

सप्तशती।

जगद्गुरु श्री शङ्कराचार्य जी का कथन है कि इसके मानने में किसी प्रकार की विप्रतिपत्ति नहीं कि ब्रह्मा संसार का निर्माण करते हैं, विष्णु पालन करते हैं, रुद्र संहार करते हैं, ईश्वर तिरोधान करते हैं, और सदाशिव अनुग्रह करते हैं, पर ये सब करते हैं आपकी सकृत्-चलित भ्रूलता से अनुज्ञा पा कर।

जगत् सूते धाता हरिरवति रुद्रः क्षपयते
तिरस्कुर्वन्नेतत् स्वमपि वपुरीशस्तिरयति।
सदापूर्वः सर्वं तदिदमवगृह्णाति च शिवः
तवाज्ञामालम्ब्य क्षणचलितयोर्भ्रूलतिकयोः।

सौन्दर्यलहरी।

स्तुति करने में असमर्थता का उल्लेख सप्तशती में बड़े ही सुन्दर शब्दों में किया गया है। ब्रह्मा महाराज कहते हैं कि हे देवि आप ही से हम तीनों का—ब्रह्मा विष्णु तथा महेश का—उद्भव हुआ है, इसलिये आपकी स्तुति कौन कर सकता है। ब्रह्मा विष्णु और महेश आद्य

पुरुष तो अवश्य हैं, पर अपनी माता के गुणशीलादि की चर्चा पुत्र पूर्णतया नहीं कर सकता ।

विष्णुः शरीरग्रहणमहमीशान एव च ।
कारितास्ते यतोऽतस्त्वां कः स्तोतुं शक्तिमान् भवेत् ।
सप्तशती ।

स्तोत्रों में भगवती के विषय में कहा गया है कि उत्पत्ति, स्थिति और संहार के लिये श्री देवी तीन रूपों का धारण करती हैं, इस संसार की रचना त्रिगुणात्मिका है, अतः ब्रह्मा विष्णु और शिव आप की विकृति हैं ।

उत्पत्तिस्थितिसंहृतीर्घटयितुं धत्ते त्रिरूपां तनुम्
त्रैगुण्याज् जगतः त्वदीयविकृतिर्ब्रह्माऽच्युतः शूलभृत् ।
स्तोत्र ।

त्रिपुटा स्तोत्र में लिखा है, कि जिस समय आप संसार की सृष्टि करती हैं, उस समय आप क्षितिस्वरूप ब्रह्मा है, जिस समय आप जगत् का पालन करती हैं, उस समय आप जलस्वरूप विष्णु नारायण हैं, और जिस समय आप विश्व को क्षुब्ध करती हैं, संहार करती हैं, उस समय आप अग्निस्वरूप रुद्र हैं। अतः यह कहना अनुपयुक्त न होगा कि आप वायु एवं गगन स्वरूप हो कर ऐश्वर्य-मयी है ।

क्षितिस्त्वं विधाता जगत्सृष्टिकर्त्री
त्वमापोऽपि विष्णुः जगत्पालिका च ।
त्वमग्निस्तु रुद्रो जगत्क्षोभकर्त्री
त्वमैश्वर्यरूपा वियद्वायुरूपा ।
त्रिपुटा स्तोत्र ।

———

[ १३ ]

अनेके सेवन्ते भवदधिकगीर्वाणनिवहान्
विमूढास्ते मातः किमपि न हि जानन्ति परमम् ।
समाराध्यामाद्यां हरिहरविरञ्च्यादिविबुधैः
प्रपन्नोऽस्मि स्वैरं रतिरसमहानन्दनिरताम् ।

अन्वय

हे मातः, अनेके वाचा विमूढ़ाः सन्तः भवदधिकगीर्वाणनिवहान् सेवन्ते, ते तव परमं तत्त्वं किमपि नहि जानन्ति । अतः हरिहर-विरञ्च्यादिविबुधैः समाराध्यां रतिरसमहानन्दनिरताम् आद्यां स्वैरं प्रपन्नोऽस्मि ।

व्याख्या

हे माता, बहुत से लोग प्रतारकों की बातों में आ कर सूर्यादि देवताओं को आप से अधिक मान कर उनकी उपासना करते हैं, परन्तु वे विवेकशून्य होने के कारण 'आरोग्यं भास्करादू इच्छेत्' आदि पुष्पित वाक्यों से बहकावे में पड़ कर आपके परम तत्व को—सर्व देवात्मक स्वरूप को—बिलकुल नहीं जानते । वे चाहे जाने अथवा न जाने, पर मैं तो आपके विषय में जान ही चुका हूँ । आप आद्या शक्ति हैं, आपकी उपासना त्रिभुवनपति ब्रह्मा, विष्णु, महेश आदि देवता किया करते हैं । ऐसी अवस्था में सूर्यादिदेव आप से अधिक कैसे हो सकते हैं । यह सब समझ कर, तथा महाकाल के साथ विपरीत रति-जन्य महानन्द में निमग्न होने के कारण आप को प्रसन्न मुद्रा में देख कर मैं पूर्णरूप से आप के शरण में आया हूँ । शरणागतों के प्रति आप की दयालुता सर्वविदित है । सप्तशती में भी शरणागत दीन एवं आर्तों के प्रति आप की दयालुता की, परित्राणता की एवं दुःखनिवा-रणता की गाथा गाई गई है ।

शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणे ।
सर्वस्यार्तिहरे देवि नारायणि नमोऽस्तु ते ।
देवि प्रपन्नार्तिहरे प्रसीद ।
सप्तशती ।

भगवान् शङ्कराचार्य जी कहते है कि विविधविध सेवा से प्रसाद्यमान देवताओं की उपासना का परित्याग कर दिया है, इस समय मेरी अवस्था ८५ वर्ष से अधिक हो गई है, अब हे माता यदि आपकी कृपा मेरे ऊपर नहीं होती, तो निरालम्ब मैं किसके शरण में जाऊँ।

परित्यक्ता देवा विविधविधसेवाकुलतया
मया पञ्चाशीतेरधिकमपनीते तु वयसि ।
इदानीं चेन्मातस्तव यदि कृपा नापि भविता
निरालम्बो लम्बोदरजननि कं यामि शरणम् ।
देव्यपराधक्षमापन स्तोत्र ।

योगिनी तन्त्र का कथन है कि जो रूप परमानन्द का प्रदाता है, और जो जगत् का कारण स्वरूप है, श्री भगवती का वह रूप उदयास्त विवर्जित है, अनादि एवं अनन्त है।

परमानन्दकं रूपं जगतां कारणं महत् ।
तस्या देव्यास्तु तद् रूपम् उदयास्तविवर्जितम् ।
योगिनी तन्त्र ।

अर्गला स्तोत्र में ब्रह्मा कृष्ण तथा शङ्कर से कीर्तन किये जाने का उल्लेख किया गया है। वहाँ लिखा है कि 'हे चतुर्भुजे, परमेश्वरि, आपका स्तव चतुरानन ने किया है, हे अम्बिके देवि, परम भक्ति से आपका कीर्तन कृष्ण ( विष्णु ) ने किया है, और हे परमेश्वरि, आपका गान पार्वतीपति ने किया है, अर्थात् त्रिदेवों ने आपकी स्तुति की है।

चतुर्भुजे चतुर्वक्रसंस्तुते परमेश्वरि।
कृष्णेन संस्तुते देवि शश्वद्भक्तया सदाम्बिके।
हिमाचलसुतानाथसंस्तुते परमेश्वरि।
अर्गला स्तोत्र।

शाक्तानन्दतरङ्गिणी का कथन है कि भगवती कालिका की उपासना के विना जो पुरुष कलियुग में सिद्धि की कामना करता है, वह शक्ति के विना रतिरस की इच्छा रखता है, नील साधन का परित्याग कर निष्फल साधनों के चक्कर में घूमा करता है और षड्रस-मिश्रित भोजन का परित्याग कर भिक्षुकवृत्ति की अभिलाषा रखता है।

अत एव वही धन्य है, वही विज्ञानी है, वही देववन्दित है, वही दीक्षित है, वही सुखी है, वही सज्जन है, वही सत्यवादी है, वही जितेन्द्रिय है, वही वेदवक्ता है, वही स्वाध्यायपरायण है और वही लोकपूजित है जिसके मनोमन्दिर में भगवती कालिका सदा निवास करती हैं।

कलौ कालीं विहायाथ यः कश्चित् सिद्धिकामुकः।
स तु शक्तिं विना देवि रतिसम्भोगमिच्छति।
कलौ कालीं विहायाथ यः कश्चित् सिद्धिमिच्छति।
सनीलसाधनं त्यक्त्वा परिभ्रमति सर्वतः।
कलौ कालीं विहायाथ यः कश्चित् सिद्धिमिच्छति।
स भोजनं परित्यज्य भिक्षुवृत्तिमभीप्सति।
स धन्यः स च विज्ञानी स एव सुरपूजितः।
स दीक्षितः सुखी साधुः सत्यवादी जितेन्द्रियः।
स वेदवक्ता स्वाध्यायी स एव जनवन्दितः।
यस्य चित्ते महाकाली विधत्ते वसतिं सदा।
शाक्तानन्दतरङ्गिणी।

मांस अग्राह्य है। अतः इस पद्य में परिगणित पशु किसी अन्य पदार्थ के प्रतीक प्रतीत होते हैं। ६ की संख्या भी काम क्रोध आदि षड् रिपुओं की अभिव्यञ्जिका है। गुणसाम्य से छाग काम का प्रतीक है, महिष क्रोध का प्रतीक है, मार्जार लोभ का प्रतीक है, मेष मोह का प्रतीक है, नर मद का प्रतीक है और ऊँट मात्सर्य का प्रतीक है।

अन्नदा कल्प में काम को छाग तथा क्रोध को महिष माना गया है।

कामक्रोधौ छागवाहौ बलिं दत्वा प्रपूजयेत्।
अन्नदाकल्प।

हे नित्यमुक्त स्वभावा, (असिते) जो साधुशील साधक आपके मानसिक पूजन के अवसर पर काम क्रोध आदि षड् रिपुओं की, पूर्णतया विनाश की कामना से, बलि करते हैं, आपको चित् स्वरूपा समझ कर उपायन के रूप में इनका समर्पण करते हैं, वे अपूर्व सिद्धियों की, क्रमशः पञ्चविध मुक्तियों की उपलब्धि करते हैं।

---

[ २० ]

**वशी लक्षं मन्त्रं प्रजपति हविष्याशनरतो**
**दिवा मातर्युष्मच्चरणकमलध्याननिरतः।**
**परं नक्तं नग्नो निधुवनविनोदेन च मनुं**
**जपेल्लक्षं स स्यात् स्मरहरसमानः क्षितितले।**

अन्वय

हे मातः, यः वशी दिवा हविष्याशनरतः तथा युष्मच्चरणकमलध्याननिरतः सन् लक्षं मन्त्रं प्रजपति, नक्तं नग्नः निधुवनविनोदेन च उपलक्षितः सन् परं लक्षं जपेत्, सः क्षितितले स्मरहरसमानः स्यात्।

व्याख्या

हे माता। इस कर्पूरस्तवराज में ९ बार प्रयुक्त यह पद ( मातः जननि अम्ब ) नवमातृका का अथवा सप्तशती कवच में उल्लिखित नव दुर्गा का ज्ञापक है।

प्रथमं शैलपुत्री च द्वितीयं ब्रह्मचारिणी।
तृतीयं चन्द्रघण्टेति कूष्माण्डेति चतुर्थकम्।
पञ्चमं स्कन्दमातेति षष्ठं कात्यायनीति च।
सप्तमं कालरात्रिश्च महागौरीति चाष्टमम्।
नवमं सिद्धिदात्री च नव दुर्गाः प्रकीर्तिताः।
सप्तशती कवच।

अनेक पुरश्चरणों के उल्लेख करने के अनन्तर अब उस पुरश्चरण का उल्लेख करते है, जिसके अनुष्ठान से साधक मदनान्तक त्रिपुरान्तक की समानता का, 'शिवोहम्' इस भावना का अधिगम करता है।

इस अनुष्ठान के सम्पादन के लिये जितेन्द्रियता की अत्यन्त आवश्यकता है, जिसकी समवाप्ति के लिये साधक योगशास्त्र निरूपित हविष्यान्न का ग्रहण कर, भगवती श्री दक्षिणकालिका के चरण-कमलों में एकाग्रचित्त से ध्यान लगाता है और विद्याराज्ञी नामक मन्त्र का एक लक्ष जप करता है, यह दिनचर्या का विधान है। रात्रि-चर्या इससे पूर्णतया भिन्न प्रतीयमान होने पर भी उसकी उत्कट साधना की निर्देशिका है। जितेन्द्रियता एवं ध्यानैकाग्रचित्तता की इसमें अत्यन्त आवश्यकता है। रात्रि के समय वह नग्न हो कर सुरत-विनोद के साथ इसी मन्त्र का एक लक्ष जप करता है। इससे उसको शिवत्व की प्राप्ति हो जाती है।

देखने में तो यह साधना सुगम प्रतीत होती है, पर है अत्यन्त कठिन, क्योंकि मन्त्र का एक लक्ष जप १०० दिनों में अथवा ४० दिनों में ही सम्भवित है, और इतने दिनों तक जितेन्द्रियता, वीर्य की अच्यु-

तता विना वज्रोली क्रिया से, एवं विना भगवती की अनुकम्पा से असम्भवित है। एक तन्त्रकार के मत से निधुवनविनोद के साथ मन्त्र का एक सहस्र जप भी अत्यन्त कठिन है, अतः विनोद पद का भाव वे इस प्रकार अभिव्यक्त करते हैं—

शतं भाले शतं केशे शतं सिन्दूरमण्डले।
शतत्रयं कुचद्वन्द्वे शतं नाभौ महेश्वरि।
शतं योनौ महेशानि संयोगे च शतत्रयम्।
जपेत् तत्र महेशानि तदन्ते प्रपठेत् स्तवम्।
पूजनपद्धति।

तन्त्रकल्पद्रुम का मत है कि यदि साधक दिन में हविष्याशन के साथ और रात्रि में सुरतानन्द के साथ इस मन्त्र का एक लक्ष जप करता है, तो वह राजा हो जाता है।

यो हविष्याशनरतो दिवा देवीं स्मरन् जपेत्।
नक्तं निधुवनासक्तः लक्षं स स्याद् धरापतिः।
तन्त्रकल्पद्रुम।

आदौ पुरस्क्रियां कुर्यात् नियमेन यथाविधि।
लक्षमेकं जपेद् विद्यां हविष्याशी दिवा शुचिः।
रात्रौ ताम्बूलपूर्णास्यः शय्यायां लक्षमानतः।
ततः सिद्धमनुर्मन्त्री प्रयोगार्हो नचान्यथा।
काली तन्त्र।

पशुभावरतो मन्त्री दिवा लक्षं जपं चरेत्।
स्वाचारनिरतो वीरो रात्रौ लक्षं जपं चरेत्।
पूजनपद्धति।

सुरतासक्ति के अभाव में भी हविष्यासनपूर्वक इस मन्त्र के जप से विद्याओं का अधिगम होता है।

अथवा मुक्तकेशश्च हविर्भुक्त्वा सुसंयुतः।
जपेत् लक्षप्रमाणेन स तु विद्यानिधिर्भवेत्।
पूजनपद्धति।

दिव्याचार मूलक अर्थ—

दिव्यभावापन्न आपका जितेन्द्रिय भक्त भी इसी क्रम से आराधना करता है। दिन के समय आपके चरणकमलों के ध्यान में निमग्न रह कर वह एक लक्ष जप करता है, जप के अनन्तर हविष्यान्न का ग्रहण करता है। रात्रि के समय दिव्य मैथुनानन्द में निरत रह कर फिर वह एक लक्ष जप करता है। इसका फल यह होता है कि वह शिव समान हो कर जीवन्मुक्त हो जाता है।

प्रतिदिन कितना जपना चाहिये इस प्रश्न का उत्तर मुण्डमाला में दिया गया है।

प्रातःकाल से लगा कर मध्याह्न तक जितना जप प्रथम दिन किया जा सके, उतना ही जप प्रतिदिन करना चाहिये।

प्रातःकालं समारभ्य जपेन् मध्यदिनावधि।
प्रथमेऽहनि यज् जप्तं तज् जप्तव्यं दिने दिने।
मुण्डमाला।

इसी तन्त्र में रात्रिजपकाल का निरूपण किया गया है। रात्रि के प्रथम प्रहर के बीत जाने पर, द्वितीय एवं तृतीय प्रहर में जप करना चाहिये, चतुर्थ प्रहर में न करना चाहिये। अनेक विशिष्ट विद्वानों की सम्मति से रात्रिजप का काल इससे भिन्न है। वे कहते हैं कि रात्रि त्रियामा अर्थात् प्रहरत्रयात्मिका मानी गई है। अतः मध्यम प्रहर में ही जप करना चाहिये। प्रथम पद्धति से जप आदि के लिये ६ घंटे मिलते हैं और द्वितीय पद्धति से ४ घंटे, जो कि सर्वथा उपयुक्त हैं।

गते तु प्रथमे यामे तृतीयप्रहरावधि।
निशायां तु प्रजप्तव्यं रात्रिशेषे जपेन्न च
मुण्डमाला

कतिपय तान्त्रिकों के मत से नित्यपूजन के अभाव में पर्वपूजन अवश्य करना चाहिये।

उत्तमा नित्यपूजा च मध्यमा पर्वपूजनम्।
अधमा मासमध्ये तु मासादूर्ध्वं पशुर्भवेत्।
समयाचार।

पर्वदिवस—

कालरात्र्यां महारात्र्यां वीररात्र्यामपि प्रिये।
महारात्र्यां चतुर्दश्याम् अष्टम्यां संक्रमेऽपि वा।
कुहूपूर्णेन्दुशुक्रेषु भौमामायां निशामुखे।
नवम्यां मङ्गलदिने तथा कुलतिथौ शिवे।
पूजनपद्धति।

षष्ठी भाद्रपदे मासे इषे कृष्णे तु पञ्चमी।
कार्तिकी नवमीयुक्ता मार्गशीर्षे तु पूर्णिमा।
पौषे चतुर्दशी कृष्णा माघे शुक्ले चतुर्थिका।
फाल्गुने नवमी कृष्णा चैत्रे कामचतुर्दशी।
राधेऽक्षयतृतीया च ज्येष्ठे कृष्णचतुर्दशी।
आषाढ़े नवमी कृष्णा श्रावणे कृष्णपञ्चमी।
समयाचार।

शुक्लकृष्णनवम्यां च तथाऽष्टम्यां विशेषतः।
एकादश्यां चतुर्दश्यां पौर्णमास्यां कहूदिने।
व्यतीपाते च संक्रान्तौ तथाभिषेकवासरे।
अवश्यं पूजयेद् देवीं पञ्चतत्त्वैः प्रयत्नतः।
कुलावली।

फाल्गुने च महारात्रिः कृष्णैकादशिका तिथिः।
ज्येष्ठे या दशमी शुक्ला देवि वारयुता भृगोः।

रात्रावेकादशी चेत् स्यात् दिव्यरात्रिः प्रकीर्तिता ।
अमा भौमे संक्रमस्य कुलर्क्षग्रहणं यदि ।
भावरात्रिस्तु संप्रोक्ता भाग्यादेव तु लभ्यते ।
सिद्धरात्रिरष्टमी स्यात् चैत्रसंक्रमणान्विता ।
तृतीया माधवे शुक्ला कुलर्क्षे दारुणा तिथिः ।
दीपोत्सवचतुर्दश्याममया योग एव च ।
कालरात्रिर्महेशानि ताराकालीप्रियंकरी ।
कृष्णजन्माष्टमी देवि मोहरात्रिः प्रकीर्तिता ।
चैत्रशुक्लनवम्यां तु क्रोधरात्रिः प्रकीर्तिता ।
घोररात्रिर्मार्गशीर्षे कृष्णाष्टम्यां महेश्वरि ।
चतुर्दशी भौमयुक्ता मकारेण समन्विता ।
कुलऋक्षसमायुक्ता वीररात्रिः प्रकीर्तिता ।
स्वतन्त्र तन्त्र ।



# फलस्तुति

[ २१ ]

इदं स्तोत्रं मातस्तव मनुसमुद्धारणमनु-
स्वरूपाख्यं पादाम्बुजयुगलपूजाविधियुतम् ।
निशार्धे वा पूजासमयमधि वा यस्तु पठति
प्रलापस्तस्यापि प्रसरति कवित्वामृतरसः ॥

अन्वय

हे मातः, तव मनुसमुद्धारणम् पादाम्बुजयुगलपूजाविधियुतम् तव अनुस्वरूपाख्यम् स्तोत्रम् निशार्धे पूजासमयम् अधि वा यः तु पठति, तस्य अपि प्रलापः कवित्वामृतरसः प्रसरति ।

व्याख्या

हे माता ! यद्यपि इस पद की व्याख्या पूर्व पद्यों में विस्तारपूर्वक की जा चुकी है, तथापि इस स्थल पर भी इतना और कहने के लिये हमें विवश होना पड़ता है कि महाकाल की सम्मति से मातृमूलक उपासना ही करनी चाहिये । माता के कोमल हृदय में क्षमाप्रदान की क्षमता है । वत्स के प्रति उसका भयानक स्वरूप आकर्षक एवं रमणीय स्वरूप में परिणत हो जाता है । यह मातृशक्ति है जो हमें गर्भ में धारण करती है, जन्मग्रहण के अनन्तर अपने अमृतपरिपूर्ण स्तनों से हमारा पालन करती है, पिता, भ्राता, भगनी आदि से परिचय करा कर ज्ञान प्रदान करती है, और हमारी सम्पूर्ण आपत्तियों का निवारण करती है । इसी लिये शास्त्रकारों ने मा को प्रत्यक्ष देवता माना है । जब हमारी ऐहिक माता में इतना नैसर्गिक अनुराग है, तो

उस जगज्जननी भगवती कालिका के लिये किन पदों का प्रयोग किया जाय—कहा नहीं जा सकता। प्रकृति ने हमारे जन्मग्रहण के अवसर पर हमें 'मा' इस बीज का उपहार दिया है। अत एव हमारा प्रथम उच्चरित पद अम्मा ( अम्ब ) है।

महात्मा हजरत ईशा मशीह ने मातृतत्त्व का क्या ही सुन्दर उपदेश दिया है। उनका कथन है कि 'जब तक तुम बदलोगे नहीं अर्थात् दीक्षित नहीं होगे और लघु शिशु के समान नहीं होगे, स्वर्ग के भीतर न जा सकोगे।' इसकी विशद व्याख्या महात्मा पीटर ने इस प्रकार की है--'जब तुम द्वेष, छल, कपट, अहिंसा इत्यादि का परित्याग कर सद्योजात शिशु के समान शुद्ध तत्त्वमय मातृस्तन्य का पान करोगे, तब तुमको ईश्वर की ( माता की ) दयालुता का अनुभव होगा।

भगवती श्री दक्षिणकालिका के मन्त्राराधक को किन-किन फलों की समुपलब्धि रोती हैं इसका विवेचन पूर्व पद्यों की व्याख्या में किया जा चुका है। संक्षेपतः उसको अनायास ही--

कविता तथा विद्वत्ता का ( १, २, ६, ७, १०, १६, १७ तथा २१ )
प्रभुता तथा सम्पत्तिशालिता का ( २, ५, ६, १५, १६ तथा २२ )
सुरूपता तथा सुन्दरी सम्मोहनता का ( २, ५ तथा २२ )
एवं
लौकिक तथा पारलौकिक सिद्धियों का ( १, ३, ४, ८, १०, ११, १४, १७, १८, १९, २० तथा २२ )
अधिगम होता है।

यन्त्रोद्धार, ध्यान, साधनानिदर्शन, स्तुति तथा पुरश्चरण के निरूपण के अनन्तर स्तोत्रस्वरूप एवं फलस्तुति का निरूपण करते हैं।

आपके इस कर्पूरस्तव में द्वाविंशत्यक्षरी विद्याराज्ञी के (क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा— इस मन्त्र के) समुद्धार की पद्धति प्रदर्शित की गई है, इसमें आपके स्थूल

सूक्ष्म, कारण तथा तुरीय, एवं सगुण तथा निर्गुण रूप का आख्यान किया गया है, और इसमें आपके पदपद्मद्वय की पूजन पद्धति की, अर्चन, हवन, बलि आदि की विधि प्रदर्शित की गई है। अतः जो साधक मध्यरात्रि के समय अथवा पूजन के समय आपके इस स्तोत्र का पाठ उच्च स्वर से करता है, चाहे वह इसका पाठ विधिविधान से, अथवा पुरश्चरणादिप्रपञ्च से विरहित हो कर ही करता है, पर इस स्तोत्र की महिमा से उसके भी प्रलाप, अर्थविहीन वाक्य समूह सरस रमणीय काव्यामृत में परिणत हो जाते हैं, अर्थात् वह कमनीय काव्य-निर्माण में कुशल हो जाता है; अथवा उसके अबुद्धिपूर्वक समुच्चरित वचन भी कान्तिदर्शिता के परिचायक होते हैं, अर्थात् वह भी ऋतवाक् हो जाता है।

पूजा पद की निरुक्ति शिव पुराण में इस प्रकार की गई है। पू पद से वेदार्थयोजना और भोगफलसिद्धि अभिव्यञ्जित होती है, अतः जिस कर्म से इनका समुद्भव होता है, उसे पूजा कहते हैं।

पूर्जायते ह्यनेनेति वेदेष्वर्थस्य योजना।
पूर्भोगफलसिद्धिश्च जायते तेन कर्मणा।
शिव पुराण।

इस पूजा का सम्पादन वैदिक ( षोडशोपचार ) अथवा तान्त्रिक ( पञ्चोपचार ) पद्धति से करना चाहिये। भगवती दक्षिणकालिका का पूजन पद्धतिद्वय से किया जाता है, वैदिक और तान्त्रिक। तान्त्रिक पद्धति के भी दो भेद माने गए हैं वामाचार और दक्षिणाचार।

द्विविधा मम पूजा स्याद् वाह्या चाभ्यन्तरापि च।
वाह्यापि द्विविधा प्रोक्ता वैदिकी तान्त्रिकी तथा।
श्रीमद्देवीभागवत।

विशेषतः पूजन रहस्य गुरुगम्य है। तथापि इसका विवेचन हमने अपनी 'पूजनपद्धति' नाम्नी पुस्तिका में किया है।

———

( २२ )

कुरङ्गाक्षीवृन्दं तमनुसरति प्रेमतरलं
वशस्तस्य क्षोणीपतिरपि कुबेरप्रतिनिधिः ।
रिपुः कारागारं कलयति च तं केलिकलया
चिरं जीवन्मुक्तः प्रभवति स भक्तः प्रतिजनुः ।

अन्वय

प्रेमतरलं कुरङ्गाक्षीवृन्दं तम् अनुसरति । कुबेरप्रतिनिधिः क्षोणीपतिः अपि तस्य वशः भवति । तस्य रिपुः तं कारागारं कलयति । स च भक्तः केलिकलया चिरं जीवन्मुक्तः सन् प्रभवति ।

व्याख्या

प्रथम पद्य में कविता तथा विद्वत्ता का उल्लेख कर अब सुन्दरता तथा सुन्दरीसंमोहनता के, महाराजवशिता तथा सम्पत्तिशालिता के एवं लौकिक तथा पारलौकिक सिद्धियों के अधिगम की चर्चा चला कर ग्रन्थोपसंहार कर रहे हैं ।

(१) वामाचारमूलक अर्थ—

इस स्तोत्र के पाठक में ऐसी आकर्षणता आ जाती है कि मृगनयनी नितम्बिनियों का समूह प्रेम से आसक्त हो कर भोगादि की समवाप्ति के लिये उसका अनुसरण करने लगता है । इस कार्य के लिये उसे धन की आवश्यकता होती है, एतदर्थ उसे द्वितीय सिद्धि उपलब्ध होती है । कुबेर के समान सम्पत्तिशाली भूमिपाल उसके अधीन हो जाते हैं और धन आदि के उपहार से उसके समभिलषित मनोरथपूर्ति के सम्पादन में सहायक होते हैं । परन्तु उसके ( स्तोत्र-पाठक के ) इस अनाचारमूलक आचरण से शत्रुओं का समूह उसे परेशान करने लगता है । इस लिये वह अपनी तृतीय सिद्धि से इन

शत्रुओं को कारागार में निगडित करा देता है। तदनन्तर वह भक्त निश्चिन्त, निर्द्वन्द्व तथा जीवन्मुक्त हो कर स्वतन्त्रतापूर्वक क्रीडाकला में लवलीन रहता है, तथा आगामी पुनर्जन्मों में भी एवंविध सुखोपभोग से जीवनयापन करता है।

दक्षिणाचारमूलक अर्थ—

हे भगवती, जो भक्त आपके इस कर्पूरस्तव का पाठ करता है, उसे अनेकानेक सिद्धियों की उपलब्धि होती है। उसकी अनर्गल वाणी में सरस कविता का प्रवाह प्रवहित हो कर सहृदयों के हृदय का आकर्षण करने लगता है। इसका निदर्शन 'इदं स्तोत्रं मातस्तव०' इस पद्य में कर आये हैं। अब अवशिष्ट सिद्धियों का समुल्लेख इस श्लोक में करते हैं।

हे माता, जो पुरुष आपके इस 'कर्पूर-स्तव' का केवल पाठ करता है, उसमें ऐसी अपूर्व सुन्दरता आ जाती है कि कमलनयनी कामनियाँ प्रेम विह्वल हो कर उसका अनुसरण करने लगती हैं। मनु महाराज का मत है कि 'सुन्दर पुरुष को देख कर नारी इतनी प्रेमविह्वल हो जाती है कि उसे कर्तव्याकर्तव्य का ज्ञान नहीं रहता'। परन्तु दैवी सम्पद् से समधिगत सुन्दरता पर यदि सुन्दरीसमूह प्रेम तरल हो जाता है तो इसमें आश्चर्य ही क्या है। इसी प्रकार भूमण्डल के शासक भी उसके अधीन हो जाते हैं जिससे उसकी प्रभुता का अनुमान लगाना असम्भव नहीं, तो दुरूह अवश्य है। प्रभुताप्राप्ति के अनन्तर वह धनाध्यक्ष कुबेर के समान सम्पत्तिशाली हो जाता है। जो पुरुष उससे जलते हैं, या उसके प्रतिकूल आचरण करने की इच्छा रखते हैं, या मन में उससे शत्रुता मानते हैं, वे सब उसे ( स्तोत्रपाठक को ) कारागार के समान भयानक देख कर अपने दुर्व्यवहारों से विमुख हो जाते हैं। तदनन्तर आपका वह भक्त साधक चिरजीवी हो कर विदेह के समान जीवन्मुक्त हो जाता है और इसी प्रकार अन्य जन्मों में आपकी समाराधना करता हुआ क्रमशः सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सायुज्य

तया कैवल्य मुक्ति का अधिगम करता है। श्रीमद् भगवद्गीता में लिखा है कि—

अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् ।
गीता ।

( ३ ) दिव्याचारमूलक अर्थ—

हे माता, जो दिव्याचारसम्पन्न साधक आपके इस कर्पूरस्तव का पाठ करता है, उसके सन्निहित अनेकानेक दिव्य सिद्धियां उपस्थित हो जाती हैं। यक्षिणी, योगिनी आदि दिव्य अङ्गनायें उस पर अनुरक्त हो कर उसके पीछे इस प्रकार लग जाती हैं जिस प्रकार चुम्बक के पीछे लोहा। तदनन्तर अपने धनाध्यक्ष कुबेर के द्वारा ( कुबेरः प्रतिनिधिः यस्य ) सम्पत्तिप्रदाता भगवान् भूतभावन आशुतोष शङ्कर महाराज अथवा वाराहावतार में पृथ्वी का आलिङ्गन करने वाले विष्णु भगवान् उसके वश में हो जाते हैं और मनोभिलषित वरदान दे कर उसे सन्तुष्ट कर देते हैं जिसके फलस्वरूप उसके काम, क्रोध आदि छ शत्रु अनायास ही निगडित हो जाते हैं। अब सांसारिक बन्धनों से विमुक्त वह आपका भक्त पूर्व निर्दिष्ट मुक्तिपथ का पथिक हो कर पुनर्जन्म से रहित हो जाता है। ( प्रति निवृत्तः जनुः यस्य सः प्रतिजनुः )



### ❀ श्री महाकाल महाराज ❀

देशकाल की परिधि के बहिर्भूत भगवान् महाकाल के विषय में लेखनी अवरुद्ध-सी है। इनके नाम से दो ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं (१) कर्पूरस्तवराज तथा (२) महाकाल संहिता। विभिन्न शैली में विरचित होने के कारण इन दोनों ग्रन्थों को एककर्तृक मानना विवाद से विरहित नहीं है। इस स्थल पर हम विशेष न कह कर इतना कहने का अवश्य साहस करेंगे कि महाकाल संहिता के आधार पर इस कर्पूरस्तवराज के प्रणेता श्री महाकाल महाराज ही हैं।

महाकालरुद्रोदितं स्तोत्रमेतत् सदा भक्तिभावेन योऽध्येति भक्तः।
न चापन्न शोको न रोगो न मृत्युः, भवेत् सिद्धिरन्ते च कैवल्यलाभः।

आदिनाथ, परमशिव, परमेश्वर आदि अनेक नामों से व्यवहृत इस श्री महाकाल महाराज के स्वरूप, ध्यान और मन्त्र का भी उल्लेख इसी संहिता में किया गया है।

प्रलयानल के समान महाभयानक इस महाकाल का समुद्भव महाकाली की माया से हुआ है। यह महाकाली का मानसिक शिव है, यह परमशिव है, यह परात्पर है, यह गुणाकर है। कोट्यनुकोटि कालानल के समान देदीप्यमान चिताभस्म भासमान श्मशानोद्यानमाली मुण्डमाली कृतभक्तेच्छितपूर्ति मनोहरमूर्ति घोरचुम्बनप्रिय निष्क्रिय सक्रिय कालिकानुरक्त रतासक्त जटाजूटधारी भवभयहारी चतुर्भुज यह श्री महाकाल महाराज त्रिशूल, डमरु, खड्ग, और खप्पर धारण किये हुए हैं। शून्यालय में भी सर्वशून्य इन महाराज की छवि दर्शनीय है।

ॐ हूं हूं महाकाल प्रसीद प्रसीद ह्रीं ह्रीं स्वाहा।

यह इनका मन्त्र है। इनके ऋषि आदि इस प्रकार हैं। अस्य श्री महाकालमन्त्रस्य कालिका ऋषिः, विराट् छन्दः, महाकालः देवता, हूं बीजम्, ह्रीं शक्तिः, स्वाहा कीलकं, काल्यर्थे विनियोगः।

स्वरूपाख्यानम्—

महाकालः महाभीमः प्रलयानलसन्निभः ।
कालीमायासमुत्पन्नः कालीमानसिकः शिवः ।
महाकालः परः शम्भुः परातीतगुणाकरः ।

ध्यानम्—

कोटिकालानलाभासं चतुर्बाहुं त्रिलोचनम् ।
श्मशानाष्टकमध्यस्थं मुण्डाष्टकविभूषितम् ।
पञ्चप्रेतस्थितं देवं त्रिशूलं डमरुं तथा ।
खड्गं च खर्परं चैव वामदक्षिणयोगतः ।
बिभ्रतं सुन्दरं देहं श्मशाने भस्मभूषितम् ।
नानाशवैः क्रीडमानं कालिकां हृदयस्थिताम् ।
लालयन्तं रतासक्तं घोरचुम्बनतत्परम् ।
गृद्धगोमायुसंयुक्तं फेरवीगणसंयुतम् ।
जटापटलशोभाढ्यं सर्वशून्यालये स्थितम् ।
सर्वशून्यं मुण्डभूषं प्रसन्नवदनं शिवम् ।

मन्त्रम्—

अस्य मन्त्रं प्रवक्ष्यामि येन रक्षेज्जगत्त्रयम् ।
कूर्चयुग्मं महाकाल प्रसीदेति पदद्वयम् ।
लज्जायुग्मं वह्निजायासंयुक्तः षोडशार्णकः ।
षोडशार्णा यथा मुख्याः सर्वश्रीचक्रमण्डले ।
तथायं सर्वकालीषु महाकालः प्रकीर्तितः ।
कालिकाऽस्य ऋषिः प्रोक्तो विराट् छन्दः प्रकीर्तितम् ।
देवता तु महाकालः सर्वरूपी निरञ्जनः ।
कूर्चं बीजं तथा माया शक्तिरस्य प्रकीर्तिता ।
स्वाहा कीलकमुद्दिष्टं काल्यर्थे विनियोगता ।

## उपचार-प्रकरण

यद्यपि जगदम्बा भगवती श्री दक्षिण कालिका की समर्चा पञ्च, दश, द्वादश, षोडश, अष्टादश, षट्त्रिंशत्, षट्पञ्चाशत् चतुःषष्टि आदि अनेक उपचारों से तन्त्र शास्त्रों में वर्णित की गई है, तथापि किसी एक विशिष्ट उपचार के लिये विहित नियम का निदर्शन एवं विश्लेषीकरण अप्रासङ्गिक तथा अनुपयुक्त है। अतः इनका परिगणन ही वांछनीय है।

( क ) पञ्च उपचार—

गन्धं पुष्पं तथा धूपं दीपं नैवेद्यमेव च।
एते पञ्चोपचाराश्च कैवल्यफलदायिनः।
नवरत्नेश्वर।

( ख ) दश उपचार—

पाद्यार्घ्याचमनीयं स्नानीयं चत्वार्यनुक्रमात्।
गन्धं पुष्पं च धूपं च दीपं नैवेद्यमेव च।
पुनराचमनीयं च दशैतान् संप्रचक्षते।
महाकाल संहिता।

( ग ) द्वादश उपचार—

पाद्यार्घ्याचमनं स्नानं पुनराचमनीयकम्।
गन्धाक्षतप्रसूनानि धूपदीपनिवेद्यकम्।
ताम्बूलं द्वादश प्रोक्ता उपचाराः प्रपूजने।
कुलरत्नावली।

( घ ) षोडश उपचार—

पाद्यार्घ्याचमनस्नान - वसनाभरणानि च।
गन्धपुष्पे धूपदीपौ नैवेद्याचमने तथा।

ताम्बूलमर्चना स्तोत्रं तर्पणं च नमस्क्रिया।
प्रयोजयेद् अर्चनायाम् उपचारांस्तु षोडश।

शारदातिलक।

( ङ ) अष्टादश उपचार—

आसनं स्वागतं पाद्यम् अर्घ्यम् आचमनीयकम्।
स्नानं वासोपवीतं च भूषणानि च सर्वशः।
गन्धं पुष्पं तथा धूपं दीपम् अन्नं च तर्पणम्।
माल्यानुलेपनं चैव नमस्कारं विसर्जनम्।
अष्टादशोपचारैस्तु मन्त्री पूजां समाचरेत्।

नवरत्नेश्वर।

( च ) षट्त्रिंशद् उपचार—

आसनाभ्यञ्जने तद्वद् उद्वर्तननिरीक्षणे।
सम्मानं वै सर्पिरादेः स्नपनावहने ततः।
पाद्यार्घ्याचमनीयानि स्नानीयमधुपर्ककौ।
पुनराचमनीयं च वस्त्रं यज्ञोपवीतकम्।

अलङ्कारा गन्धपुष्पे धूपदीपौ तथैव च।
ताम्बूलानि च नैवेद्यं पुष्पमाला तथैव च।
अनुलेपनशय्ये च चामरं व्यजनं तथा।
आदर्शदर्शनं चैव नमस्कारोप्यनन्तरम्।

गीतवाद्यवितानानि स्तुतिर्होमः प्रदक्षिणम्।
दन्तकाष्ठप्रदानं च ततो देवविसर्जनम्।
उपचारा इमे ज्ञेयाः षट्त्रिंशत् सुरपूजने।

सुन्दरीरहस्यवृत्ति।

## प्रतिमा प्रकरण

भगवती श्री दक्षिणाकालिका का रूप साकार और निराकार दोनो है, परन्तु हमारे सदृश साधारण साधकों के लिये श्री महाकाल ने साकार स्वरूप का ही संकीर्तन किया है। भगवती जगदम्बा श्री दक्षिण कालिका की विविध प्रतिमाओं का उल्लेख इस प्रकार किया गया है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | मनोमयी | मणिमयी | |
| हिरण्यमयी | रजतमयी | ताम्रमयी | कांस्यमयी |
| रीतिमयी | लौहमयी | आलेख्यमयी | आलेप्यमयी |
| पाषाणमयी | मृन्मयी | बालुकामयी | दारुमयी |

सौवर्णी राजती ताम्री मृन्मयी च तथा भवेत्।
पाषाणधातुसंयुक्ता रीतिकांस्यमयी तथा।
शुद्धदारुमयी वापि देवतार्चा प्रशस्यते।
भविष्य पुराण

शैली दारुमयी लौही लेप्या लेख्या च सैकती।
मनोमयी मणिभयी प्रतिमाष्टविधा स्मृता।
श्रीमद्भागवत

काष्ठं मधुकस्यैव

तच्चोक्तम्--

तत्र काष्ठेषु मधुकमानीय च वसुन्धरे।
कृत्वा तत्प्रतिमां चैव प्रतिष्ठाविधिनाऽर्चयेत्।
वाराह पुराण।

पञ्चरात्रे तु--

मृद्दारुलाक्षागोमेदमधूच्छिष्टमयी न तु।
पञ्चरात्र।

## पूजन-प्रकरण

उषषि मागधमङ्गलगायनैर्झटिति जागृहि जागृहि जागृहि ।
अयि कृपार्द्रकटाक्षविलोकनैर्जगदिदं जगदम्ब सुखीकुरु ।

परापूजा ।

(१) आवाहनम्—

सुमनसमूहस्वरूप निमन्त्रण-पत्रिका को अञ्जलि में रख कर भगवत्पाद श्री शङ्कराचार्य महाराज विरचित, परापूजापद्धति से अथवा वैदिक तान्त्रिक मार्ग से श्री दक्षिणकालिका की प्रतिमा का समानयन आवाहन पद से व्यपदिष्ट है ।

महापद्मवनान्तःस्थे कारणानन्दविग्रहे ।
सर्वहितरते मातः एह्येहि परमेश्वरि ।
एह्येहि देवदेवेशि कालिके देवपूजिते ।
परामृतप्रिये शीघ्रं सान्निध्यं कुरु सिद्धिदे ।
देवेशि भक्तिसुलभे परिवारसमन्विते ।
यावत् त्वां पूजयिष्यामि तावत् त्वं सुस्थिरा भव ।

कनकमयवितर्दि शोभमानं दिशि दिशि पूर्णसुवर्णकुम्भयुक्तम् ।
मणिमयमण्डपमध्यमेहि मातर्मम कृपया हि समर्चनं ग्रहीतुम् ।

(२) आसनम्—

तदनन्तर अर्थात् आवाहन, स्थापन, सन्निधापन तथा सम्मुखीकरण के अनन्तर समर्चाग्रहण के लिए समागत शिवसुन्दरी के लिये आसन प्रदान करना चाहिये । यह आसन ६ प्रकार का कहा गया है । (१) सुगन्धित सुमन विरचित । (२) कमनीय काष्ठ कलित । (३) विविध वसन विनिर्मित । (४) सिंह आदि के चर्म से रचित । (५) ऊनी रेशमी वस्त्रों से विहित । (६) सुवर्ण आदि धातु से खचित ।

पौष्पं दारुमयं वास्त्रं चार्मकौशेयतैजसम् ।
षड्विधं चासनं प्रोक्तं देवताप्रीतिकारकम् ।
सारसङ्ग्रह ।

भगवान् श्री शङ्कराचार्य महाराज का कथन है कि—

कनकमयवितर्दिस्थापिते तूलिकाढ्ये
विविधकुसुमकीर्णे कोटिवालार्कवर्णे ।
भगवति रमणीये रत्नसिंहासनेऽस्मि-
न्नुपविश पदयुग्मं हेमपीठे निधेहि ।

(३) स्वागतम्—

आसनप्रदान के अनन्तर शुभासन पर सुखपूर्वक समासीन श्री भगवती का स्वागत कुशलप्रश्न के व्याज से करना चाहिये ।

स्वागतं कुशलप्रश्नं निगदेदग्रतस्ततः ।
ज्ञानमाला ।

(४) पाद्यम्—

तदनन्तर कमल आदि विविध पुष्पों से एवं विष्णुक्रान्ता तथा दूर्वा से समन्वित जल से पाद्य की कल्पना करनी चाहिये, और नमः इस मन्त्र से भगवती के पदपद्मों में समर्पण करना चाहिये ।

पाद्यं पदाम्बुजे दद्याद् देवस्य हृदयाणुना ।
ज्ञानमाला ।

दूर्वया सरसिजान्वितविष्णुक्रान्तया च सहितं कुसुमाढ्यम् ।
पद्मयुग्मसदृशे पदयुग्मे पाद्यमेतदुररीकुरु मातः ।

(५) अर्घ्यम्—

तदनन्तर गन्ध, पुष्प, यव, सरसों, तिल, अक्षत, दूर्वा, एवं कुश से संयुक्त जल से अर्घ्य की कल्पना करनी चाहिये, और उसे पात्र में रख कर 'स्वाहा' इस मन्त्र से करकमलों में समर्पण करना चाहिये ।

हस्ताब्जयोस्ततो दद्याद् अर्घ्यं तोयैः सुवासितैः ।
रुद्रयामल ।

यद्यपि क्रमदीपिका के आधार पर—

दत्वाऽऽसनं स्वागतमित्युदीर्य तथार्घ्यपाद्याचमनीयकानि।

अर्घ्य के अनन्तर पाद्यप्रदान का प्रतिपादन किया गया है तथापि विविध पूजापद्धतियों से प्रतिकूल होने के कारण इसकी मान्यता सन्देहावरण से आच्छन्न है।

गन्धपुष्पयवसर्षपदूर्वासंयुतं तिलकुशाक्षतयुक्तम्।
हेमपात्रनिहितं सह रत्नैरर्घ्यमेतदुररीकुरु मातः।

(६) आचमनीयकम्—

तदनन्तर जायफल, लौंग, कंकोल आदि सुगन्धित द्रव्यों से सुवासित सुशीतल जल का स्वधा इस मन्त्र से भगवती के मुखारविन्द में आचमनीयक के रूप में समर्पण करना चाहिए।

स्वधा मन्त्रेण वदने दद्याद् आचनीयकम्।
जातीलवङ्गकङ्कोलैः तदुक्तं मन्त्रवेदिभिः।
जलजद्युतिनारिकेलजातीफलकङ्कोललवङ्गगन्धयुक्तैः।
अमृतैरमृतैरिवातिशीतैर्भगवत्याचमनं विधीयतां हे।

(७) मधुपर्क—

तदनन्तर दूध, दही, घृत, मधु एवं शर्करा से विहित मधुपर्क का स्वधा इस मन्त्र से भगवती के मुखारविन्द में समर्पण करना चाहिये।

स्वधाणुना ततः कुर्यान् मधुपर्कं मुखाम्बुजे।
शारदातिलक।

माक्षिकं शर्करा सर्पिर्दधि क्षीरयुतं तथा।
मधुपर्कं कल्पयित्वा प्रदद्याद् विधिपूर्वकम्।
सर्वतः क्षौद्रमधिकं दधि सर्पिः सिता समम्।
क्षीरं तु सर्वतः स्वल्पं मधुपर्क उदाहृतः।
कुलोड्डीश।

निहितं कनकस्य सम्पुटे पिहितं रत्नपिधानकेन यत्।
तदिदं भवतीकरेऽर्पितं मधुपर्कं जननि प्रगृह्यताम्।

(८) पुनराचमनम्--

तदनन्तर शुद्ध सुगन्धित जल से पुनः आचमन कराना चाहिये।

उच्छिष्टोऽप्यशुचिर्वापि यस्याः स्मरणमात्रतः।
शुद्धिमाप्नोति तस्यै स्यात् पुनराचमनीयकम्।
श्री बगलापूजनपद्धति।

(६) तैलम्--

तदनन्तर अङ्ग प्रत्यङ्ग में तथा केश कलाप में लगाने के लिये सुगंधित तैल का समर्पण करना चाहिये।

एतच्चम्पकतैलमम्ब विविधैः पुष्पैर्मुहुर्वासितं
न्यस्तं रत्नमये सुवर्णचषके भृङ्गैर्भ्रमद्भिर्वृतम्।
सानन्दं सुरसुन्दरीभिरभितो हस्तैर्धृतं तन्मया
केशेषु भ्रमरप्रभेषु सकलेष्वङ्गेषु चालिप्यते।

(१०-११) उद्वर्तनम्-- उष्णोदक स्नानम्--

केशरकस्तूरीसंमिश्रित स्नेहसमन्वित सौवर्ण सार्षप अथवा गोधूमचूर्ण का समर्पण उद्वर्तनार्थ करना चाहिये। तदनन्तर उष्णोदक से स्नान कराना चाहिये।

उद्वर्तनं विधायाथ स्नापयेद् उष्णवारिणा।
मेरुतन्त्र।

मातः कुङ्कुमपङ्कनिर्मितमिदं देहे तवोद्वर्तनं
भक्त्या हे कलयामि हेमरजसा संमिश्रितं केशरैः।
केशानामलकैर्विशोध्य विशद कस्तूरिकाद्यन्वितैः
स्नानं ते नवरत्नकुम्भसहितैः संकाशतोष्णोदकैः।

( १२-१३ ) दुग्धस्नानम् — शुद्ध जलस्नानम् —

तदनन्तर दुग्ध से स्नान करा कर शुद्ध उष्णोदक से स्नान कराना चाहिये।

कामधेनुसमुद्भूतं सर्वेषां जीवनं परम्।
पावनं यज्ञहेतुश्च पयः स्नानार्थमर्पितम्।

( १४-१५ ) दधिस्नानम्—शुद्ध जलस्नानम्—

तदनन्तर दधि से स्नान करा कर उष्णोदक से स्नान कराना चाहिये।

पयसस्तु समुद्भूतं मधुराम्लं शशिप्रभम्।
दध्यानीतं मया देवि स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।

( १६-१७ ) घृतस्नानम्— शुद्ध जलस्नानम्—

तदनन्तर घृत से स्नान कराकर उष्णोदक से स्नान कराना चाहिये।

नवनीतसमुद्भूतं सर्वसन्तोषकारकम्।
घृतं तुभ्यं प्रदास्यामि स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।

( १८-१९ ) मधुस्नानम्— शुद्ध जलस्नानम्—

तदनन्तर मधु से स्नान करा कर उष्णोदक से स्नान कराना चाहिये।

तरुपुष्पसमुद्भूतं सुस्वादु मधुरं मधु।
तेजःपुष्टिकरं दिव्यं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।

( २०-२१ ) शर्करास्नानम्--शुद्ध जलस्नानम्--

तदनन्तर शर्करा से स्नान करा कर उष्णोदक से स्नान कराना चाहिये।

इक्षुसारसमुद्भूता शर्करा पुष्टिकारिका।
मलापहारिका दिव्या स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।

( २२ ) शुद्ध जलस्नानम्--

तदनन्तर शुद्ध सुगन्धित जल से स्नान कराना चाहिये।

एलोशीरसुवासितैः सकुसुमैर्गङ्गादितीर्थोदकैः
माणिक्यां मणिमौक्तिकामृतयुतैः स्वच्छैः सुवर्णादिकैः।
मन्त्रान् वैदिकतान्त्रिकान् परिपठन् सानन्दमन्यादृशं
स्नानीयं परिकल्पयामि जननि, स्नानं त्वमङ्गीकुरु।

कालिका पुराण में स्नानीय द्रव्यों की कल्पना इस प्रकार की गई है—

पिष्टातकोऽथ कस्तूरी रोचनं कुङ्कुमं तथा।
गुडः क्षौद्रं पञ्चगव्यं सर्वौषधिगणास्तथा।
सिता निर्णजनं तैलं स्निग्धतैलेन तत्तिलाः।
अन्ते तोयमिति प्रोक्तं स्नानीयं कल्पकोविदैः।

( २३ ) वस्त्रम्--

तदनन्तर सुन्दर वस्त्रयुगल का समर्पण करना चाहिये।

बालार्कद्युति दाडमीयकुसुमप्रस्पर्द्धि सर्वोत्तमं
मातस्त्वं परिधेहि दिव्यवसनं भक्त्या मया कल्पितम्।
मुक्ताभिर्ग्रथितं च कञ्चुकमिदं स्वीकृत्य पीतप्रभं
तप्तं स्वर्णसमानवर्णमतुलं प्रावर्णमङ्गीकुरु।

साधक को इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि अशुचि वस्त्र-प्रदान अनेक बाधा बाधाओं का जनक है।

तैलादिदूषिताद् रोगः, सच्छिद्राद् बाध्यता भवेत्।
परकीयाच्च दारिद्र्यं, जीर्णाद् आयुःक्षयो भवेत्।
दग्धाद् विपद् भवेद् आस्यदत्ते गात्रावलम्बिते।
सूचीबिद्धात् स्फोटकादि, मलिनात् कान्तिहीनता।
उप्तकेशे पुत्रनाशः, चाधौते दीनता भवेत्।
मिथ्याभिशापो भवति श्लेष्ममूत्रादिदूषिते।
मेरुतन्त्र।

( २४ ) नेत्ररञ्जनम्--

तदनन्तर भगवती के नेत्रों में कज्जल लगाना चाहिये।

सौवीराञ्जनमिदमम्ब चक्षुषोस्ते विन्यस्तं कनकशलाकया मया यत्।
तन्नूनं मलिनमपि त्वदक्षिसङ्गाद् ब्रह्मेन्द्राद्यभिलषणीयतामियाय।

( २५ ) भूषणानि--

तदनन्तर भगवती को भूषण पहिनाना चाहिये।

मञ्जीरे पदयोर्निधाय रुचिरां विन्यस्य काञ्चीं कटौ
मुक्ताहारमुरोजयोरनुपमां नक्षत्रमालां गले।
केयूराणि भुजेषु रत्नवलयश्रेणीः करेषु क्रमात्
ताटङ्के तव कर्णयोर्विनिदधे शीर्षे च चूडामणिम्।

( २६ ) गन्धः—

यद्यपि यक्षकर्दम, देवकर्दम, गन्धर्वकर्दम, आमोदसम्मर्द आदि विविध गन्ध तन्त्र आदि शास्त्रों में उल्लिखित हैं, तथापि गन्धों का पञ्चविधत्व सर्वमान्य है।

संघर्षजः परिमलः क्षोदजः प्राणिसम्भवः।
कृष्णसाराभिधानश्च गन्धः पञ्चविधो मतः।

सिद्धान्तसङ्ग्रह।

अतः कङ्कोल, कालागुरु कपूर कस्तूरी गोरोचन आदि से संयुक्त चन्दन, तथा गुलाब, केवड़ा, खस, हीना आदि के विविध इत्र लगाना चाहिये। इस स्थल पर लाक्षारस से पदारविन्द का रञ्जन भी अभिव्यञ्जित है।

मातर्भालतले तवातिविमले काश्मीरकस्तूरिका-
कर्पूरागुरुभिः करोमि तिलकं देहेऽङ्गरागं ततः।
वक्षोभ्राजिषु यक्षकर्दमरसैः सिक्त्वार्द्रपुष्पद्रवैः
पादौ कुङ्कुमलेपनादिभिरहं संपूजयामि क्रमात्।

(२७) सिन्दूरम्—

तदनन्तर भगवती की माँग में सिन्दूर लगाना चाहिये।

सीमन्ते ते भगवति मया सादरं न्यस्तमेतत्
सिन्दूरं मे हृदयकमले देवि हर्षं तनोतु।
बालादित्यद्युतिरिव सदा लोहिता यस्य कान्ति-
रन्तर्ध्वान्तं हरतु जगतश्चेतसा चिन्तयामि।

(२८) अक्षताः—

तदनन्तर अक्षतों का समर्पण करना चाहिये।

रत्नाक्षतैस्त्वां परिपूजयामि मुक्ताफलैर्वा रुचिरैरबिद्धैः।
अखण्डितैर्देवि यवादिभिर्वा काश्मीरपङ्काङ्किततन्दुलैर्वा।

(२९) पत्राणि—

तदनन्तर दूर्वा, अपामार्ग दल, भृंग पत्र, विल्व पत्र आदि से अर्चन करना चाहिये। विल्व पत्र के विषय में तो यहाँ तक कहा गया है कि भगवती को विल्व पत्र जितना प्रिय है, उतना न तो कोई पुष्प प्रिय है और न कोई पत्र। अतः त्रिपत्र विल्व पत्र से अवश्य पूजन करना चाहिये।

विल्वपत्रं यथा प्रीतिकरं देव्या वरानने।
न तथाऽन्यत् किञ्चिदस्ति पुष्पेषु प्रीतिकारकम्।
अतो यत्नेन दातव्यं विल्वपत्रं त्रिपत्रयुक्।
महाकाल संहिता।

(३०) माला:—

तदनन्तर सजातीय अथवा विजातीय, एकवर्णीय अथवा भिन्नवर्णीय सुमन समूहों से संग्रथित मालाओं का समर्पण करना चाहिये। इनके तीन भेद होते हैं वैकक्षिका, अधोरिणी और वनमाला। कतिपय तान्त्रिकों ने फलमाला, रत्नमाला आदि मालाओं का भी उल्लेख किया है।

नानापुष्पैर्विरचिता दातव्याः पुष्पमालिकाः।
महाकाल संहिता।

(३१) पुष्पाणि—

तदनन्तर अदूषित अनाघ्रात, अनिषिद्ध चयनित सुमन समूहों से भगवती का पूजन करना चाहिये। सुमन समर्चा का संकीर्तन १४५–१६१ पृष्ठों में किया जा चुका है। कालिका पुराण का मत है कि पुष्प पूजन से देवता इस लिये प्रसन्न होते हैं कि उनकी अवस्थिति पुष्पों में होती हैं। चराचरात्मक सकल जगत् का स्मरण सदा पुष्परस के रूप में किया जाता है। अधिक विवेचन करने की अपेक्षा पुष्प की इस प्रशस्य उक्ति का निर्देश ही पर्याप्त है कि पुष्पगत परा ज्योति पुष्प से ही प्रसन्न होती है। अतः तुष्टि पुष्टि लक्ष्मी एवं मोक्ष के

प्रदायक पुष्प से ही धर्म अर्थ और काम की उपलब्धि होती है। पुष्प के मूल में ब्रह्मा का, मध्य में विष्णु का, अग्र भाग में भूतभावन का एवं दलों में देवगण का निवास होता है। अतः भक्तिपरायण पुरुष को चाहिये कि वह सदा पुष्पों से देवपूजन किया करे।

पुष्पैः देवाः प्रसीदन्ति, पुष्पे देवाश्च संस्थिताः।
चराचराश्च सकलाः सदा पुष्परताः स्मृताः।
किं चातिबहुनोक्तेन पुष्पस्योक्तिर्मतल्लिका।
परं ज्योतिः पुष्पगतं पुष्पेणैव प्रसीदति।
त्रिवर्गसाधनं पुष्पं तुष्टिश्रीपुष्टिमोक्षदम्।
पुष्पमूले वसेद् ब्रह्मा पुष्पमध्ये तु केशवः।
पुष्पाग्रे तु महादेवः सर्वे देवाः स्थिता दले।
तस्मात् पुष्पैर्यजेद् देवीं नित्यं भक्तियुतो नरः।
कालिका पुराण।

भगवती के परमप्रिय पुष्पों का परिगणन इस प्रकार किया गया है—

श्वेतपुष्पं जपापुष्पं करवीरं तथा प्रिये।
तगरं मालती जाती सेवन्ती यूथिका तथा।
धत्तूराशोकबकुलश्वेतकृष्णापराजिताः।
बकपुष्पं तथा विल्वं चम्पकं नागकेशरम्।
मल्लिका झिण्टिका काञ्ची रक्तं यत् परिकीर्तितम्।
अर्कपुष्पं बर्बरं च बन्धूकं च प्रियंवदा।
अष्टम्यां च विशेषेण तुष्टा भवति पार्वती।
मुण्डमाला।

शिरीषैः कर्णिकारैश्च चम्पकैः कोविदारकैः।
बकुलैश्चैव मन्दारैः कुन्दपुष्पैः कुरण्टकैः।
लताभिर्ब्रह्मवृक्षस्य मृदु दूर्वाङ्कुरैरपि।
काञ्चनारैरशोकैश्च पुन्नागैः केतकीदलैः।
शेफालिकाभिर्यूथीभिर्जातीभिर्दमनैरपि।

शतपत्रैः मल्लिकाभिरम्लानैः बन्धुजीवकैः ।
झिण्टीभिश्च जपापुष्पैः करवीरैश्च किंशुकैः ।
पारिजातैः पाटलैश्च पद्मैर्नीलोत्पलैरपि ।
माधवीभिः मरुवकैरपराजितयाऽपि च ।
अशनैश्च कदम्बैश्च द्रोणपुष्पैः सकेशरैः ।
अर्चयेत् कुसुमैरेभिः देवीं साधकसत्तमः ।
महाकाल संहिता ।

( ३१ ) धूपः—

इसके अनन्तर धूप जलाना चाहिये । धूप पद से उस अति मनोहर सुगन्धित द्रव्य का बोध होता है जिसका धूम नेत्र एवं नासिका को सुखदायक प्रतीत होता है। कुलार्णव ने इस पद की निरुक्ति इस प्रकार की है - धू = धूत = दूरीकृत । प = परम = अत्यन्त । अर्थात् सम्पूर्ण दोषों के साथ-साथ समस्त दुर्गन्ध के दूरीकरण से एवं परम सुगन्ध के जनन से इस द्रव्य की संज्ञा धूप है ।

नासाच्छिरन्ध्रसुखदः सुगन्धोऽतिमनोहरः ।
स धूप इति विज्ञेयो देवानां तुष्टिकारकः ।
धूताशेषमहादोषः पूतिगन्धप्रहारितः ।
परमामोदजननाद् धूप इत्यभिधीयते ।
कुलार्णव ।

यह पञ्चाङ्ग षडङ्ग, अष्टाङ्ग दशाङ्ग, द्वादशाङ्ग, अष्टादशाङ्ग आदि विविध भेदों से प्रतिष्ठित किया गया है । इसके द्रव्यों का परिगणन इस प्रकार किया गया है—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| गुग्गुलु | अगुरु | सरल | देवदारु | पत्र | मलयज |
| ह्रीवेर | कुष्ठ | गुड | सर्जरस | कर्पूर | हरीतकी |
| नख | लाक्षा | शैलज | जटामासी | कस्तूरी | घृत |
| लोबान | मधु | सिता | शिलारस | उशीर | सिल्ह |
| सिद्धार्थ | नागरमोथा | इत्यादि | | | |

लाक्षासंमिलितैः सिताभ्रसहितैः श्रीवाससंमिश्रितैः
कर्पूराकलितैः सितामधुयुतैर्गोसर्पिषा लोडितैः ।
श्रीखण्डागुरुगुग्गुलप्रभृतिभिर्नानाविधैर्वस्तुभिः
धूपं ते परिकल्पयामि जननि धूपं त्वमङ्गीकुरु ।

( ३२ ) दीपः--

तदनन्तर दीप प्रज्वलित कर पारावतभ्रमाकार के रूप में उद्भ्रामित कर भगवती को निवेदित करे । घृतदीप को दाहिनी ओर अथवा सामने, और तैलदीप और धूप को बाईं ओर रखना चाहिये । दीर्घ अज्ञान, महा अन्धकार एवं अहङ्कार के दूरीकरण से तथा पर तत्त्व के प्रकाशन से इसकी संज्ञा दीप है । इस तेजोद्भव चतुर्वर्गप्रद दीप से विश्व पर विजय का अधिगम होता है, अतः दीप से भगवती का पूजन करना चाहिये । इस दीप को कभी भी बुझाना न चाहिये, क्योंकि दीप का निर्वापक काना होता है और दीप का हारक अंधा ।

सुप्रकाशो महादीप्तः सर्वत्र तिमिरापहः ।
सबाह्याभ्यन्तरज्योतिः दीपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ।
दीर्घाज्ञानमहाध्वान्ताहङ्कारपरिवर्जनात् ।
परतत्त्वप्रकाशाच्च दीप इत्यभिधीयते ।
दीपेन लोकान् जयति दीपस्तेजोद्भवः स्मृतः ।
चतुर्वर्गप्रदो दीपः तस्माद् दीपैर्यजेत् पराम् ।
नैव निर्वापयेद् दीपं देवार्थमुपकल्पितम् ।
दीपहर्ता भवेदन्धः काणो निर्वापको भवेत् ।
कालिका पुराण ।

इस दीप का सप्तविधत्व तन्त्रप्रतिष्ठित है ।

घृतप्रदीपः प्रथमः तिलतैलोद्भवस्ततः ।
सार्षपः फलनिर्यासजातः वाराजिकोद्भवः ।
दधिजश्चान्नजश्चैव दीपाः सप्त प्रकीर्तिताः ।

(३३) नैवेद्यम्--

तदनन्तर सौवर्ण राजत ताम्र पद्मपत्र आदि पात्रों में पक्व-अपक्व अन्न आदि पदार्थों को नैवेद्य के रूप में उपस्थित करे।

मातस्त्वां दधिदुग्धपायसमहाशाल्यन्नसन्तानकान्
सूपापूपसिताघृतैः सुबटकैः सद्राक्षरम्भाफलैः।
एलाजीरकहिङ्गुनागरनिशाकौस्तुम्बरैः संस्कृतैः
शाकैः साकमहं सुधाधिकरसैः सन्तर्पयाम्यर्पयन्।

(३४) दुग्धम्—

तदनन्तर सितासंमिश्रित दूध मलाई का समर्पण करना चाहिये।

क्षीरमेतदिदमुत्तमोत्तमं प्राज्यमाज्यमिदमुज्वलं मधु।
मातरेतदमृतोपमं पयः सम्भ्रमेण परिपीयतां मुहुः।

(३५) आचमनम्—

तदनन्तर पीने के लिये एवं कर तथा मुख के प्रक्षालन के लिये जल का निवेदन करना चाहिये।

अतिशीतमुशीरवासितं तव पानाय मया निवेदितम्।
पटपूतमिदं जितामृतं शुचि गङ्गामृतमम्ब पीयताम्।
उष्णोदकैः पाणियुगं मुखं च प्रक्षाल्य मातः कलधौतपात्रे।
कर्पूरमिश्रेण सकुङ्कुमेन हस्तौ समुद्वर्तय चन्दनेन।

(३६) फलानि—

तदनन्तर अंगूर अनार अमरूद आम जामुन केला खुमानी लोकाठ संतरा सेव आदि फलों का एवं अखरोट काजू किसमिस चिलगोला पिस्ता बादाम आदि मेवाओं का भोग लगाना चाहिये।

आम्राम्लरम्भाफलसंयुतानि द्राक्षाफलाक्षोटसमन्वितानि।
सनारिकेलानि सदाडिमानि फलानि ते देवि समर्पयामि।
कूमाण्डकोशातकसंयुतानि जम्बीरनारङ्गिसमन्वितानि।
सबीजपूराणि सयावनानि फलानि ते देवि समर्पयामि।

(३७) ताम्बूलम्—

तदनन्तर ताम्बूलद्वय का प्रदान करना चाहिये ।

कर्पूरेण युतैः लवङ्गसहितैः कङ्कोलचूर्णान्वितैः
सुस्वादुक्रमुकैः सगौरखदिरैः सुस्निग्धजातीफलैः ।
मातः केतकपत्रपाण्डुरुचिभिस्ताम्बूलवल्लीदलैः
सानन्दं मुखवासनार्थमतुलं ताम्बूलमङ्गीकुरु ।

(३८) पूगीफलम्—

तदनन्तर पूगीफल का समर्पण करना चाहिये ।

एलालवङ्गादिसमन्वितानि कङ्कोलकर्पूरविमिश्रितानि ।
ताम्बूलवल्लीदलसंयुतानि पूगानि ते देवि समर्पयामि ।

(३९) छत्रम्—

तदनन्तर छत्र से समर्चन करना चाहिये ।

मातः काञ्चनदण्डमण्डितमिदं पूर्णेन्दुबिम्बप्रभं
नानारत्नविशोभि हेमकलशं लोकत्रयाह्लादकम् ।
भास्वन्मौक्तिकजालिकापरिवृतं प्रीत्यात्महस्ते धृतं
छत्रं ते परिकल्पयामि शिरसि त्वष्ट्रा स्वयं निर्मितम् ।

(४०-४१) चामरम्—व्यजनम्

तदनन्तर चामर से एवं व्यजन से प्रमुदित करना चाहिये ।

शरदिन्दुमरीचिगौरवर्णैः मणिमुक्ताखचितैः सुवर्णदण्डैः ।
जगदम्ब विचित्रचामरैस्त्वाम् अहमानन्दभरेण बीजयामि ।

(४२) आदर्शदर्शनम्—

तदनन्तर दर्पण दिखाना चाहिये ।

मार्तण्डमण्डलनिभो जगदम्ब योऽयं भक्त्या मया मणिमयो मुकुरोऽर्पितस्ते ।
पूर्णेन्दुबिम्बरुचिरं वदनं स्वकीयम् अस्मान् विलोकय विलोलविलोचने त्वम् ।

(४३-४४-४५) वाद्यम्—गानम्—नृत्यम्—

तदनन्तर वाद्य, गान एवं नृत्य से भगवती का अनुरञ्जन करना चाहिये ।

अभिनवकमनोयैः नृत्यवादित्रगीतैः
भगवति भवदीयं मानसं रञ्जयामि ।

(४६) मन्त्र जपः—

तदनन्तर विद्याराज्ञी का कमसे कम ११०० जप करना चाहिये ।
त्वयां सावधानेन चित्तेन मातः समाकर्ण्यतां भो मया प्रार्थितासि ।

## ऋष्यादिन्यास

ऋषि, छन्द, देवता आदि के अपरिज्ञान से मन्त्र फलदायक नहीं होता, अतः इनका परिज्ञान अत्यन्त आवश्यक है। जो आगमविहित मार्ग से न्यासक्रिया नित्य किया करता है, वह देव स्वरूप हो कर मन्त्र सिद्धि की उपलब्धि करता है। जो न्यासरूपी कवच से संवृताङ्ग हो कर मन्त्र का जप करता है उसके दर्शन मात्र से विघ्न इस प्रकार भाग जाते हैं, जैसे पञ्चानन के दर्शन से मातङ्ग। जो मूढात्मा न्यासों को न करके जप करता है, वह विघ्नों से इस प्रकार पीडित होता है, जैसे व्याघ्रों से मृगशावक।

ऋषिच्छन्दाऽपरिज्ञानात् न मन्त्रः फलदो भवेत् ।
दौर्वल्यं याति मन्त्राणां विनियोगमजानताम् ।
वृहन्मत्स्य सूक्त ।

ऋषिच्छन्दोदेवतानां विन्यासेन विना यदि ।
करोति साधको यच्च तत् सर्वं विफलं भवेत् ।
शाक्तानन्द तरङ्गिणी ।

आगमोक्तेन मार्गेण न्यासान् नित्यं करोति यः ।
देवताभावमाप्नोति मन्त्रसिद्धिः प्रजायते ।
यो न्यासकवचच्छन्नो मन्त्रं जपति तं प्रिये ।
दृष्ट्वा विघ्नाः पलायन्ते सिंहं दृष्ट्वा यथा गजाः ।
अकृत्वा न्यासजालं यो मूढात्मा कुरुते जपम् ।
विघ्नैः स बाध्यते नूनं व्याघ्रैर्मृगशिशुर्यथा ।
मेरु तन्त्र ।

ऋषि—जो शुद्धात्मा साधक श्री महेश्वर के मुखारबिन्द से मन्त्र का परिज्ञान कर उसकी साधना करता है, वह ऋषि इस नाम से व्यपदिष्ट होता है। गत्यर्थक ऋ धातु के कारण ऋ वर्ण का अर्थ है प्रापक, और षि इस वर्ण का अर्थ है विज्ञान। अतः ऋषि इस पद का अर्थ है विज्ञान का प्रापक।

महेश्वरमुखात् ज्ञात्वा यः साक्षात् तपसा मनुम्।
संसाधयति शुद्धात्मा स तस्य ऋषिरीरितः।
कालानल तन्त्र।

ऋगताविति धातोस्तु ऋवर्णः प्रापको मतः।
षिवर्णार्थस्तु विज्ञानम् अतस्तत्प्रापकस्तु सः।
मेरु तन्त्र।

छन्द--जिसके द्वारा मन्त्र के सम्पूर्ण तत्त्वों का आच्छादन होता है, उसे छन्द कहते हैं।

सर्वेषां मन्त्रतत्त्वानां छादनात् छन्द उच्यते।
बृहन्मत्स्य सूक्त।

देवता—मन्त्र में जिसका संकीर्तन होता है, तथा साधक को जिससे सम्पूर्ण फलों की उपलब्धि होती है, उसे देवता कहते हैं।

क्रीडार्थकाद् दिवो धातोः सम्पूर्णं देवतापदम्।
साधकाय ददातीति देवता परिकीर्तिता।
मेरु तन्त्र।

ऋषि के गुरु होने के कारण इसका न्यास शीर्ष देश में अङ्गुष्ठ के द्वारा किया जाता है, छन्द के अक्षरमय तथा पदमय होने के कारण इसका न्यास मुख में मध्यमा और अनामिका से किया जाता है, देवता के हृदयस्थ होने के कारण इसका न्यास हृदय में अङ्गुष्ठरहित अङ्गुलिकाओं से किया जाता है, संलग्नाङ्गुष्ठ-अनामिका रूपी तत्त्व मुद्रा से गुह्य देश में बीज का विनिर्देश किया जाता है, मध्यम अङ्गुली

से पदद्वय में शक्ति का विनिर्देश किया जाता है, और व्यस्त हस्तयुगल से सर्वाङ्ग में कीलक का विनिर्देश किया जाता है।

गुरुत्वात् मस्तके ऋषेः न्यासस्तु परिकीर्तितः।
अक्षरत्वात् पदत्वाच्च मुखे छन्दः प्रकीर्तितः।
हृदयाम्भोजमध्यस्थां देवतां तत्र तां न्यसेत्।
गौतमीय तन्त्र।

ऋषिं न्यसेत् मूर्ध्नि देशे छन्दस्तु मुखपङ्कजे।
देवतां हृदये चैव बीजस्तु गुह्यदेशके।
शक्तिस्तु पादयोश्चैव सर्वाङ्गे कीलकं न्यसेत्।
शाक्तानन्द तरङ्गिणी।

अङ्गुष्ठं च शीर्षदेशे मध्यमानामिके मुखे।
अङ्गुष्ठरहितं देवि हृदि देवं विनिर्दिशेत्।
तत्त्वाख्यमुद्रया देवि गुह्ये बीजं विनिर्दिशेत्।
शक्तिस्तु विन्यसेद् भद्रे मध्याङ्गुल्या पदद्वये।
कीलकं विन्यसेद् देवि सर्वाङ्गे तलयोस्तथा।
काल्यर्चन चन्द्रिका।

## करन्यास-अङ्गन्यास

सिद्ध मन्त्र के द्वारा विहित जप पूजन अर्चन एवं हवन करन्यास तथा अङ्गन्यास से विरहित होने पर अभीष्ट फलप्रद नहीं होते। अतः इनका विधान अनिवार्य है। अङ्गुष्ठादि षट्क में ( अङ्गुष्ठ, तर्जनी, मध्यमा, अनामिका, कनिष्ठा तथा करतल करपृष्ठ में ) तथा हृदयादि षट्क में ( हृदय, शिर, शिखा, कवच, नेत्रत्रय तथा अस्त्र में ) क्रमशः जाति षट्क का (नमः, स्वाहा, वषट्, हुं, वौषट् तथा फट् का) विन्यास करना चाहिये। तर्जनी, मध्यमा तथा अनामिका से हृदय में न्यास करना चाहिये तर्जनी तथा मध्यमा से शिर में न्यास करना चाहिये, मुष्टिबद्ध हस्ताङ्गुष्ठ से शिखा में न्यास करना चाहिये, तर्जनी मध्यमा और अनामिका से नेत्रत्रय में न्यास करना चाहिये, तथा दक्षिण हस्त की

तर्जनी और मध्यमा से वाम हस्ततल पर तीन ताल देनी चाहिये।

पूजाजपार्चनाहोमाः सिद्धमन्त्रकृता अपि।
अङ्गन्यासेन विधुरा न दास्यन्ति फलान्यमीः।
मुण्डमाला।

न्यसेदङ्गुष्ठमुख्येषु जातिभिर्नमसाऽथवा।
हृदादिषु षडङ्गेषु जातिषट्केन विन्यसेत्।
नमः स्वाहा वषट् हुं वौषट् फडेताश्च जातयः।
यामल।

हृदयाय नमः पूर्वं शिरसे वह्निवल्लभाम्।
शिखायै वषडित्युक्तं कवचाय हुमीरितम्।
नेत्रत्रयाय वौषट् स्याद् अस्त्राय फडिति क्रमात्।
शारदा तिलक।

हृदयं मध्यमानामातर्जनीभिः स्मृतं शिरः।
मध्यमातर्जनीभ्यां स्याद् अङ्गुष्ठेन शिखा स्मृता।
दशभिः कवचं प्रोक्तं तिसृभिर्नेत्रमीरितम्।
तर्जनीमध्यमानामा प्रोक्ता नेत्रत्रये क्रमात्।
तर्जनीमध्यमाभ्यां तु ततोऽस्त्रं विन्यसेत् प्रिये।
तन्त्रसार।

(१) विनियोग—

ॐ अस्य श्री विद्याराज्ञीमन्त्रस्य महाकाल ऋषिः, उष्णिक् छन्दः, दक्षिणकालिका देवता ह्रीं बीजं, हूं शक्तिः, क्रीं कीलकम्, पुरुषार्थ-चतुष्टयसिद्धये ( कामनासिद्धये वा ) भगवती दक्षिणकालिका प्रीत्यर्थं जपे विनियोगः।

(२) ऋष्यादिन्यास—

ॐ महाकालाय नमः। ॐ उष्णिक् छन्दसे नमः।
ॐ श्री मद्दक्षिणकालिकायै देवतायै नमः। ॐ ह्रीं बीजाय नमः।
ॐ हूं शक्तये नमः। ॐ क्रीं कीलकाय नमः।

(३) करन्यास—

ॐ क्रां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ क्रीं तर्जनीभ्यां स्वाहा।
ॐ क्रूं मध्यमाभ्यां वषट्। ॐ क्रैं अनामिकाभ्यां हुं।
ॐ क्रौं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्। ॐ क्रः करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्।

(४) अङ्गन्यास—

ॐ क्रां हृदयाय नमः। ॐ क्रीं शिरसे स्वाहा। ॐ क्रूं शिखायै वषट्।
ॐ क्रैं कवचाय हुं। ॐ क्रौं नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ क्रः अस्त्राय फट्।

(५) वर्णन्यास—

| | | |
|---|---|---|
| अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ | नमः | हृदये। |
| ए ऐ ओ औ अं अः क ख ग घ | नमः | दक्षभुजे। |
| ङ च छ ज झ ञ ट ठ ड ढ | नमः | वामभुजे। |
| ण त थ द ध न प फ ब भ | नमः | वामजङ्घायाम्। |
| म य र ल व श ष स ह क्ष | नमः | वामजङ्घायाम्। |

इस प्रकार न्यास करने के अनन्तर जप करना चाहिये।

(४७) हवनम्

तदनन्तर जप के दशांश से हवन करना चाहिये।

(४८) तर्पणम्—

तदनन्तर निर्दिष्ट तर्पण करना चाहिये।

(४९) वलि —

तदनन्तर विन्दु-त्रिकोण चतुरस्र पर स्थापित एवं विधिवत् पूजित कुष्माण्ड नारिकेल आदि सात्त्विक वलि का ( पृ० १८०-१८२ ) प्रदान करना चाहिये।

वलिं ते पूजायामयि वितरतां मर्त्यवसतां
सतां सिद्धिः सर्वा प्रतिपदमपूर्वा प्रभवति।

(५०) नीराजनम्—

तदनन्तर हस्तप्रक्षालन कर नीराजन ( आरती ) करना चाहिये।

इन्द्रादयोऽप्यतितरैर्मुकुटप्रदीपैर्नीराजयन्ति सततं तव पादपीठम् ।
तस्मादहं तव शरीरमशेषमेतन्नीराजयामि जगदम्ब सहस्रदीपैः ।

( ५१ ) पुष्पाञ्जलिः -

तदनन्तर पुष्पाञ्जलिप्रदान करना चाहिये ।

शिरसि विनिहितोऽयं रक्तपुष्पाञ्जलिस्ते
हृदयकमलमध्ये देवि हर्षं तनोतु ।

( ५३ ) प्रदक्षिणा —

तदनन्तर प्रदक्षिणा करनी चाहिये ।

पदे-पदे या परिपूजकेभ्यः सद्योऽश्वमेधस्य फलं ददाति ।
तां सर्वपापक्षयहेतुभूतां प्रदक्षिणां ते परितः करोमि ।

( ५४ ) प्रणामः—

तदनन्दर साष्टाङ्ग प्रणाम करना चाहिये ।

नमो नमो दक्षिणकालिकायै ।

( ५५ ) स्तुतयः—

तदनन्तर कर्पूरस्तव का पाठ करना चाहिये । पाठ करते समय इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि स्तोत्र के मध्य में जो कुछ भी है वह स्तोत्र ही है. फल स्तुति आदि स्तोत्र के अङ्ग माने गये हैं ।

स्तोत्रमध्ये स्थितं यद् यद् तत् सर्वं स्तोत्ररूपकम् ।
फलस्तुत्यादिकं देवि अङ्गमित्यभिधीयते ।

रुद्र यामल ।

( ५६ ) नित्य पूज्यमान प्रतिमा के अतिरिक्त अन्य प्रतिमाओं का विसर्जन करना चाहिये ।

सर्वश्रीमथुराप्रसादतनयैः गौरीप्रभागर्भजैः
विद्वद्वर्यभवानिदत्तगुरुतः सम्प्राप्तविद्योदयैः ।
श्रीकान्तीयसदाशिवैर्विरचिता रासोसमीक्षाऽनुजा
कर्पूरस्तवराजकस्य रुचिरा व्याख्या समाप्तिं गता ।

———

# शुद्धि पत्रम्

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- | --- | --- |
| xi | ७ | त्ङ्वदघ्रि | त्वदङ्घ्रि |
| क | ८ | गतामू | गतानाम् |
| ११ | २३ | अथघा | अथवा |
| २७ | ५ | प्रतीक | प्रतीत |
| ३४ | १४ | तद्त्रयम् | तत्त्रयम् |
| | १६ | स्महर | स्मरहर |
| | २० | त्रयमम् | त्रयम् |
| | २० | युग्मू | युग्मम् |
| ३५ | ५ | आनन्दमया | आनन्दमयी |
| | १९ | हां ह्री दक्षिणे | ह्रीं ह्रीं दक्षिणे |
| ४० | १७ | जिनका | जिनकी |
| ४१ | १६ | मन्त्रा हि | मन्त्रो हि |
| ४३ | १३ | तदन्तर | तदनन्तर |
| | १४ | चाच्चरेत् | चोच्चरेत् |
| ४४ | २३ | तदन्तर | तदनन्तर |
| ४६ | १८ | विन्द्धाश्वर | विन्द्धीश्वर |
| | १८ | ककार का | ककार की |
| ४७ | १० | पेज | जपे |
| ५० | १७ | स्पश | स्पर्श |
| | २२ | उष्माण | ऊष्माण |
| | २३ | ऊपध्मानीय | उपध्मानीय |
| ५३ | २० | चतुबर्ग | चतुर्वर्ग |
| ६९ | १० | कौन पशु | और कौन पशु |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ६६ | १२ | भबेन्नरः | भवेन्नरः |
| | १५ | पराऽस्मात् | परोऽस्मात् |
| ७१ | १५ | यानिप्रभेदतः | योनिप्रभेदतः |
| ७६ | १० | प्रजाजां | प्रजानां |
| ८० | ११ | पशुत्व को | पशुत्व की |
| ८३ | १८ | शून्य है | शून्य। |
| | १६ | भक्तिहीनं | भक्त्यहीनं |
| ८६ | १२ | इस पदों की | इन पदों की |
| ११७ | २१ | अन्य स्थ ने | अन्यस्थाने |
| ११६ | १५ | सतया | सक्त्या |
| १२२ | १५ | सूय | सूर्य |
| १२७ | १४ | रात्रौः | रात्रौ |
| | २० | मेदनि | मेदिनि |
| १३३ | २ | साहस्रा | साहस्रो |
| १४५ | ६ | वीयंण | वीर्येण |
| १४६ | १ | देहा | देही |
| | १६ | त्रिकाल में | त्रिकाल में भी |
| | २१ | दनया चिरात् | दनयाऽचिरात् |
| १५१ | १८ | काला | कालीं |
| १६४ | २१ | वलिपात्र | बलिपात्रं |
| १६६ | २२ | स चिरादेव | सोऽचिरादेव |

● ● ●